नीतिवाक्यामृतके टीकाकारका समय अज्ञात है; परंतु यह निश्चित है कि वे मूल ग्रन्थकर्तासे बहुत पीछे हुए हैं, क्योंकि और तो क्या वे उनके नामसे भी अच्छी तरह परिचित नहीं हैं। यदि ऐसा न होता तो मंगलाचरणके श्लोककी टीकामें जो ऊपर उद्धृत हो चुकी है, वे ग्रंथकर्ताका नाम 'मुनिचन्द्र' और उनके गुरुका नाम 'सोमदेव' न लिखते। इससे भी मालूम होता है कि उन्होंने ग्रन्थकर्त्ता और महेन्द्रदेवका समकालिकत्व किसी किंवदन्तीके आधारसे या यों ही लिख दिया है।

सोमदेवसूरिने यशस्तिलकमें एक जगह जो प्राचीन महाकवियोंकी नामावली दी है, उसमें सबसे अन्तिम नाम राजशेखरका है। इससे मालूम होता है कि राजशेखरका नाम सोमदेवके समयमें प्रसिद्ध हो चुका था, अतएव राजशेखर उनसे अधिक नहीं तो ५० वर्ष पहले अवश्य हुए होंगे और महेन्द्रदेवके वे उपाध्याय थे। इससे भी नीतिवाक्यामृतका उनके समयमें या उनके कहनेसे बनना कम संभव जान पड़ता है।

और यदि कान्यकुब्ज-नरेशके कहनेसे सचमुच ही नीतिवाक्यामृत बनाया गया होता, तो इस बातका उल्लेख ग्रन्थकर्ता अवश्य करते; बल्कि महाराजा महेन्द्र-पालदेव इसका उल्लेख करनेके लिए स्वयं उनसे आग्रह करते।

इसकी अपेक्षा तो यह अधिक संभव मालूम होता है कि नीतिवाक्यामृत चालुक्य अरिकेसरीके पुत्र बद्दिगके लिए ही बनाया गया हो।

## नीतिवाक्यामृतके टीकाकार

**संस्कृतटीका**—जिस एक प्रतिके आधारसे यह टीका मुद्रित हुई है, उसमें कहीं भी टीकाकारका नाम नहीं दिया है। परन्तु टीकाकारने ग्रन्थके आरंभमें जो मंगलाचरणका श्लोक लिखा है, उससे अनुमान होता है कि उनका नाम बहुत करके 'हरिबल' होगा।

**हरिं हरिबलं नत्वा हरिवर्णं हरिप्रभम्।**
**हरीज्यं च ब्रुवे टीका नीतिवाक्यामृतोपरि ॥**

१ "तथा उर्व-भारवि-भवभूति-भर्तृहरि-भर्तृमेण्ठ-गुणाढ्य-व्यास-भास-बोस-कालिदास-बाण-मयूर-नारायण-कुमार-माघ-राजशेखरादिमहाकविकाव्येपु तत्र तत्रावसरे भरतप्रणीते काव्याध्याये सर्वजनप्रसिद्धेपु तेपु तेषूपाख्यानेषु च कथं तद्विषया महती प्रसिद्धिः।"
—यशस्तिलक आ० ४, पृ० ११३

यह श्लोक मूल नीतिवाक्यामृतके निम्नलिखित मंगलाचरणका बिल्कुल अनुकरण है—

सोमं सोमसमाकारं सोमाभं सोमसंभवम्।
सोमदेवं मुनिं नत्वा नीतिवाक्यामृतं ब्रुवे ॥

जब टीकाकारका मंगलाचरण मूलका अनुकरण है और मूलकारने अपने मंगलाचरणमें अपना नाम भी पर्यायान्तरसे व्यक्त किया है, तब बहुत संभव है कि टीकाकारने भी अपने मंगलाचरणमें अपना नाम व्यक्त करनेका प्रयत्न किया हो और ऐसा नाम उसमें 'हरिबल' ही हो सकता है जिसके आगे मूलके सोमदेवके समान 'नत्वा' पद पड़ा हुआ है। यह भी संभव है कि हरिबल टीकाकारके गुरुका नाम हो और यह इसलिए कि सोमदेवको उन्होंने मूल ग्रन्थकर्ताके गुरुका नाम समझा है। यद्यपि यह केवल अनुमान ही है, परन्तु यदि उनका या उनके गुरुका नाम हरिबल हो, तो इसमें कोई आश्चर्य नहीं है।

टीकाकारने मंगलाचरणमें हरि या वासुदेवको नमस्कार किया है। इससे मालूम होता है कि वे वैष्णव थे।

वे कहाँके रहनेवाले थे और किस समयमें उन्होंने यह टीका लिखी है, इसके जाननेका कोई साधन नहीं है। परन्तु यह बात निःसंशय होकर कही जा सकती है कि वे बहुश्रुत विद्वान् थे और एक राजनीतिके ग्रन्थपर टीका लिखनेकी उनमें यथेष्ट योग्यता थी। इस विषयके उपलब्ध साहित्यका उनके पास काफी संग्रह था और टीकामें उसका पूरा पूरा उपयोग किया गया है। नीतिवाक्यामृतके अधिकांश वाक्योंकी टीकामें उस वाक्यसे मिलते जुलते अभिप्रायवाले उद्धरण देकर उन्होंने मूल अभिप्रायको स्पष्ट करनेका भरसक प्रयत्न किया है। विद्वान् पाठक समझ सकते हैं कि यह काम कितना कठिन है और इसके लिए उन्हें कितने ग्रन्थोंका अध्ययन करना पड़ा होगा; स्मरण-शक्ति भी उनकी कितनी प्रखर होगी।

यह टीका पचासों ग्रन्थकारोंके उद्धरणोंसे भरी हुई है। उसमें अनेक नाम बिल्कुल अपरिचित हैं और अनेक ऐसे हैं जिनके नाम तो प्रसिद्ध हैं; परन्तु रचनायें इस समय अनुपलब्ध हैं। इस दृष्टिसे यह टीका और भी बड़े महत्त्वकी है कि इससे राजनीति या सामान्यनीतिसम्बन्धी प्राचीन ग्रन्थकारोंकी रचनाके सम्बन्धमें अनेक नई नई बातें मालूम होंगी।

**कनड़ी टीका**—नीतिवाक्यामृतपर जैन विद्वानोंके भी टीका-ग्रन्थ होने चाहिए। पं० के० भुजबलि शास्त्रीने ( जै० सि० भा० भाग २ अंक १ ) कनड़ीभाषाके कवि नेमिनाथकी एक कनड़ी टीकाका परिचय दिया है जो कारकलके जैन छात्रावासमें मौजूद है। नेमिनाथ किसी राजाके सान्धिविग्रहिक मंत्री थे और उन्होंने मेघचन्द्रत्रैविद्यदेव और वीरनन्दिका स्मरण किया है। ये मेघचन्द्र वही हैं जिन्हें आचारसारके कर्त्ता वीरनन्दिने अपना गुरु बतलाया है। श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ४७-५०-५२ के अनुसार मेघचन्द्रका स्वर्गवास शक १०३७ ( वि० सं० ११७२ ) में हुआ था और वीरनन्दिने अपने आचारसारकी कनड़ी टीका शक १०७६ ( वि० सं० १२११ ) में लिखी थी। नेमिनाथने नीतिवाक्यामृतकी यह टीका वीरनन्दिकी आज्ञासे लिखी थी। अतएव उनका समय विक्रमकी बारहवीं शताब्दिका अन्त या तेरहवीं शताब्दिका प्रारंभ मानना चाहिए। यह टीका संभवतः संस्कृतटीकाके ही आधारसे लिखी गई है।

## संस्कृत टीकाकारपर आक्षेप

माणिकचन्द-ग्रन्थमालामें जो 'नीतिवाक्यामृत' प्रकाशित हुआ है, उसके संशोधक पं० पन्नालालजी सोनीने अपनी टिप्पणियोंमें टीकाकारपर कुछ आक्षेप किये हैं,—

१—टीकाकारने जो मनु, शुक्र और याज्ञवल्क्यके श्लोक उद्धृत किये हैं, वे मनुस्मृति, शुक्रनीति और याज्ञवल्क्यस्मृतिमें नहीं हैं। यथा पृष्ठ १६५ की टिप्पणी—"श्लोकोऽयं मनुस्मृतौ तु नास्ति। टीकाकर्त्रा स्वदौष्ट्येन ग्रन्थकर्तृपराभवाभिप्रायेण बहवः श्लोकाः स्वयं विरचय्य तत्र तत्र स्थलेषु विनिवेशिताः।" अर्थात् यह श्लोक मनुस्मृतिमें तो नहीं है, टीकाकारने अपनी दुष्टतावश मूलकर्त्ताको नीचा दिखानेके अभिप्रायसे स्वयं ही बहुतसे श्लोक बनाकर जगह जगह घुसेड़ दिये हैं।

२—इस टीकाकारने—जो कि निश्चयपूर्वक अजैन है—बहुतसे सूत्र अपने मतके अनुसार स्वयं बनाकर जोड़ दिये हैं। यथा पृष्ठ ४९ की टिप्पणी—"अस्य ग्रन्थस्य कर्त्ता कश्चिदजैनविद्वानस्तीति निश्चितं। अतस्तेन स्वमतानुसारेण बहूनि सूत्राणि विरचय्य संयोजितानि। तानि च तत्र तत्र निवेदयिष्यामः।"

पहले आक्षेपके सम्बन्धमें हमारा निवेदन है कि सोनीजी वैदिक साहित्य और उसके इतिहाससे सर्वथा अनभिज्ञ हैं; फिर भी उनके साहसकी प्रशंसा करनी चाहिए कि उन्होंने मनु या शुक्रके नामके किसी ग्रन्थके किसी एक संस्करणको देखकर ही अपनी अद्भुत राय दे डाली।

सोनीजीने सारी टीकामें मनुके नामके पाँच श्लोकोंपर, याज्ञवल्क्यके एक श्लोकपर, और शुक्रके दो श्लोकोंपर अपने नोट दिये हैं कि ये श्लोक उक्त आचार्योंके ग्रन्थोंमें नहीं हैं। सचमुच ही उपलब्ध मनुस्मृति, याज्ञवल्क्यस्मृति और शुक्रनीतिमें उद्धृत श्लोकोंका पता नहीं चलता। परन्तु जैसा कि सोनीजी समझते हैं, इसका कारण टीकाकारकी दुष्टता या मूलकर्ताको नीचा दिखानेकी प्रवृत्ति नहीं है।

बात यह है कि हिन्दू धर्म-शास्त्रोंमें समय समय पर बहुत कुछ परिवर्तन होते रहे हैं। अपने निर्माण-समयमें वे जिस रूपमें थे, इस समय उस रूपमें नहीं मिलते। उनके संक्षिप्त संस्करण भी हुए हैं और प्राचीन ग्रन्थोंके नष्ट हो जानेसे वे फिर संग्रहीत किये गये हैं। इसके सिवाय एक स्थानकी प्रतिके पाठोंसे दूसरे स्थानोंकी प्रतियोंके पाठ नहीं मिलते। इस विषयमें प्राचीन साहित्यके खोजियोंने बहुत कुछ छान-बीन की है और इस विषयपर बहुत कुछ प्रकाश डाला है। कौटिलीय अर्थशास्त्रकी भूमिकामें उसके सुप्रसिद्ध सम्पादक पं० आर० शामशास्त्री लिखते हैं—

"अतश्च चाणक्यकालिकं धर्मशास्त्रमधुनातनाद्याज्ञवल्क्यधर्मशास्त्रदन्यदेवासीदिति प्रतिभाति। एवमेव ये पुनर्मानव-बार्हस्पत्यौशनसा भिन्नाभिप्रायास्तत्र तत्र कौटिल्येन परामृष्टाः न तेऽधुनोपलभ्यमानेषु तत्तद्धर्मशास्त्रेषु दृश्यन्त इति कौटिल्यपरामृष्टानि तानि शास्त्राण्यन्यान्येवेति बाढं सुवचम्।"

अर्थात् इससे मालूम होता है कि चाणक्यके समयका याज्ञवल्क्य धर्मशास्त्र वर्तमान याज्ञवल्क्य शास्त्र ( स्मृति ) से कोई जुदा ही था। इसी तरह कौटिल्यने अपने अर्थशास्त्रमें जगह जगह बार्हस्पत्य, औशनस आदिसे जो अपने भिन्न अभिप्राय प्रकट किये हैं वे अभिप्राय इस समय मिलनेवाले उन धर्मशास्त्रोंमें नहीं दिखलाई देते। अतएव यह अच्छी तरह सिद्ध होता है कि कौटिल्यने जिन शास्त्रोंका उल्लेख किया है, वे इनके सिवाय दूसरे ही थे।

स्वर्गीय बाबू रमेशचन्द्र दत्तने अपने 'प्राचीन सभ्यताके इतिहास' में लिखा

है कि प्राचीन धर्म-सूत्रोंको सुधार कर उत्तरकालमें स्मृतियाँ बनाई गई हैं—जैसे कि मनु और याज्ञवल्क्यकी स्मृतियाँ। जो धर्मसूत्र खोये गये हैं उनमें एक मनुका सूत्र भी है जिससे कि पीछेके समयमें मनुस्मृति बनाई गई है।[1]

याज्ञवल्क्य स्मृतिके सुप्रसिद्ध टीकाकार विज्ञानेश्वर लिखते हैं, 'याज्ञवल्क्य-शिष्यः कश्चन प्रश्नोत्तररूपं याज्ञवल्क्यप्रणीतं धर्मशास्त्रं संक्षिप्य कथयामास, यथा मनुप्रोक्तं भृगुः।' अर्थात् याज्ञवल्क्यके किसी शिष्यने याज्ञवल्क्यप्रणीत धर्म-शास्त्रको संक्षिप्त करके कहा, जिस तरह कि भृगुने मनुप्रणीत धर्मशास्त्रको संक्षिप्त करके मनुस्मृति लिखी है। इससे मालूम होता है कि उक्त दोनों स्मृतियाँ, मनु और याज्ञवल्क्यके प्राचीन शास्त्रोंके उनके शिष्यों या परम्पराशिष्यों द्वारा निर्मित किये हुए सार हैं और इस बातको तो सभी जानते हैं कि उपलब्ध मनुस्मृति भृगुप्रणीत है—स्वयं मनुप्रणीत नहीं।

बम्बईके गुजराती प्रेसके मालिकोंने कुल्लूकभट्टकी टीकाके सहित मनुस्मृतिका एक सुन्दर संस्करण प्रकाशित किया है। उसके परिशिष्टमें ३५५ श्लोक ऐसे हैं जो वर्तमान मनुस्मृतिमें तो नहीं मिलते हैं; परन्तु हेमाद्रि, मिताक्षरा, पराशर-माधवीय, स्मृतिरत्नाकर, निर्णयसिन्धु आदि ग्रन्थोंमें मनु, वृद्ध मनु और बृहन्मनुके नामसे 'उक्तं च' रूपमें उद्धृत किये हैं। इसके सिवाय सैकड़ों श्लोक क्षेपक-रूपमें भी दिये हैं, जिनकी कल्लूक भट्टने भी टीका नहीं की है।

हमारे जैनग्रन्थोंमें भी मनुके नामसे अनेक श्लोक उद्धृत किये गये हैं जो इस मनुस्मृतिमें नहीं है। उदाहरणार्थ पं० टोडरमल्लजीने अपने मोक्षमार्गप्रकाशके पाँचवें अधिकारमें मनुस्मृतिके तीन श्लोक दिये हैं, जो वर्तमान मनुस्मृतिमें नहीं हैं। इसी तरह 'द्विजवदनचपेट' नामक दिगम्बर जैनग्रन्थमें भी मनुके नामसे ७ श्लोक उद्धृत हैं जिनमेंसे वर्तमान मनुस्मृतिमें केवल २ मिलते हैं, शेष ५ नहीं[3]।

---

१ रमेशबाबूने अपने इतिहासके चौथे भागमें इस समय मिलनेवाली पृथक् पृथक् बीसों स्मृतियोंपर अपने विचार प्रकट किये हैं और बतलाया है कि अधिकांश स्मृतियाँ बहुत पीछेकी बनी हुई हैं और बहुतोंमें—जो प्राचीन भी हैं—बहुत पीछे तक नई नई बातें शामिल की जाती रही हैं।

२ देखो मोक्षमार्गप्रकाशका बम्बईका संस्करण, पृष्ठ० २०१।

३ 'द्विजवदनचपेट' संस्कृत ग्रन्थ है। कोल्हापुरके श्रीयुत पं० कल्लाप्पा भरमाप्पा निटवेने 'जैनबोधक' में और स्वतंत्र पुस्तकाकार भी, अबसे बहुत पहले, मराठी टीकासहित प्रकाशित किया था।

शुक्रनीति जो इस समय मिलती है उसके विषयमें तो विद्वानोंकी यह राय है कि वह बहुत पीछेकी बनी हुई है—पाँच छः सौ वर्षसे पहलेकी तो वह किसी तरह हो ही नहीं सकती। शुक्रका प्राचीन ग्रन्थ इससे कोई पृथक् ही ग्रन्थ था [1]। कौटिलीय अर्थशास्त्रमें लिखा है कि शुक्रके मतसे दण्डनीति एक ही राजविद्या है, इसीमें सब विद्यायें गर्भित हैं; परन्तु वर्तमान शुक्रनीतिका कर्त्ता चारों विद्याओंको राजविद्या मानता है—' विद्याश्चतस्र एवेताः ' आदि ( अ० १ श्लो० ५१ )। अतएव इस शुक्रनीतिको शुक्रकी मानना भ्रम है।

इन सब बातोंपर विचार करनेसे हम टीकाकारपर यह दोष नहीं लगा सकते कि उसने स्वयं ही श्लोक गढ़कर मनु आदिके नामपर मढ़ दिये हैं। हम यह नहीं कहते कि वर्तमान मनुस्मृति उक्त टीकाकारके बादकी है, इस लिए उस समय यह उपलब्ध न होगी। क्योंकि टीकाकारसे भी पहले मूलकर्त्ता श्रीसोमदेवसूरिने भी मनुके बीसों श्लोक उद्धृत किये हैं और वे वर्तमान मनुस्मृतिमें मिलते हैं; अतएव टीकाकारके समयमें भी यह मनुस्मृति अवश्य होगी; परन्तु इसकी जो प्रति उन्हें उपलब्ध होगी, उसमें टीकोद्धृत श्लोकोंका रहना असंभव नहीं माना जा सकता। यह भी संभव है कि किसी दूसरे ग्रन्थकर्त्ताने इन श्लोकोंको मनुके नामसे उद्धृत किया हो और उस ग्रन्थके आधारसे टीकाकारने भी उद्धृत कर लिया हो। जैसे कि अभी मोक्षमार्गप्रकाशके या द्विजवदनचपेटके आधारसे उनमें उद्धृत किये हुए मनुस्मृतिके श्लोकोंको कोई नया लेखक अपने ग्रन्थमें भी लिख दे।

याज्ञवल्क्यस्मृतिके श्लोकके विषयमें भी यही बात कही जा सकती है। अब रही शुक्रनीति, सो उसकी प्राचीनतामें तो बहुत ही संदेह है। वह तो इस टीकाकारसे भी पीछेकी रचना जान पड़ती है। इसके सिवाय शुक्रके नामसे तो टीकाकारने दो चार नहीं १७० के लगभग श्लोक उद्धृत किये हैं। तो क्या टीकाकारने वे सबके सब ही मूलकर्त्ताको नीचा दिखानेकी गरजसे गढ़ लिये होंगे? और मूलकर्त्ता तो इसमें अपनी कोई तौहीन ही नहीं समझते हैं। उन्होंने तो अपने यशस्तिलकमें न जाने कितने विद्वानोंके वाक्य और पद्य जगह जगह उद्धृत करके अपने विषयका प्रतिपादन किया है।

दूसरा आक्षेप यह है कि टीकाकारने स्वयं ही बहुतसे सूत्र ( वाक्य ) गढ़कर

---

१ देखो गुजराती शुक्रनीतिकी भूमिका।

मूलमें शामिल कर दिये हैं। विद्यावृद्धसमुद्देशके, नीचे लिखे २१ वें, २३ वें और २५ वें सूत्रोंको आप टीकाकर्त्ताका बतलाते हैं—

१—" वैवाहिकः शालीनो जायावरोऽघोरो गृहस्थाः ॥ " २१

२—बालाखिल्य औदुम्बरी वैश्वानराः सद्यःप्रक्षल्यकश्चेति वानप्रस्थाः ॥ २३

३—" कुटीरकवह्वोदकहंस-परमहंसा यतयः " ॥ २५

इसका कारण आपने बतलाया है कि मुद्रित पुस्तकमें और हस्तलिखित मूल-पुस्तकमें ये सूत्र नहीं हैं। परन्तु—

१—जब तक दश पाँच हस्तलिखित प्रतियाँ प्रमाणमें पेश न की जा सकें, तब तक यह नहीं माना जा सकता कि मुद्रित और मूलपुस्तकमें जो पाठ नहीं है वे मूलकर्त्ताके नहीं है–ऊपरसे जोड़ दिये गये हैं। इस तरहके हीन अधिक पाठ जुदी जुदी प्रतियोंमें अकसर मिलते हैं।

२—मूलकर्त्ताने पहले वर्णोंके भेद बतलाकर फिर आश्रमोंके भेद बतलाये हैं–ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और यति। फिर ब्रह्मचारियोंके उपकुर्वाण, नैष्ठिक, और क्रतुप्रद ये तीन भेद बतलाकर उनके लक्षण दिये हैं। इसके आगे गृहस्थ, वानप्रस्थ और यतियोंके लक्षण क्रमसे दिये हैं; तब यह स्वाभाविक और क्रम-प्राप्त है कि ब्रह्मचारियोंके समान गृहस्थों, वानप्रस्थों और यतियोंके भी भेद बतलाये जायँ और वे ही उक्त तीन सूत्रोंमें बतलाये गये हैं। तब यह निश्चय-पूर्वक कहा जा सकता है कि प्रकरणके अनुसार उक्त तीनों सूत्र अवश्य रहने चाहिए और मूलकर्त्ताने ही उन्हें रचा होगा। जिन प्रतियोंमें उक्त सूत्र नहीं हैं; उनमें उन्हें भूलसे ही छूटे हुए समझना चाहिए।

३—यदि इस कारणसे ये मूलकर्त्ताके नहीं है कि इनमें बतलाये हुए भेद जैनमतसम्मत नहीं हैं, तो उपकुर्वाण, क्रतुप्रद आदि ब्रह्मचारियोंके भेद भी किसी जैनग्रन्थमें नहीं लिखे हैं, तब उनके सम्बन्धके जितने सूत्र हैं, उन्हें भी मूलकर्त्ताके नहीं मानने चाहिए। यदि सूत्रोंके मूलकर्ताकृत होनेकी यही कसौटी ठहरा दी जाय, तब तो इस ग्रन्थका आधेसे भी अधिक भाग टीकाकारकृत ठहर जायगा। क्योंकि इसमें सैकड़ों ही सूत्र ऐसे हैं जिनका जैनधर्मके साथ कुछ भी सम्बन्ध नहीं है और कोई भी विद्वान् उन्हें जैनसम्मत सिद्ध नहीं कर सकता।

४—जिस तरह टीका-पुस्तकमें अनेक सूत्र अधिक हैं और जिन्हें सोनीजी टीकाकर्ताकी गढ़न्त समझते हैं, उसी प्रकार मुद्रित और मूलपुस्तकमें भी कुछ सूत्र अधिक हैं ( जो टीकापुस्तकमें नहीं हैं ), तब उन्हें किसकी गढ़न्त समझनी चाहिए ? विद्यावृद्धसमुद्देशके ५९ वे सूत्रके आगे निम्नलिखित पाठ छूटा हुआ है जो मुद्रित और मूलपुस्तकमें मौजूद है:—

"सांख्यं योगो लोकायतं चान्वीक्षिकी। बौद्धार्हतोः श्रुतेः प्रतिपक्षत्वात् ( नान्वीक्षिकीत्वं ), प्रकृतिपुरुषज्ञो हि राजा सत्त्वमवलम्बते। रजः फलं चाफलं च परिहरति, तमोभिर्नाभिभूयते।"

भला इन सूत्रोंको टीकाकारने क्यों छोड़ दिया ? इसमें कही हुई बातें तो उसके प्रतिकूल नहीं थीं ? और मुद्रित तथा मूलपुस्तक दोनों ही यदि जैनोंके लिए विशेष प्रामाणिक मानी जावें तो उनमें यह अधिक पाठ नहीं होना चाहिए था। क्योंकि इसमें वेदविरोधी होनेके कारण जैन और बौद्धदर्शनको आन्वीक्षिकीसे बाहर कर दिया है और मुद्रित पुस्तकमें तो मूलकर्ताके मंगलाचरण तकका अभाव है। वास्तविक बात यह है कि न इसमें टीकाकारका दोष है और न मुद्रित करानेवालेका। जिसे जैसी प्रति मिली है उसने उसीके अनुसार टीका लिखी है और पाठ छपाया है। एक प्रतिसे दूसरी और दूसरीसे तीसरी इस तरह प्रतियाँ होते होते लेखकोंके प्रमादसे अकसर पाठ छूट जाते हैं और टिप्पण आदि मूलमें शामिल हो जाते हैं।

## परिशिष्ट

अभी हाल ही परभणीके श्री शं० ना० जोशीको एक ताम्रपट प्राप्त हुआ है, जो भारत-इतिहास-संशोधन मंडल पूनेके त्रैमासिक पत्र[1] ( भाग १३ अंक ३ ) में प्रकाशित हुआ है। इससे कुछ नई बातें मालूम हुई हैं, जो यहाँ प्रकट की जाती हैं।

ताम्रपत्रकी प्रतिलिपि भी इस लेखके साथ प्रकाशित की जाती है। इसकी लिपि कनड़ी और भाषा संस्कृत है। पूरा लेख ५१ पंक्तियोंमें ताँबेके तीन पत्रोंपर खुदा हुआ है जो एक मोटे तारमें नत्थी है। इसका सारांश यह है—

पहले मंगलाचरणके पद्यमें कहा गया है कि संसारमें उस जैनशासनकी जय हो

१ यह पत्र मराठीमें निकलता है।

जिसने धर्म-चक्रके आरोंसे पापोंको विदलित कर दिया है, जो त्रिजगत्के अधीश्वरों-द्वारा वंदनीय है, मंगलोंका मन्दिर है और अत्यन्त मनोज्ञ पंचकल्याणरूपी लक्ष्मीको धारण करता है। आगे कहा है कि सूर्यवंशसे उत्पन्न हुए प्रसिद्ध चालुक्य ( सोलंकी ) वंशमें युद्धमल्ल नामका एक राजा हुआ, जो सपाद-लक्ष ( सवालख ) प्रदेशका स्वामी था, और जिसने तैलसे भरी हुई वापीमें मत्त हाथियोंको स्नान करानेका उत्सव किया। उसका पुत्र अरिकेसरी हुआ, कलिंगत्रय[2] सहित वेंगी[3] प्रदेशकी रक्षा की। ( ४ ) अरिकेसरीके चन्द्र-सूर्यके समान नरसिंह और भद्रदेव नामके दो पुत्र हुए। ( ५ ) इनमेंसे नरसिंहके युद्धमल्ल नामका पुत्र हुआ और उसके बन्दीजनों ( भाटों ) के लिए चिन्तामणिके तुल्य बद्दिग हुआ। ( ६ ) इसने अत्यन्त पराक्रमशाली भीम नामक राजाको जल-युद्धमें अनायास ही पकड़ लिया। ( ७ ) बद्दिगके युद्धमल्ल हुआ, जो अत्यन्त उदार, पराक्रमी, कीर्ति-शाली और प्रतापी था (८) इसके नरसिंहराज और नरसिंहराजके अरिकेसरी नामक पुत्र हुआ। ( ९–११ ) सुप्रसिद्ध राष्ट्रकूट कुलकी कन्या लोकांबिका इसकी पत्नी हुई। ( १२ ) इन दोनोंसे शिव-पार्वतीसे कार्तिकेयके समान भद्रदेव नामक पुत्र हुआ। ( १३ ) और उससे अरिकेसरी नामक तेजस्वी राजा हुआ। ( १४ ) श्रीगौडसंघमें यशोदेव नामक आचार्य हुए जो मुनिमान्य थे और जिनका उग्र तपके प्रभावसे शासन-देवतासे समागम हुआ। ( १५ ) उन महान् ऋद्धिके धारक महानुभावके शिष्य नेमिदेव हुए, जो स्याद्वाद समुद्रके उस पार तक देखने-वाले और परवादियोंके दर्परूपी वृक्षोंके छेदनेके लिए कुठार थे। ( १६ ) जिस तरह खानमेंसे अनेक रत्न निकलते हैं, उसी तरह उन तपोलक्ष्मीपतिके बहुतसे शिष्य हुए। ( १७ ) उनमें सैकड़ोंसे छोटे श्री सोमदेव पंडित हुए, जो तप, शास्त्र और यशके स्थान थे।

---

१ महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकरजी ओझाने अपने 'सोलंकियोंका इतिहास'में चौलुक्य नरेशोंको चन्द्रवंशी लिखा है और इसके लिए अनेक शिलालेखोंके प्रमाण दिये हैं। केवल इसी लेखमें सूर्यवंशी लिखा है।

२ त्रिकलिंग अर्थात् तैलंगन या तिलंगाना।

३ वेंगी राज्यकी सीमा उत्तरमें गोदावरी नदी, दक्षिणमें कृष्णा नदी, पूर्वमें समुद्रतट और पश्चिममें पश्चिमी घाट थी। इसकी राजधानी वेंगी नगर थी, जो इस समय पेड्डु वेंगी ( गोदावरी जिला ) नामसे प्रसिद्ध है।

ये भगवान् सोमदेव समस्त विद्याओंके दर्पण, यशोधरचरितके ( यशस्तिलक चम्पूके ) रचयिता, स्याद्वादोपनिषत्के कर्त्ता, और दूसरे भी सुभाषितोंके निर्माता हैं । तमाम महासामन्तोंके मस्तकोंकी पुष्पमालाओंसे जिनके चरण सुगन्धित हैं; जिनका यशःकमल समस्त विद्वज्जनोंके कानोंका आभूषण है और तमाम राजाओंके मस्तक जिनके चरण-कमलोंसे शोभायमान् होते हैं ।

स्वस्ति । श्रीपृथिवीवल्लभ महाराजाधिराज परमेश्वर परमभट्टारक श्रीमत् अमोघवर्षदेवके[1] चरणोंका ध्यान करनेवाले अकालवर्ष श्रीकृष्णराजदेवके[2] सेवक ( पादपद्मोपजीवी ) महासामन्ताधिपति चालुक्यवंशोद्भव और गन्धवारण, गन्धेभ, विद्याधर, प्रियगल्ल, त्रिभुवनमल्ल, उदात्तनारायण, प्रत्यक्षवाद्वलि, विक्रमार्जुन, गुणनिधि, गुणार्णव, सामन्तचूडामणि आदि अनेक विरुदावलियोंसे शोभित उस अरिकेसरीने अपनी लेंबुलपाटक[3] नामक राजधानीके अपने पिता श्रीमत् बद्यगके 'शुभधामजिनालय' नामक मन्दिर ( बसति ) की मरम्मत ( खण्डस्फुटित ), चूनेकी कलई करने ( नवसुधाकर्म ), और पूजोपहार चढ़ानेके लिए ( बलिनिवेद्यार्थ ) शकके ८८८ वर्ष बीत जाने और क्षय संवत्सरके शुरू होनेपर वैशाख पूर्णिमा, बुधवारके[4] दिन पूर्वोक्त श्री सोमदेवसूरिको सब्बिदेश सहस्रान्तर्गत रेपाक द्वादशोंमेंका बनिकटुपुलु नामका गाँव त्रिभोगाभ्यन्तरसिद्धि और सर्वनमस्य सहित जलधारा छोड़कर दिया । उसके पूर्वमें दरियूरु, दक्षिणमें इलिन्दिकुट, पश्चिममें वेल्लालपट्टु और उत्तरमें कट्टाकूरु, इस प्रकार चार

१ राष्ट्रकूटनरेश जगत्तुंगके दूसरे पुत्र अमोघवर्ष तृतीय ।

२ अमोघवर्ष तृतीयके पुत्र । इन्हीके समयमें यशस्तिलक चम्पूकी रचना हुई थी ।

३ निज़ाम स्टेटके करीम नगर ज़िलेका 'वेमुलवाडा' नामका गाँव ।

४ श्रीयुत जी० एच० खरे महाशयने गणना करके देखा तो मालूम हुआ कि वैशाख पूर्णिमाको बुधवार नहीं आता है । अप्रेल सन् ९६६ को यह दिन पड़ता है । ताम्रपटके लिखनेवालेकी भूल जान पड़ती है ।

५ श्रीयुत खरे महाशयने हैद्राबादके इंजीनिअर श्रीयुत गाडगीलकी सहायतासे सब्बि और दरियूरुके सिवाय अन्य सब गाँवोंके वर्तमान नामोंका पता लगा लिया है । ये सब करीमनगर ज़िलेमें हैं । इनके नाम क्रमसे इस प्रकार हैं—रेपाक, वोंड्डपुल्ल ( वनिकट्टुपलु ), इल्लन्दकुट ( इलिन्दिकुट ), वल्लन् पुटला ( वेल्लालपट्टु ), कुटकूर ( कट्टाकूरु )

सीमाओंसे युक्त उक्त गाँव है। आगे १९–२०–२१–२२ नंबरके श्लोक प्रायः सभी दानपत्रोंमें पाये जाते हैं, इसलिए उनका अर्थ लिखनेकी आवश्यकता नहीं मालूम होती। २३ वें श्लोकमें लिखा है कि यह 'शुभधाम जिनालय'का शासन (दान) राजा अरिकेसरीने दिया, कवि पेद्दण भट्टने कहा (रचा) और रेव नामक शिल्पीने उत्कीर्ण किया (खोदा)।

१—इस दानपत्रमें दी हुई राष्ट्रकूटनरेश श्रीकृष्णराजदेवके महासामन्त चालुक्यवंशी अरिकेसरीकी पूर्व-परम्परा महाकवि पम्पके 'विक्रमार्जुनविजय' (पम्प भारत) से मिलती है।

२—यशस्तिलकमें अरिकेसरीके प्रथम पुत्रका नाम 'वागराज' मुद्रित हुआ है। हमने अनुमान किया था कि उसकी जगह बद्दिग होना चाहिए, वह इस लेखसे ठीक सिद्ध हो गया।

३—यशस्तिलककी रचना शक संवत् ८८१ में हुई थी और उस समय अरिकेसरीका प्रथम पुत्र बद्दिग राज्य करता था। यह दानपत्र उससे ७ वर्ष बाद बद्दिगके पुत्र अरिकेसरीके समयमें उत्कीर्ण हुआ है।

४—जिस बद्दिगके समयमें यशस्तिलककी रचना हुई है, वह जैनधर्मका उपासक होगा, क्योंकि उसके बनवाये हुए 'शुभधाम जिनालय' नामक मंदिरके लिए उसके पुत्र अरिकेसरीने यह दान किया था।

५—श्रीसोमदवसूरिके नीतिवाक्यामृत और यशस्तिलक चम्पू इन दो उपलब्ध ग्रन्थोंके सिवाय युक्तिचिन्तामणि, त्रिवर्गमहेन्द्रमातलिसंजल्प और षण्णवति प्रकरण इन तीन ग्रन्थोंका उल्लेख मिलता था। परन्तु इस दानपत्रसे स्याद्वादोपनिषत्का और भी पता चलता है जो कि नीतिवाक्यामृतके बादकी रचना होगी। इनके सिवाय उनके अन्य भी कुछ सुभाषित थे।

६—यशस्तिलककी प्रशस्तिके अनुसार ये देवसंघ-तिलक या देवसंघके आचार्य

१ महामहोपाध्याय पं० गौरीशंकरजी ओझाने अपने 'सोलंकियोंका इतिहास' में नेरूर गाँवसे मिले हुए एक ताम्रपत्रका उल्लेख किया है, जो शक संवत् ६२२ (वि० सं० ७५७) का है और जिसके अनुसार महाराजाधिराज विजयादित्यने पूज्यपादके शिष्य उदयदेवको 'शंखजिनेन्द्र' नामक जैनमन्दिरके निमित्त कर्दम नामका गाँव दान किया था। अर्थात् सोमदेवसूरिसे लगभग ढाई सौ वर्ष पहले भी मुनि दान लिया करते थे।

थे, परन्तु इस दान-पत्रसे स्पष्ट होता है कि गौडसंघके थे और यह संघ अभी तक बिलकुल ही अश्रुतपूर्व है। जिस तरह आदिपुराणके कर्ता जिनसेनका सेनसंघ या सेनान्वय पंचस्तूपान्वय भी कहलाता था, शायद उसी तरह सोमदेवका देवसंघ भी गौडसंघ कहलाता हो। सम्भव है, यह नाम देशके कारण पड़ा हो। जैसे द्रविड़ देशका द्राविड़संघ, पुन्नाट देशका पुन्नाटसंघ, मथुराका माथुरसंघ, उसी प्रकार गौड देशका यह गौडसंघ होगा। गौड बंगालका पुराना नाम है, उस गौडसे तो शायद इस संघका कोई सम्बन्ध न हो; परन्तु दक्षिणमें ही कोई गोल, गोल्ल, या गौड देश रहा है जिसका उल्लेख श्रवणबेलगोलके अनेक लेखोंमें (१२४, १३०, १३८, ४९१) मिलता है। गोल्लाचार्य नामके एक आचार्य भी हुए हैं जो वीरनन्दिके शिष्य थे और पहले गोल्ल देशके राजा थे। र-ल-डमें भेद नहीं होता है, इसलिए गोल और गोडको एक माननेमें कोई प्रत्यवाय नहीं है।

७—यह दानपत्र शक संवत् ८८८ (विक्रम संवत् १०२३) का अर्थात् विक्रमकी ग्यारहवीं शताब्दिके प्रथम पादका है; फिर भी उस समय दिगम्बर सम्प्रदायके मुनियोंमें चैत्यवासका प्रचार हो गया था, अर्थात् वे वनोंमें न रहकर मन्दिरोंमें रहते थे और मन्दिरोंके लिए स्वयं उनके नामसे गाँव दान किये जाते थे। यह संभव है कि वे नग्न रहते हों; परन्तु यशस्तिलकके शब्दोंमें वे पूर्व मुनियोंकी छायामात्र ही थे। पिछले समयके महन्तों या भट्टारकोंका उन्हें पूर्वज समझना चाहिए। मूलाचार आदिमें वर्णित मुनियोंके चरित्रसे उनकी तुलना नहीं हो सकती। स्वयं सोमदेवसूरि कहते हैं कि "एको मुनिर्भवेल्लभ्यो न लभ्यो वा यथागमम्" अर्थात् आगमोक्त मुनि तो एकाध मिले भी और न भी मिले। उनके समयमें तो "एतच्चित्रं यदद्यापि जिनरूपधरा नराः" यही आश्चर्य था कि अब भी दिगम्बर-रूपके धारण करनेवाले मनुष्य हैं।

८—इस समय निजाम राज्यमें जो मलखेड़ नामका छोटा-सा गाँव है वह उस समय राष्ट्रकूट-नरेशोंकी राजधानी मान्यखेट थी, और इस समय 'मेल्पाडि' नामका जो गाँव उत्तर अर्काट ज़िलेके वाँदिवाश तालुकेमें है, वह मेल्पाटी मालूम होता है। एपिग्राफिआ इंडिकाकी जिल्द ४ पृष्ठ २७८ में जो कऱ्हाड-ताम्रपत्र प्रकाशित हुए हैं, वे फागुन वदी १३ शकसंवत् ८८० के हैं। उस समय राष्ट्रकूट राजा कृष्णराज (तृतीय) का मुकाम मेल्पाटीमें था और उक्त

मुकामपर ही उसने ताम्रपत्रोक्त दान किया था। यशस्तिलकमें सोमदेवसूरि भी चैत्र सुदी १३ शक संवत् ८८१ को कृष्णराजका मेल्पाटीमें मुकाम बतलाते हैं और इससे बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि मेल्पाटीमें राष्ट्रकूट-नरेश कृष्णका कुछ समय तक सेनासन्निवेश रहा था।

आगे दानपत्रकी प्रतिलिपि दी जाती है—

ओं

जयति जगति जैनं शासनं धर्मचक्रक्रकचविदालितैनश्चक्रवालं नमस्यम्।
त्रिजगदधिपवंद्यं मन्दिरं मंगलानां दधदधिकमनोज्ञं पंचकल्याणलक्ष्मीम्. ॥१॥
अस्त्यादित्यभवो वंशश्चालुक्य इति विश्रुतः। तत्राभूद्युद्धमल्लाख्यः नृपतिर्विक्रमार्ण्णवः॥२
सपादलक्षभूभर्त्ता तैलवाप्यां सपोदने। अवगाहोत्सवं चक्रे शक्रश्रीर्म्मददन्तिनाम्॥३
सकलिंगत्रयां वेंगिं योऽवतिस्म पराक्रमात्। पुत्रो जयश्रियःपात्रं तस्यासीदरिकेसरी॥४
नरसिंहो भद्रदेवस्तेजः कान्तिनिधी स्वयं। तस्याभूतां सुतौ साक्षात्सूर्यचन्द्रमसाविव ॥५
तत्राभून्नरसिंहस्य युद्धमल्लस्तनूभवः। वन्दिचिन्तामणिस्तस्य बद्दिगोऽजनि नन्दनः॥६

नानादुर्द्धरयुद्धलब्धविजयश्रीसंगमाकर्ण्णनाद्
　भीमः पाण्डव एष इत्यसुहृदो यस्मात्परः बिभ्यति।
भीमं भीमपराक्रमैकनिलयन्तं हेलयैवाग्रहीद्-
　उग्रं ग्राहमिवान्तरंबुसमरे दोर्व्विक्रमाद् बद्दिगः॥ ७॥

औदार्य्यनिर्जितसुरद्रुमकामधेनोर्दोर्विक्रमक्रमतिरस्कृतकार्त्तवीर्य्यात्।
तस्मादजायत सुतः कमनीयकीर्तिः श्रीयुद्धमल्लनृपतिः प्रथितः प्रतापः॥ ८॥

कुर्व्वन्निवात्र निजनाम यथार्त्थमुच्चैराविर्भवद्भुजपराक्रमडंबरेण।
शातासि तीव्रनखराग्रविदारितारिवक्षस्थलोजनिततो नरसिंहराजः॥ ९॥

माद्यद्दुर्द्धरवैरिवारणशिरः कुट्टाकदोःशालिनः
　सिंहस्येव स केसरीह नरसिंहस्य स्फुरद्विक्रमः।
तस्यासीदरिकेसरीति तनयो (यः) शून्यं कृतं शैशवं
　येनोद्यत्क्षितिभृत्प्रधानकटकाक्रान्तिक्रमाक्रीडया॥ १०॥

आर्य्यंच्छत्रयुगं हिमांशुविशदं हैमारविन्दांकितं
　मायूरातपवारणं च ककुदं यद्यौवराज्यश्रियः।
अग्रे धावति यस्य सम्प्रति स किं वर्ण्येत वीराग्रणी-
　र्द्वावीरोरुपराक्रमो गुणमणिः सामन्तचूडामणिः॥ ११॥

राष्ट्रकूटकुले ख्याते जाता लोकांबिका सती ।
वीरश्रीरिव वीरस्य तस्यासीत्सुदती प्रिया ॥ १२ ॥
भद्रदेव इति नन्दनस्तयोः शक्तिमान्सविनयस्सदक्षिणः ।
शैलराजतनयात्रिनेत्रयोः कार्तिकेय इव कीर्तिमानभूत् ॥ १३ ॥
तस्मादजनि तेजस्वी राजा नाम्नारिकेसरी ।
आनन्दचन्द्रवच्चक्रे कान्त्या कुवलयस्य यः ॥ १४ ॥
श्रीगौडसंघे मुनिमान्यकीर्तिर्नाम्ना यशोदेव इति प्रजज्ञे ।
बभूव यस्योग्रतपः प्रभावात्समागमः शासनदेवताभिः ॥ १५ ॥
शिष्यो भवत्तस्य महर्द्धिभाजः स्याद्वादरत्नाकरपारदृश्वा ।
श्रीनेमिदेवः परवादिदर्प्पद्रुमावलीच्छेदकुठारनेमिः ॥ १६ ॥
तस्मात्तपःश्रियो भर्त्ता ( र्त्तुः ) ल्लो ( र्लो ) कानां हृदयंगमाः ।
बभूवुर्बहवः शिष्या रत्नानीव तदाकरात् ॥ १७ ॥
तेषां शतस्यावरजः शतस्य तयाभवत्पूर्वज एव धीमान् ।
श्रीसोमदेवस्तपसः श्रुतस्य स्थानं यशोधाम गुणोर्जितश्रीः ॥ १८ ॥

अपि च यो भगवानादर्शस्समस्त-विद्यानां विरचयिता यशोधरचरितस्य कर्त्ता स्याद्वादोपनिषदः कवि(वयि)ता चान्येषामपि सुभाषितानामखिलमहासाम(न्तसी)मन्तप्रान्तपर्य्यस्तोत्तंसस्रक्सुरभिचरणस्सकलविद्वज्जनकर्ण्णावतंसीभवद्यशःपुण्डरीकः सूर्य्य इव सकलावनिभृतां शिरःश्रेणिषु शिखण्डमण्डनायमानपादपद्मोभूत् ।

स्वस्त्यकालवर्षदेवश्रीपृथिवीवल्लभमहाराजाधिराजपरमेश्वरपरमभट्टारकश्रीमदमोघवर्षदेवपादानुध्यातप्रवर्द्धमानविजयराज्यश्रीकृष्णराजदेवपादपद्मोपजीविना ॥ स्वस्ति समधिगतपंचमहाशब्दमहासामन्ताधिपतिसमस्तभुवनसंस्तूयमानचालुक्यवंशोद्भवपाम्वरांकुशाम्मनगन्धवारणगन्धेभविद्याधरप्रियगल्लत्रिभुवनमल्लोदात्तनारायणप्रत्यक्षवाद्बलि-विक्रमार्ज्जुनगुणनिधिगुणार्ण्णवसामन्तचूडामणिप्रमुखानेकप्रशस्तिविजयांकमालिकालंकृतेन ( लें ) बुलपाटकनामधेयनिजराजधान्यां निजपितुः श्रीमद्वद्यगस्य शुभधाम-जिनालयाख्यवस ( तेः ) खण्डस्फुटितनवसुधाकर्मबलिनिवेद्यार्थं शकाब्देष्वष्टाशीत्यधिकेष्वष्टशतेषु गतेषु ( प्रव ) र्त्तमानक्षयसंवत्सरवैशाखपो ( पौ ) र्णमास्या (स्यां) बुधवारे तेन श्रीमदरिकेसरिणा अनन्तरोक्ताय तस्मै श्रीमत्सोमदेवसूरये सब्बिदेशसहस्रान्तर्गतरेपाकद्वादशग्रामी मध्ये कुत्तुंबृत्ति वनिकटुपुलुनामा ग्रामः त्रिभोगाभ्यन्तर-सिद्धिसर्व्वनमस्यस्सोदकधारन्दत्तः ॥ तस्य पूर्व्वतः दरियूरु। दक्षिणतः इलिन्दिकुट।

पश्चिमतः वेल्लालपट्टु। उत्तरतः कट्टाकूरु। एवं चतुराघाटघटितभूमिखात-सूर्य्योत्तरीयः ॥

सामान्यो यन्धर्म्मसेतुर्न्नृपाणां काले काले पालनीयो भवद्भिः ।
सर्व्वानितान्भावि ( नः ) पार्त्थिवेन्द्रान्भूयो भूयो याचते रामचन्द्रः ॥ १९ ॥
बहुभिर्व्वसुधा दत्ता राजभिस्सगरा ( दिभिः ) ।
यस्य यस्य यदा भूमिस्तस्य तस्य तदा फलम् ॥ २० ॥
मद्वंशजाः परमहीपतिवंशजा वा पापादपेतमनसो ( भु ) वि भावि भूपाः ।
ये पालयन्ति मम धर्म्ममिमं समस्तं तेषां मया विरचितोंजलिरेष मूर्द्धिन ॥२१॥
स्वदत्तां परदत्तां वा यो हरेत वसुन्धराम् ।
षष्टिर्व्वर्षसहस्राणि विष्ठायां जायते कृमिः ॥ २२ ॥
अरिकेसरिणा दत्तं कथितं कविपेद्दणेन भट्टेन ।
शासनमिदमुत्कीर्ण्णं शुभधामजिनालस्य रेवेण ॥ २३ ॥

---

# देवनन्दि और उनका जैनेन्द्र व्याकरण

## जैनेन्द्र और ऐन्द्र

मुग्धबोधकर्त्ता पं० बोपदेवने जिन आठ वैयाकरणोंके नामोंका उल्लेख किया है, उनमें एक 'जैनेन्द्र' भी है[1]। ये जैनेन्द्र अथवा जैनेन्द्र व्याकरणके कर्त्ता कौन थे इस विषयमें इतिहासज्ञोंमें कुछ समय तक बड़ा विवाद चला था। डॉ० कीलहार्नने इसे जिनदेव अथवा भगवान् महावीरद्वारा इन्द्रके लिए कहा गया बतलाया था[2] और इसके सुबूतमें उन्होंने कल्पसूत्रकी समयसुन्दरकृत टीका, और लक्ष्मीवल्लभकृत उपदेशमाला-कर्णिकाका यह उल्लेख पेश किया था कि जिनदेव महावीर जिस समय आठ वर्षके थे उस समय इन्द्रने शब्दलक्षणसंबंधी कुछ प्रश्न किये और उनके उत्तररूप यह व्याकरण बतलाया गया, इसलिए इसका नाम जैनेन्द्र पड़ा[3]।

श्वेताम्बरसम्प्रदायके और भी कई ग्रन्थोंमें इस प्रकारके उल्लेख मिलते हैं। कल्पसूत्रकी विनयविजयकृत सुबोधिका[4] टीकामें लिखा है कि भगवानको माता-

---

१—इन्द्रश्चन्द्रः काशकृत्स्नापिशलीशाकटायनाः ।
पाणिन्यमरजैनेन्द्रो जयन्त्यष्टौ च शाब्दिकाः ॥—धातुपाठ

२ इंडियन एन्टिक्वेरी १०, पृ० २५१

३—यदिन्द्राय जिनेन्द्रेण कौमारेपि निरूपितम् ।
ऐन्द्रं जैनेन्द्रमिति तत्प्राहुः शब्दानुशासनम् ॥

४ [ शक्रः ] यत्र भगवान् तिष्ठति तत्र पण्डितगेहे समाजगाम । आगत्य च पण्डितयोग्ये आसने भगवन्तं उपवेश्य पण्डितमनोगतान् सन्देहान् पप्रच्छ, श्रीवीरोपि बालोयं किं वक्ष्यतीत्युत्कर्णेषु सकललोकेषु सर्वाणि उत्तराणि ददौ, ततो 'जैनेन्द्रव्याकरणं' जज्ञे । यतः—

सक्को य तस्समक्खं भगवंतं आसणे निवेसित्ता ।
सद्दस्स लक्खणं पुच्छे वागरणं अवयवा इंदं ॥

पिताने पाठशालामें गुरुके पास पढ़नेके लिए भेजा है, यह जानकर इन्द्र स्वर्गसे आया और पण्डितके घर, जहाँ भगवान् थे वहाँ, गया। उसने भगवानसे पण्डितके मनमें जो जो सन्देह थे, उन सबको पूछा। जब सब लोग यह सुननेके लिए उत्कर्ण हो रहे थे कि देखें यह बालक क्या उत्तर देता है, तब भगवान् वीरने सब प्रश्नोंके उत्तर दे दिये, और तब 'जैनेन्द्र व्याकरण' बना।

परन्तु इस प्रसंगके वे सब उल्लेख अपेक्षाकृत अर्वाचीन ही हैं जिनमें भगवानके उत्तररूप इस व्याकरणका नाम 'जैनेन्द्र' बतलाया है। प्राचीन उल्लेखोंमें इसका नाम जैनेन्द्रकी जगह 'ऐन्द्र' प्रकट किया है, जैसा कि आवश्यकसूत्रकी हरिभद्रीयवृत्तिके पृष्ठ १८२ में लिखा है[1]।

इसी प्रकार सुप्रसिद्ध आचार्य हेमचन्द्रने अपने योगशास्त्रके प्रथम प्रकाशमें लिखा[2] है कि भगवानने इन्द्रके लिए जो शब्दानुशासन कहा, उपाध्यायने उसे सुनकर लोकमें 'ऐन्द्र' नामसे प्रकट किया। अर्थात् इन्द्रके लिए जो व्याकरण कहा गया, उसका नाम 'ऐन्द्र' हुआ।

प्राचीन कालमें इन्द्रनामक आचार्यका बनाया हुआ एक संस्कृत व्याकरण था[3]। उसका उल्लेख अनेक ग्रन्थोंमें मिलता है। ऊपर दिये हुए बोपदेवके श्लोकमें भी

---

१—शक्रस्य तत्समक्षं लेखाचार्यसमक्षं भगवन्तं तीर्थकरं आसने निवेश्य शब्दस्य लक्षणं पृच्छति। भगवता च व्याकरणं अभ्यधायि। व्याक्रियन्ते लौकिकसामयिकाः शब्दाः अनेन इति व्याकरणं शब्दशास्त्रम्। तदवयवाः केचन उपाध्यायेन गृहीताः, ततश्च ऐन्द्रं व्याकरणं संजातम्।

२—मातापितृभ्यामन्येद्युः प्रारब्धेऽध्यापनोत्सवे।
आः सर्वज्ञस्य शिष्यत्वमितीन्द्रस्तमुपास्थित ॥ ५६ ॥
उपाध्यायासने तस्मिन्वासवेनोपवेशितः।
प्रणम्य प्रार्थितः स्वामी शब्दपारायणं जगौ ॥ ५७ ॥
इदं भगवतेन्द्राय प्रोक्तं शब्दानुशासनम्।
उपाध्यायेन तच्छ्रुत्वा लोकेष्वैन्द्रमितीरितम् ॥ ५८ ॥

३ डॉ० ए० सी० बर्नेलने इन्द्रव्याकरणके विषयमें चीनी तिब्बतीय और भारतीय साहित्यमें जो जो उल्लेख मिलते हैं उनको संग्रह करके 'ओन दि ऐन्द्रस्कूल ऑफ संस्कृत ग्रामेरियन्स' नामकी एक बड़ी पुस्तक लिखी है।

उसका नाम है। हरिवंशपुराणके कर्त्ताने देवनन्दिको 'इंद्रचंद्रार्कजैनेंद्र-व्यापिव्याकरणेक्षिणः' विशेषण दिया है। शब्दार्णवचंद्रिकाकी ताड़पत्रवाली प्रतिमें, जो १२ वीं शताब्दिके लगभगकी लिखी हुई मालूम होती है, 'इंद्रश्चन्द्रः शकटतनयः' आदि श्लोकमें इन्द्रके व्याकरणका उल्लेख किया है। बहुत अधिक समय हुआ यह नष्ट हो गया है[1]। जब यह उपलब्ध ही नहीं है तब इसके विषयमें कुछ कहनेकी आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। यद्यपि आजकलके समयमें इस बातपर कोई भी विद्वान् विश्वास नहीं कर सकता है कि भगवान् महावीरने भी कोई व्याकरण बनाया होगा और वह भी मागधी या प्राकृतका नहीं, किन्तु ब्राह्मणोंकी खास भाषा संस्कृतका। तो भी यह निस्सन्देह है कि वह व्याकरण 'जैनेन्द्र' तो नहीं था। यदि बनाया भी होगा तो वह 'ऐन्द्र' ही होगा। क्यों कि हरिभद्र-सूरि और हेमचंद्रसूरि उसीका उल्लेख करते हैं, जैनेन्द्रका नहीं। जान पड़ता है, विनयविजय और लक्ष्मीवल्लभने पीछेसे 'ऐन्द्र' को ही 'जैनेन्द्र' बना डाला है। उनके समयमें भी 'ऐन्द्र' अप्राप्य था, इसलिए उन्होंने प्राप्य 'जैनेन्द्र' को ही भगवान महावीरकी कृति बतलाना विशेष सुकर और लाभप्रद सोचा।

हरिभद्रसूरि विक्रमकी आठवीं शताब्दिके और हेमचन्द्रसूरि तेरहवीं शतादिके विद्वान् हैं जिन्होंने 'ऐन्द्र' को भगवानका व्याकरण बतलाया है; परंतु 'जैनेन्द्र' को भगवत्प्रणीत बतलानेवाले विनयविजय और लक्ष्मीवल्लभ विक्रमकी अठारहवीं शताब्दिमें हुए हैं।

## भगवद्वाग्वादिनी

विनयविजयजीके इस उल्लेखने बड़ा काम किया कि भगवत्प्रणीत व्याकरणका नाम 'जैनेन्द्र' है। बहुत संभव है कि भगवत्प्रणीत व्याकरणको 'जैनेन्द्र' लिखते समय उनका लक्ष्य इस देवनन्दि या पूज्यपादकृत 'जैनेन्द्र' पर ही रहा हो; परन्तु जान पड़ता है कि वे इस विषयमें उक्त उल्लेखके सिवाय और कुछ प्रयत्न नहीं कर सके। यह काम बाकी ही पड़ा रहा कि जैनेन्द्र व्याकरण लोगोंके समक्ष उपस्थित कर दिया जाय और उसे उनके कुछ समय बाद वि० सं० १७९७ में एक विद्वान्ने पूरा किया। उन्होंने साक्षात्

---



१ "तेन प्रणष्टमैन्द्रं तदस्माद्व्याकरणं भुवि" —कथासरित्सागर, तरंग ४

महावीर भगवानका बनाया हुआ व्याकरण तैयार कर दिया और उसका दूसरा नाम ' भगवद्वाग्वादिनी ' रक्खा !

इस भगवद्वाग्वादिनीकी एक प्रति भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टिटयूटमें है, जो तक्षक नगरमें रत्नर्षि नामक लेखकद्वारा वि० सं० १७९७ में लिखी गई थी। इसकी पत्रसंख्या ३०, और श्लोकसंख्या ८०० है। प्रति बहुत शुद्ध है। जैनेन्द्रका सूत्रपाठ मात्र है और वह सूत्रपाठ है जिसपर शब्दार्णवचन्द्रिका टीका लिखी गई है । इस वाग्वादिनीके आविष्कारकने शक्ति-भर इस बातको सिद्ध करनेका प्रयत्न किया है कि इसके कर्त्ता साक्षात् महावीर भगवान् हैं, दिगम्बरी देवनन्दि नहीं। उनकी सब युक्तियाँ हमने इस ग्रन्थके अन्तमें उद्धृत कर दी हैं। उन सबपर विचार करनेकी यहाँ आवश्यकता प्रतीत नहीं होती।

हमारा अनुमान है कि डॉ० कीलहार्नके हाथमें यह ' भगवद्वाग्वादिनी ' की प्रति अवश्य पड़ी होगी और इसीकी कृपासे प्रेरित होकर उन्होंने अपना पूर्वोक्त लेख लिखा होगा। उनके लेखमें जो श्लोकादि प्रमाणस्वरूप दिये गये हैं वे भी सब इसी परसे लिये गये जान पड़ते हैं ।

डॉ० कीलहार्नके इस भ्रमको सबसे पहले स्व० डॉ० के० बी० पाठकने दूर किया और अब तो जैनेन्द्र व्याकरणकी काफी प्रसिद्ध हो चुकी है ।

## देवनन्दि और पूज्यपाद

श्रवणबेल्गोलके शिलालेख नं० ४० ( ६४ ) में लिखा है कि उनका पहला नाम देवनन्दि था, बुद्धिकी महत्ताके कारण वे जिनेन्द्रबुद्धि कहलाये और देवोंने उनके चरणोंकी पूजा की, इस कारण उनका नाम पूज्यपाद हुआ।

---

१ यो देवनन्दिप्रथमाभिधानो बुद्धया महत्या स जिनेन्द्रबुद्धिः ॥२॥
श्रीपूज्यपादोऽजनि देवताभिर्यत्पूजितं पादयुगं यदीयम् ॥३॥
जैनेन्द्रं निजशब्दभागमतुलं सर्वार्थसिद्धिः परा
सिद्धान्ते निपुणत्वमुद्धकवितां जैनाभिषेकः स्वकः ।
छन्दः सूक्ष्मधियं समाधिशतकं स्वास्थ्यं यदीयं विदा-
माख्यातीह स पूज्यपादमुनिपः पूज्यो मुनीनां गणैः ॥४॥

श्रवणबेल्गोलके नं० १०८ (२८५) के मंगराज कविकृत शिलालेखसे भी जो शकसंवत् १३६५ (वि० सं० १५००) का लिखा हुआ है, यही दो नाम प्रकट होते हैं।

जिनेन्द्रबुद्धि नामके एक और वैयाकरण हो गये हैं जिनका बनाया हुआ पाणिनि व्याकरणकी काशिका वृत्तिपर एक न्यास है। वे बोधिसत्त्वदेशीयाचार्य या बौद्ध साधु थे।

नन्दिसंघ-पट्टावलीसे भी देवनन्दिका दूसरा नाम पूज्यपाद प्रकट होता है[२]।

इनका संक्षिप्त नाम 'देव' भी था। आचार्य जिनसेन[३] और वादिराजसूरि[४]ने इन्हें इसी संक्षिप्त नामसे स्मरण किया है।

अनेक लेखकोंने उन्हें केवल देवनन्दि नामसे और केवल पूज्यपाद नामसे स्मरण किया है और दोनों नामोंसे उन्हें वैयाकरण माना है।

महाकवि धनंजयकी नाममालामें एक श्लोक है जिसमें पूज्यपादको लक्षण-ग्रन्थ (व्याकरण) का कर्त्ता माना है[५]।

---

१—श्रीपूज्यपादोद्धृतधर्मराज्यस्ततः सुराधीश्वरपूज्यपादः।
यदीयवैदुष्यगुणानिदानीं वदन्ति शास्त्राणि तदुद्धृतानि ॥ १५ ॥
धृतविश्वबुद्धिरयमत्र योगिभिः कृतकृत्यभावमनुबिभ्रदुच्चकैः।
जिनवद्बभूव यदनङ्गचापहृत्स जिनेन्द्रबुद्धिरिति साधुवर्णितः ॥ १६ ॥
श्रीपूज्यपादमुनिरप्रतिमौषधर्द्धिर्जीयाद्विदेहजिनदर्शनपूतगात्रः।
यत्पादधौतजलसंस्पर्शनप्रभावात् कालायसं किल तदा कनकीचकार ॥१७॥

२—यशःकीर्तिर्यशोनन्दी देवनन्दी महामतिः।
श्रीपूज्यपादापराख्यो गुणनन्दी गुणाकरः॥

३—कवीनां तीर्थकृद्देवः किं तरां तत्र वर्ण्यते।
विदुषां वाङ्मलध्वंसि तीर्थं यस्य वचोमयम् ॥ ५२ ॥
—आदिपुराण प्र० पव

४—अचिन्त्यमहिमा देवः सोऽभिवंद्यो हितैषिणा।
शब्दाश्च येन सिद्ध्यन्ति साधुत्वं प्रतिलंभिताः ॥ १८ ॥
—पार्श्वनाथचरित प्र० सर्ग

५—प्रमाणमकलंकस्य पूज्यपादस्य लक्षणम्।
धनंजयकवेः काव्यं रत्नत्रयमपश्चिमम् ॥ २० ॥

मेघचन्द्रको पूज्यपादके समान व्याकरणका ज्ञाता बतलाया है। इससे पूज्यपादका वैयाकरण होना सिद्ध है। ये मेघचन्द्र आचारसारके कर्ता वीरनन्दि सिद्धान्तचक्रवर्तिके गुरु थे और इनका स्वर्गवास शक संवत् १०३७ ( वि० सं० ११७२ ) में हुआ था।

अनगारधर्मामृतटीकाकी प्रशस्तिमें ( वि० सं० १३०० ) पण्डित आशाधरजीने लिखा है कि मैंने जैन न्याय और जैनेन्द्र व्याकरणशास्त्र पण्डित महावीरसे धारा नगरीमें पढ़े—" धारायामपठज्जिनप्रमितिवाक्शास्त्रे महावीरतः । " और ' जिनप्रमितिवाक्शास्त्रे ' की टीकामें लिखा है—" जैनेन्द्रं प्रमाणशास्त्रं जैनेन्द्रव्याकरणं च । " सागार और अनगारधर्मामृतटीकामें उन्होंने कई जगह व्याकरणके सूत्र दिये हैं और वे देवनन्दिकृत इसी जैनेन्द्रव्याकरणके हैं।

वृत्तविलास ( वि० सं० १२१७ ) ने अपने ' धर्मपरीक्षा ' नामक कनड़ी काव्यकी प्रशस्तिमें पूज्यपाद आचार्यकी बड़ी प्रशंसा लिखी है और वे जैनेन्द्रव्याकरणके रचयिता थे, इस बातका स्पष्ट उल्लेख किया है। साथ ही उनकी अन्यान्य रचनाओंका भी परिचय दिया है।

लिखा है कि व्रतीन्द्र पूज्यपादने—जिनके चरणकमलोंकी अनेक भव्य आराधना करते थे और जो विश्व-भरकी विद्याओंके श्रृंगार थे—प्रकाशमान् जैनेन्द्र व्याकरणकी रचना की, पाणिनिकी टीका लिखी, टिप्पणद्वारा ( सर्वार्थसिद्धि नामक तत्त्वार्थसूत्रटीका ) तत्त्वार्थका अर्थावबोधन किया और पृथ्वीकी रक्षाके लिए यंत्र-मंत्रादि शास्त्रकी रचना की[२]।

आचार्य शुभचन्द्रने ज्ञानार्णवके प्रारंभमें देवनन्दिकी प्रशंसा करते हुए लिखा है कि जिनकी वाणी देहधारियोंके शरीर वचन और मनसम्बन्धी मैलको मिटा

---

१–सिद्धान्ते जिनवीरसेनसदृशः शास्त्राब्जिनीभास्करः,
षट्तर्केष्वकलंकदेवविबुधः साक्षादयं भूतले ।
सर्वव्याकरणे विपश्चिदधिपः श्रीपूज्यपादः स्वयं,
त्रैविद्योत्तममेघचन्द्रमुनिपो वादीभपञ्चाननः ॥

२–भरदिं जैनेन्द्रभासुरं=एनलू ओरेदं पाणिनीयक्के टीकुं, बरेदं तत्त्वार्थमं टिप्पणदिन् अरिपिदं यंत्रमंत्रादिशास्त्रोत्करमं भूरक्षणार्थं विरचिसि जसमुं ताळ्दिदं विश्वविद्या-भरणं भव्यालियाराधितपदकमलं पूज्यपादं व्रतीन्द्रम् ॥ "

देती है, उन देवनन्दीको मैं नमस्कार करता हूँ[1]। उन्होंने देवनन्दीकी वाणीकी जो विशेषता बतलाई है, वह उनके तीन ग्रन्थोंको लक्ष्य करके है। शरीरके मैलको नाश करनेके लिए वैद्यकशास्त्र और वचनका मैल दूर करनेके लिए समाधितंत्र; तब वचन-दोषको दूर करनेवाली उनकी रचना जैनेंद्र व्याकरण ही हो सकती है।

इनके सिवाय विक्रमकी आठवीं शताब्दिके बाद कनड़ी भाषामें जितने काव्य-ग्रन्थ लिखे गये हैं, प्रायः उन सभीके प्रारंभिक श्लोकोंमें पूज्यपादकी प्रशंसा की गई है[2]।

जैनेन्द्रकी प्रत्येक हस्तलिखित प्रतिके प्रारंभमें जो श्लोक मिलता है, उसमें ग्रन्थकर्त्ताने ' देवनन्दितपूजेशं ' पदमें जो कि भगवानका विशेषण है अपना नाम भी प्रकट कर दिया है।[3] संस्कृत प्राकृत ग्रन्थोंके मंगलाचरणोंमें यह पद्धति अनेक विद्वानोंने स्वीकार की है[4]। इससे स्वयं ग्रन्थकर्ताके वचनोंसे भी जैनेन्द्रके कर्ता ' देवनन्दि ' ठहरते हैं।

गणरत्नमहोदधिके कर्ता श्वेताम्बर विद्वान् वर्धमान और हैम शब्दानुशासनके लघुन्यास बनानेवाले कनकप्रभ भी जैनेन्द व्याकरणके कर्ताका नाम देवनन्दि ही बतलाते हैं। अतः अब इस विषयमें किसी प्रकारका कोई सन्देह बाकी नहीं रह गया कि यह व्याकरण देवनन्दि या पूज्यपादका बनाया हुआ है।

---

१ अपाकुर्वन्ति यद्वाचः कायावाक्चित्तसंभवम्।
कलङ्कमङ्गिनां सोऽयं देवनन्दी नमस्यते ॥

२ देखो हिस्ट्री आफ दि कनड़ी लिटरेचर।

३ लक्ष्मीरात्यन्तिकी यस्य निरवद्याऽवभासते।
देवनन्दितपूजेशं नमस्तस्मै स्वयंभुवे ॥

४ क—नीतिवाक्यामृतके मंगलाचरणमें सोमदेव कहते हैं—

सोमं सोमसमाकारं सोमाभं सोमसंभवम्।
सोमदेवं मुनिं नत्वा नीतिवाक्यामृतं ब्रुवे ॥

ख—आचार्य अनन्तवीर्य लघीयस्त्रयकी वृत्तिके प्रारंभमें कहते हैं—

जिनाधीशं मुनिं चन्द्रकमलंकं पुनः पुनः।
अनन्तवीर्यमानौमि स्याद्वादन्यायनायकम् ॥

५ शालातुरीय-शकटाङ्गज-चन्द्रगोमि-दिग्वस्त्र-भर्तृहरि-वामन-भोजमुख्याः।

## पहला जैन व्याकरण

जहाँ तक हम जानते हैं, जैनोंका सबसे पहला संस्कृत व्याकरण यही है। अभी तक इसके पहलेका कोई भी व्याकरण-ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ है। शाकटायन, सिद्धहेमशब्दानुशासन आदि सब इससे पीछेके हैं। इसके सूत्र बहुत ही संक्षिप्त हैं। संज्ञाकृत लाघवको भी इसमें स्वीकार किया है, जब कि पाणिनीयमें संज्ञाकृत लाघव ग्रहण नहीं किया है। यह अनेकशेष व्याकरण है।

## दो तरहके सूत्र-पाठ

जैनेन्द्र व्याकरणके मूल सूत्र-पाठ दो प्रकारके उपलब्ध हैं—एक तो वह जिसपर आचार्य अभयनन्दिकी 'महावृत्ति' तथा श्रुतकीर्तिकृत 'पंचवस्तु' नामकी प्रक्रिया है; और दूसरा वह जिसपर सोमदेवसूरिकृत 'शब्दार्णव-चन्द्रिका' और गुणनन्दिकृत 'प्रक्रिया' है। पहले प्रकारके पाठमें लगभग ३००० और दूसरेमें लगभग ३७०० सूत्र हैं, अर्थात् एकसे दूसरेमें कोई ७०० सूत्र अधिक हैं, और जो ३००० सूत्र हैं वे भी दोनोंमें एकसे नहीं हैं। अर्थात् दूसरे सूत्र-पाठमें पहले सूत्र-पाठके सैकड़ों सूत्र परिवर्तित और परिवर्धित भी किये गये हैं। पहले प्रकारका सूत्र-पाठ पाणिनीय सूत्र-पाठके ढंगका है, वर्तमानदृष्टिसे वह कुछ अपूर्ण-सा जान पड़ता है और इसी लिए महावृत्तिमें बहुतसे वार्तिक तथा उपसंख्यान आदि बनाकर उसकी पूर्णता की गई दिखलाई देती है, जब कि दूसरा पाठ प्रायः पूर्ण-सा जान पड़ता है और इसी कारण उसकी टीकाओंमें वार्तिक आदि नहीं दिखलाई देते। दोनों पाठोंमें बहुत-सी संज्ञायें भी भिन्न प्रकार की हैं।

इन भिन्नताओंके होते हुए भी दोनों पाठोंमें समानताकी भी कमी नहीं है। दोनोंके अधिकांश सूत्र समान हैं; दोनोंके प्रारंभका मंगलाचरण बिलकुल एक है और दोनोंके कर्ताओंका नाम भी देवनन्दि या पूज्यपाद लिखा हुआ मिलता है।

## असली सूत्रपाठ

अब प्रश्न यह है कि इन दोनोंमेंसे स्वयं देवनन्दि या पूज्यपादका बनाया हुआ असली सूत्र-पाठ कौन-सा है?

हमारे खयालमें आचार्य देवनन्दि या पूज्यपादका बनाया हुआ सूत्र-पाठ वही है जिसपर अभयनन्दिने अपनी महावृत्ति लिखी है। यह सूत्रपाठ उस समयतक तो ठीक समझा जाता रहा जब तक शाकटायन व्याकरण नहीं बना।

शायद शाकटायनको भी जैनेन्द्रके होते हुए एक जुदा जैन व्याकरण बनानेकी आवश्यकता इसी लिए महसूस हुई कि जैनेन्द्र अपूर्ण है, और इसलिए बिना वार्तिकों और उपसंख्यानों आदिके उससे काम नहीं चल सकता परन्तु जब शाकटायन जैसा सर्वाङ्गपूर्ण व्याकरण बन चुका, तब जैनेन्द्र व्याकरणके भक्तोंको उसकी त्रुटियाँ खटकने लगीं और उनमेंसे आचार्य गुणनन्दिने उसे सर्वांगपूर्ण बनानेका प्रयत्न किया। इस प्रयत्नका फल ही यह दूसरा सूत्र-पाठ है जिसपर सोमदेवकी शब्दार्णव-चन्द्रिका रची गई है। इस सूत्र-पाठको बारीकीके साथ देखनेसे मालूम पड़ता है कि गुणनन्दिके समय तक व्याकरण-सिद्ध जितने प्रयोग होने लगे थे उन सबके सूत्र उसमें मौजूद हैं और इसलिए उसके टीकाकारोंको वार्तिक आदि बनानेके झंझटोंमें नहीं पड़ना पड़ा है। अभयनन्दिकी महावृत्तिके ऐसे बीसों वार्तिक हैं जिनके इस दूसरे पाठमें सूत्र ही बना दिये गये हैं।

१—शब्दार्णव-चन्द्रिकाके अन्तिम पद्यमें सुप्रसिद्ध गुणनन्दि आचार्यके शब्दार्णवमें प्रवेश करनेके लिए सोमदेवकृत वृत्तिको नौकाके समान बतलाया है।[1] इससे जान पड़ता है कि आचार्य गुणनन्दिके बनाये हुए व्याकरण ग्रन्थकी यह टीका है और उसका नाम शब्दार्णव है। इस टीकाका 'शब्दार्णव-चन्द्रिका' नाम भी तभी अन्वर्थक होता है, जब मूल सूत्र-ग्रन्थका नाम शब्दार्णव हो। हमारे इस अनुमानकी पुष्टि प्रक्रियाके अन्तिम श्लोकसे और भी अच्छी तरहसे हो जाती है[2] जिसका आशय यह है कि गुणनन्दिने जिसके शरीरको विस्तृत किया है, उस शब्दार्णवको जाननेकी इच्छा रखनेवालोंके लिए तथा आश्रय लेनेवालोंके लिए यह प्रक्रिया साक्षात् नावके समान काम देगी। इसमें 'शब्दार्णव' को जो 'गुणनन्दितानितवपुः' विशेषण दिया है, वह विशेष ध्यान देने योग्य है। उससे साफ समझमें आता है कि गुणनन्दिके जिस व्याकरणपर ये दोनों टीकायें—शब्दार्णव-चन्द्रिका और प्रक्रिया—लिखी गई हैं उसका नाम 'शब्दार्णव' है और वह

---

१—श्रीसोमदेवयतिनिर्मितिमादधाति या नौः प्रतीतगुणनन्दितशब्दवार्धौ।
सेयं सताममलचेतसि विस्फुरन्ती वृत्तिः सदा नुतपदा परिवर्तिषीष्ट॥

२—सत्संधिं दधते समासमभितः ख्यातार्थनामोन्नतं,
निर्श्रातं बहुतद्धितं कृतमिहाख्यातं यशःशालिनम्।
सैषा श्रीगुणनन्दितानितवपुः शब्दार्णवं निर्णयं,
नावत्याश्रयतां विविक्षुमनसां साक्षात्स्वयं प्रक्रिया॥

मूल ( असली ) जैनेन्द्र व्याकरणके संक्षिप्त शरीरको तानित या विस्तृत करके बनाया गया है।

शब्दार्णवचन्द्रिकाके प्रारंभका मंगलाचरण भी इस विषयमें ध्यान देने योग्य है[1], जिसमें ग्रन्थकर्ताने भगवान् महावीरके विशेषणरूपमें क्रमसे पूज्यपादका, गुणनन्दिका और अपना ( सोमामर या सोमदेवका ) उल्लेख किया है और इससे वे निस्सन्देह यही ध्वनित करते हैं कि मुख्य व्याकरणके कर्ता पूज्यपाद हैं, उसको विस्तृत करनेवाले गुणनन्दि हैं और फिर उसकी टीका करनेवाले सोमदेव ( स्वयं ) हैं। यदि यह चन्द्रिका टीका पूज्यपादके व्याकरणकी ही होती, तो मंगलाचरणमें गुणनन्दिका नाम लानेकी कोई आवश्यकता नहीं थी। गुणनन्दि उनकी गुरु-परम्परामें भी नहीं हैं, जो उनका उल्लेख करना आवश्यक होता। अतः यह सिद्ध है कि चन्द्रिका और प्रक्रिया दोनोंके ही कर्ता यह समझते थे कि हमारी टीकायें असली जैनेन्द्रपर नहीं किन्तु उसके 'गुणनन्दि-तानितवपुः' शब्दार्णवपर बनी हैं।

२—शब्दार्णव-चन्द्रिका और जैनेन्द्र-प्रक्रिया[2] इन दोनों ही टीकाओंमें 'एकशेष' प्रकरण है; परन्तु अभयनन्दिकृत 'महावृत्ति' वाले सूत्रपाठमें एकशेषको अनावश्यक बतलाया है—"स्वाभाविकत्वादभिधानस्यैकशेषानारम्भः।" ( १-१-९९ ) और इसी लिए देवनन्दि या पूज्यपादका व्याकरण 'अनेकशेष' कहलाता है। चन्द्रिका टीकाके कर्ता स्वयं ही "आदावुपज्ञोपक्रमम्" ( १-४-११४ ; सूत्रकी टीकामें उदाहरण देते हैं "देवोपज्ञमनेकशेषव्याकरणम्।" यह उदाहरण अभयनन्दिकृत महावृत्तिमें भी दिया गया है। इससे सिद्ध है कि शब्दार्णव-चन्द्रिकाके कर्ता भी उसी व्याकरणको देवोपज्ञ या देवनन्दिकृत मानते हैं, जो अनेकशेष है, अर्थात् जिसमें 'एकशेष' प्रकरण नहीं है और ऐसा व्याकरण वही है जिसकी टीका अभयनन्दिने की है।

३—आचार्य विद्यानन्दि अपने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक पृष्ठ २६५ में 'नैगमसंग्रह—' आदि सूत्रकी व्याख्या करते हुए लिखते हैं, "नयश्च नयौ च नयाश्च नया

---

१—श्रीपूज्यपादममलं गुणनन्दिदेवं सोमामरव्रतिपपूजितपादयुग्मम्।
सिद्धं समुन्नतपदं वृषभं जिनेन्द्रं सच्छब्दलक्षणमहं विनमामि वीरम्॥

२ इस प्रक्रियाका भी नाम 'शब्दार्णव-प्रक्रिया' होगा, जैनेन्द्र-प्रक्रिया नहीं।

इत्येकशेषस्य स्वाभाविकस्याभिधाने दर्शनात् केषांचित्तथा वचनोपलम्भाच्च न विरुद्ध्यते ।" इसमें स्वाभाविकताके कारण, एकशेषकी अनावश्यकता प्रतिपादन की है और यह अनावश्यकता जैनेन्द्रके वास्तविक सूत्र-पाठमें ही उपलब्ध होती है । "स्वाभाविकत्वादभिधानस्यैकशेषा नारम्भः" (१–१–९९) यह सूत्र शब्दार्णव-वाले पाठमें नहीं है, अतः विद्यानन्द भी पूर्वोक्त सूत्रवाले जैनेन्द्र-पाठके मानने-वाले थे । पाठकोंको यह स्मरण रखना चाहिए कि उपलब्ध व्याकरणोंमें 'अनेक-शेष' व्याकरण केवल देवनन्दिकृत ही है, दूसरा नहीं ।

४—तत्त्वार्थ-टीका 'सर्वार्थसिद्धि' के कर्ता स्वयं पूज्यपाद या देवनन्दि हैं । इस टीकामें अध्याय ५, सूत्र २४ की व्याख्या करते हुए वे लिखते हैं, "'अन्यतोऽपि' इति तसि कृते सर्वतः ।" और इसी सूत्रकी व्याख्या करते हुए राजवार्तिककार लिखते हैं, "'दृश्यतेऽन्यतोपीति' तसि कृते सर्वेषु भवेषु सर्वत इति भवति।" जान पड़ता है कि या तो सर्वार्थसिद्धिकारने इस सूत्रको संक्षेप करके लिखा होगा, या लेखकों तथा छपानेवालोंने प्रारंभका 'दृश्यते' शब्द छोड़ दिया होगा । वास्तवमें यह पूरा सूत्र 'दृश्यतेऽन्यतोपि' ही है और यह अभयनन्दिवाले सूत्र-पाठके अ० ४ पा० ७ का ७५ वाँ सूत्र है । परन्तु शब्दार्णववाले पाठमें न तो यह सूत्र है और न इसके प्रतिपाद्यका विधानकर्ता कोई दूसरा सूत्र है । इससे सिद्ध है कि पूज्यपादका असली सूत्रपाठ वही है जिसमें उक्त सूत्र मौजूद है ।

५—भट्टाकलंकदेवने तत्त्वार्थराजवार्तिकमें 'आद्ये परोक्षं' (अ० १, सू० ११) की व्याख्यामें "सर्वादि सर्वनाम ।" (१–१–३५) सूत्रका उल्लेख किया है, इसी तरह पण्डित आशाधरने अनगारधर्मामृतटीका (अ० ७ श्लो० २४) में "स्तोके प्रतिना" (१–३–३७) और "भार्थे" (१–४–१४) इन दो सूत्रोंको उद्धृत किया है और ये तीनों ही सूत्र जैनेन्द्रके अभयनन्दिवृत्तिवाले सूत्रपाठमें ही हैं । शब्दार्णववाले पाठमें इनका अस्तित्व ही नहीं है । अतः अक-लंकदेव और पं० आशाधर इसी अभयनन्दिवाले पाठको ही माननेवाले थे । अकलंकदेव वि० की आठवीं नौवीं शताब्दिके और आशाधर १३ वीं शता-ब्दिके विद्वान् हैं ।

६—पं० श्रीलालजी शास्त्रीने शब्दार्णव-चन्द्रिकाकी भूमिकामें लिखा है कि "आचार्य पूज्यपादने स्वनिर्मित 'सर्वार्थसिद्धि' में 'प्रमाणनयैरधिगमः' (अ० १ सू० ६) की टीकामें यह वाक्य दिया है—'नयशब्दस्याल्पाच्तरत्वात्पूर्व-

निपातः प्राप्नोति नैष दोषः अभ्यर्हितत्वात्प्रमाणस्य तत्पूर्वनिपातः।' और अभयनन्दि-वाले पाठमें इस विषयका प्रतिपादन करनेवाला कोई सूत्र नहीं है। केवल अभयनन्दिका 'अभ्यर्हितं पूर्वं निपतति' वार्तिक है। यदि अभयनन्दिवाला सूत्र-पाठ ठीक होता तो उसमें इस विषयका प्रतिपादक सूत्र अवश्य होता जो कि नहीं है। पर शब्दार्णववाले पाठमें 'अर्च्यं' (१-३-११५) ऐसा सूत्र है जो इसी विषयको प्रतिपादित करता है। इसलिए यही सूत्र-पाठ देवनन्दिकृत है।"

इसपर हमारा निवेदन यह है कि "अल्पाच्तरम्" (२-२-३४। यह सूत्र पाणिनिका है और इसके ऊपर कात्यायनका "अभ्यर्हितं च" वार्तिक तथा पतंजलिका "अभ्यर्हितं पूर्वं निपतति" भाष्य[1] है। इससे मालूम होता है कि पूज्यपादने अपनी सर्वार्थसिद्धि-टीकाके इस स्थलमें पाणिनि और पतंजलिके ही सूत्र तथा भाष्यको लक्ष्य करके उक्त विधान किया है। अब प्रश्न होगा कि जब सर्वार्थसिद्धिकार स्वयं एक व्याकरणके कर्ता हैं, तब उन्होंने पाणिनिका और उसके भाष्यका आश्रय क्यों लिया? उत्तर यह है कि पूज्यपाद स्वामी सर्वार्थसिद्धिकी रचनाके समय अपना व्याकरण भले ही बना चुके हों, परन्तु उसने विशेष प्रसिद्ध लाभ नहीं की थी और इस कारण स्वयं उनके ही हृदयमें उसकी इतनी प्रमाणता नहीं थी कि वे अन्य प्रसिद्ध व्याकरणों, उनके वार्तिकों और भाष्योंको सर्वथा भुला दें या उनका आश्रय न लें। यह निश्चय है कि उन्होंने अपनी सर्वार्थ-सिद्धिमें अन्य वैयाकरणोंके भी मत दिये हैं और अनेक बार पतंजलिके महाभाष्यके वाक्य।

सर्वार्थसिद्धि अ० ४ सूत्र २२ की व्याख्यामें लिखा है—"यथाहुः—द्रुतायां तपरकरणे मध्यमविलम्बितयोरुपसंख्यानमिति।"[2] इसकी अन्य पुरुषकी 'आहुः' क्रिया ही कह रही है कि ग्रन्थकर्ता यहाँ किसी अन्य पुरुषका वचन दे रहे हैं। अब पतंजलिका महाभाष्य देखिए। उसमें १-२-१ के ५ वें वार्तिकके भाष्यमें बिलकुल यही वाक्य दिया हुआ है—एक अक्षरका भी हेरफेर नहीं है। इससे स्पष्ट है कि सर्वार्थसिद्धिके कर्त्ताने अन्य व्याकरण-ग्रन्थोंके भी प्रमाण दिये हैं।

---

१ तत्त्वार्थराजवार्तिकमें इसी 'प्रमाणनयैरधिगमः' सूत्रकी व्याख्यामें पतंजलिका यह भाष्य ज्योंका त्यों अक्षरशः दिया है। अभयनन्दिका भी यही वार्तिक है। परन्तु तब तक अभयनन्दिका अस्तित्व ही न था।

२ राजवार्तिक और श्लोकवार्तिकमें भी यह वाक्य उद्धृत किया गया है।

सर्वार्थसिद्धि अ० ७ सूत्र १६ की व्याख्यामें लिखा है, "शास्त्रेऽपि 'अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायामि' त्येवमादिषु तदेव गृह्यते।" यह पाणिनिके ७–१–५१ सूत्रपर कात्यायनका पहला वार्तिक है। वहाँ "अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायाम्" इतने शब्द हैं और इन्हींको सर्वार्थसिद्धिकारने लिया है। यहाँ कात्यायनके वार्तिकको उन्होंने 'शास्त्र' शब्दसे व्यक्त किया है।

सर्वार्थसिद्धि अ० ५ सूत्र ४ की व्याख्यामें 'नित्य' शब्दको सिद्ध करनेके लिए पूज्यपाद स्वामी लिखते हैं, "नेः ध्रुवे त्यः इति निष्पादितत्वात्।" परन्तु जैनेन्द्रमें 'नित्य' शब्दको सिद्ध करनेवाला कोई सूत्र ही नहीं है, इस लिए अभयनन्दिने अपनी वृत्तिमें "ड्येस्तुट्" (३–२–८१) सूत्रकी व्याख्यामें "नेर्ध्रुवः इति वक्तव्यम्" यह वार्तिक बनाया है और 'नियतं सर्वकालं भवं नित्यं' इस तरह स्पष्ट किया है। जैनेन्द्रमें 'त्य' प्रत्यय ही नहीं है, इसके बदले 'य' प्रत्यय है। इससे मालूम होता है कि सर्वार्थसिद्धिकारने पूर्वोक्त बात स्वनिर्मित व्याकरणको लक्ष्यमें रखकर नहीं कही है। अन्य व्याकरणोंके प्रमाण भी वे देते थे और यह प्रमाण भी उसी तरहका है।

कुछ स्थानोंमें उन्होंने अपने निजके सूत्र भी दिये हैं। जैसे पाँचवें अध्यायके व्याख्यानमें लिखा है "'विशेषणं विशेष्येण' इति वृत्तिः।" यह जैनेन्द्रका १–३–५२ वाँ सूत्र है। यह सूत्र शब्दार्णव-चन्द्रिका (१–३–४८) वाले पाठमें भी है।

इन सब प्रमाणोंसे यह बात अच्छी तरह सिद्ध हो जाती है कि जैनेन्द्रका असली सूत्र-पाठ वही है जिसपर अभयनन्दिकृत वृत्ति है। शब्दार्णव-चन्द्रिकावाला पाठ असली सूत्र-पाठको संशोधित और परिवर्धित करके बनाया गया है और उसका यह संस्करण संभवतः गुणनन्दि आचार्यकृत है।

अब प्रश्न यह है कि जब गुणनन्दिने मूल ग्रंथमें इतना परिवर्तन और संशोधन किया, तब उस परिवर्तित ग्रन्थका नाम जैनेन्द्र ही क्यों रक्खा? इसके उत्तरमें निवेदन है कि एक तो शब्दार्णव-चन्द्रिका और जैनेन्द्र-प्रक्रियाके पूर्वोल्लिखित श्लोकोंसे गुणनन्दिके व्याकरणका नाम 'जैनेन्द्र' नहीं किन्तु 'शब्दार्णव' मालूम

---

१ तत्त्वार्थराजवार्तिकमें भी है "शास्त्रेऽपि अश्ववृषयोर्मैथुनेच्छायामित्येवमादौ तदेव कर्माख्यायते।"

४ राजीमती-विप्रलंभ—यह एक खण्ड-काव्य है और स्वोपज्ञटीकासहित है। इसमें राजीमतीके नेमिनाथ-वियोगका कथानक है। यह भी अप्राप्य है।

५ अध्यात्म-रहस्य—योगाभ्यासका आरम्भ करनेवालोंके लिए यह बहुत ही सुगम योगशास्त्रका ग्रन्थ है। इसे उन्होंने अपने पिताके आदेशसे लिखा था। अप्राप्य है।

६ मूलाराधना-टीका—यह शिवार्यकी प्राकृत आराधनाकी टीका है जो कुछ समय पहले शोलापुरसे अपराजितसूरि और अमितगतिकी टीकाओंके साथ प्रकाशित हो चुकी है। जिस प्रतिपरसे वह प्रकाशित हुई है उसके कुछ पृष्ठ खो गये हैं, जिनमें सम्पूर्ण प्रशस्ति रही होगी।

७ इष्टोपदेश-टीका—आचार्य पूज्यपादके सुप्रसिद्ध ग्रन्थकी यह टीका माणिकचंद्र-जैन-ग्रन्थ-मालाके तत्त्वानुशासनादि-संग्रहमें प्रकाशित हो चुकी है।

८ भूपालचतुर्विंशतिका-टीका—भूपालकविके प्रसिद्ध स्तोत्रकी यह टीका भी अबतक नहीं मिली।

९ आराधनासार-टीका—यह आचार्य देवसेनके आराधनासार नामक प्राकृत ग्रंथकी टीका है। अप्राप्य।

१० अमरकोष-टीका—सुप्रसिद्ध कोषकी टीका। अप्राप्य।

११ क्रियाकलाप—बम्बईके ऐ० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें इस ग्रंथकी एक नई लिखी हुई अशुद्ध प्रति है, जिसमें ५२ पत्र हैं और जो १९७६ श्लोक प्रमाण है। यह ग्रन्थ प्रभाचन्द्राचार्यके क्रियाकलापके ढंगका है। ग्रन्थमें अन्त-प्रशस्ति नहीं है।[२]

---

१ विन्ध्यवर्मा जिसकी गद्दीपर बैठा था, उस अजयवर्माके भाई लक्ष्मीवर्माका यह पौत्र था।

२—प्रारम्भके दो पद्य ये हैं—

जिनेन्द्रमुन्मूलितकर्मबन्धं प्रणम्य सन्मार्गकृतस्वरूपं।
अनन्तबोधादिभवं गुणौघं क्रियाकलापं प्रकटं प्रवक्ष्ये॥ १॥
योगिध्यानैकगम्यः परमविशदहग्विश्वरूपः सतत्त्व।
स्वान्तस्थे मैव साध्यं तदमलमतयस्तत्पदध्यानबीजं,
चित्तस्थैर्ये विधातुं तदनवगुणग्रामगाढामरागं,
तत्पूजाकर्म कर्मच्छिदुरमति यथासूत्रमासूत्रयन्तु॥ २॥

**१२ काव्यालंकार-टीका**—अलंकारशास्त्रके सुप्रसिद्ध आचार्य रुद्रटके काव्यालंकारपर यह टीका लिखी गई है। अप्राप्य।

**१३ सहस्रनामस्तवन सटीक**—पण्डित आशाधरका सहस्रनाम स्तोत्र सर्वत्र सुलभ है। छप भी चुका है। परन्तु उसकी स्वोपज्ञ टीका अभीतक अप्राप्य है। बम्बईके सरस्वती-भवनमें इस सहस्रनामकी एक टीका है परन्तु वह श्रुतसागरसूरिकृत है।

**१४ जिनयज्ञकल्प सटीक**—जिनयज्ञकल्पका दूसरा नाम प्रतिष्ठासारोद्धार है। यह मूल मात्र तो पण्डित मनोहरलालजी शास्त्रीद्वारा सं० १९७२ में प्रकाशित हो चुका है। परन्तु इसकी स्वोपज्ञ टीका अप्राप्य है। इस ग्रन्थको पण्डितजीने अपने धर्मामृतशास्त्रका एक अंग बतलाया है।

**१५ त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्र सटीक**—यह ग्रन्थ कुछ समय पूर्व माणिकचन्द्र-ग्रन्थमालामें मराठी अनुवादसहित प्रकाशित हो चुका है। संस्कृत-टीकाके अंश टिप्पणीके तौरपर नीचे दे दिये गये हैं।

**१६ नित्यमहोद्योत**—यह स्नान-शास्त्र या जिनाभिषेक अभी कुछ ही समय पहले पण्डित पन्नालालजी सोनीद्वारा संपादित 'अभिषेकपाठ-संग्रह' में श्रीश्रुतसागरसूरिकी संस्कृतटीकासहित प्रकाशित हो चुका है।

**१७ रत्नत्रय-विधान**—यह छोटा-सा आठ पत्रोंका ग्रन्थ बम्बईके ऐ० प० सरस्वती-भवनमें है।[1]

**१८ अष्टांगहृदयोद्योतिनी टीका**—यह आयुर्वेदाचार्य वाग्भटके सुप्रसिद्ध ग्रन्थ वाग्भट या अष्टांगहृदयकी टीका है और अप्राप्य है।

**१९-२० सागार और अनगार-धर्मामृतकी भव्यकुमुदचन्द्रिका टीका**—यह टीका पृथक् पृथक् दो जिल्दोंमें प्रकाशित हो चुकी है[2]।

---

१—इसका मंगलाचरण यह है—

श्रीवर्धमानमानम्य गौतमादींश्च सद्गुरून्
रत्नत्रयविधिं वक्ष्ये यथाम्नायां विमुक्तये ॥

२ 'आशाधरविरचित पूजापाठ' नामसे लगभग चारसौ पृष्ठका एक ग्रन्थ श्री नेमीशा आदप्पा उपाध्ये, उदगाँव (कोल्हापुर) ने कोई २० वर्ष पहले प्रकाशित किया था। परन्तु उसमें आशाधरकी मुश्किलसे दो चार छोटी छोटी रचनायें होंगी, शेष सब दूसरोंकी हैं। और जो हैं वे उनके प्रसिद्ध ग्रन्थोंमेंसे ली गई जान पड़ती हैं।

इन बीस ग्रन्थोंमेंसे मूलाराधना-टीका, इष्टोपदेश-टीका, सहस्रनाम मूल ( टीका नहीं ), जिनयज्ञकल्प मूल ( टीका नहीं ), त्रिषष्टिस्मृति, धर्मामृतके सागार अनगार भागोंकी भव्य-कुमुदचंद्रिका टीका और नित्यमहोद्योत मूल ( टीका नहीं ) ये ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं और क्रियाकलाप उपलब्ध है। भरताभ्युदय और प्रमेय-रत्नाकरके नाम सोनागिरके भट्टारकजीके भण्डारकी सूचीमें अबसे लगभग २८ वर्ष पहले मैंने देखे थे। संभव है वे वहाँके भण्डारमें हों। हमारे खयालमें आशाधरजीका साहित्य नष्ट नहीं हुआ है। प्रयत्न करनेसे वह मिल सकता है।

## रचनाका समय

पहले लिखा जा चुका है कि पण्डित आशाधरजीकी एक ही प्रशस्ति है जो कुछ पद्योंकी न्यूनाधिकताके साथ उनके तीन मुख्य ग्रन्थोंमें मिलती है।

जिनयज्ञकल्प वि० सं० १२८५ में, सागारधर्मामृत-टीका १२९६ में और अनगारधर्मामृत टीका सं० १३०० में समाप्त हुई है। जिनयज्ञकल्पकी प्रशस्तिमें जिन दस ग्रन्थोंके नाम दिये हैं, वे १२८५ के पहलेके बने हुए होने चाहिए। उसके बाद सागारधर्मामृत-टीकाकी समाप्ति तक अर्थात् १२९६ तक काव्यालंकार-टीका, सटीक सहस्रनाम, सटीक जिनयज्ञकल्प, सटीक त्रिषष्टिस्मृति और नित्यमहोद्योत ये पाँच ग्रन्थ बने। अन्तमें १३०० तक राजीमती-विप्रलम्भ, अध्यात्मरहस्य, रत्नत्रयविधान और अनगारधर्म-टीकाकी रचना हुई। मोटे तौरपर यही ग्रन्थ-रचनाका समय है।

त्रिषष्टिस्मृतिकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि वह १३९२ में बना है। इष्टो-पदेश टीकामें समय नहीं दिया।

## सहयोगी विद्वान्

**१ पण्डित महावीर**—ये वादिराज पदवीसे विभूषित पं० धरसेनके शिष्य शिष्य थे। पं० आशाधरजीने धारामें आकर इनसे जैनेन्द्र व्याकरण और जैन न्यायशास्त्र पढ़ा था।

**२ उदयसेन मुनि**—जान पड़ता है, ये कोई वयोज्येष्ठ प्रातिष्ठित मुनि थे और कवियोंके सुहृद् थे। इन्होंने पं० आशाधरजीको ‘ कलि-कालिदास ’ कहकर अभिनन्दित किया था।

**३-४ वादीन्द्र विशालकीर्ति और मदनकीर्ति यतिपति**—विशालकीर्तिको पं० आशाधरने न्यायशास्त्र पढ़ाया था और इस परम अस्त्रका अभ्यास करके उन्होंने विपक्षियोंको जीता था। मदनकीर्ति विशालकीर्तिके शिष्य थे। पण्डित मदनकीर्तिके विषयमें राजशेखरसूरिके 'चतुर्विंशति-प्रबन्ध' में जो वि० सं० १४०५ में निर्मित हुआ है और जिसमें प्रायः ऐतिहासिक कथायें ही दी हैं 'मदनकीर्ति-प्रबन्ध' नामका एक प्रबन्ध है। उसका सारांश यह है कि मदनकीर्ति वादीन्द्र विशालकीर्तिके शिष्य थे। वे बड़े भारी विद्वान् थे। चारों दिशाओंके वादियोंको जीतकर उन्होंने 'महाप्रामाणिक-चूडामणि' पदवी प्राप्तकी थी। एक बार गुरुके निषेध करनेपर भी वे दक्षिणापथको प्रयाण करके कर्नाटकमें पहुँचे। वहाँ विद्वत्प्रिय विजयपुरनरेश कुन्तिभोज उनके पाण्डित्यपर मोहित हो गये और उन्होंने उनसे अपने पूर्वजोंके चरित्रपर एक ग्रन्थ निर्माण करनेको कहा। कुन्तिभोजकी कन्या मदन-मञ्जरी सुलेखिका थी। मदनकीर्ति पद्य-रचना करते जाते थे और मञ्जरी एक पर्देकी आड़में बैठकर उसे लिखती जाती थी।

कुछ समयमें दोनोंके बीच प्रेमका आविर्भाव हुआ और वे एक दूसरेको चाहने लगे। जब राजाको इसका पता लगा तो उसने मदनकीर्तिको वध करनेकी आज्ञा दे दी। परन्तु जब उनके लिए कन्या भी अपनी सहेलियोंके साथ मरनेके लिए तैयार हो गई, तो राजा लाचार हो गया और उसने दोनोंको विवाह-सूत्रमें बाँध दिया। मदनकीर्ति अन्त तक गृहस्थ ही रहे और विशालकीर्तिद्वारा बार बार पत्रोंसे प्रबुद्ध किये जाने पर भी टससे मस नहीं हुए।

श्रीसोमदेवमुनिकृत शब्दार्णवचन्द्रिकाकी प्रशस्तिसे मालूम होता है कि उन्होंने कोल्हापुर प्रान्तान्तर्गत अर्जुरिका नामक ग्राममें शक संवत् ११२७ (वि० सं० १२६२) में वादीभवज्रांकुश विशालकीर्ति पण्डितदेवके वैयावृत्यसे अपने इस ग्रन्थकी रचना की और उस समय वहाँ शिलाहारवंशीय वीर भोजदेवका राज्य था।[1]

---

१ "स्वस्ति श्रीकोल्हापुरदेशान्तवर्त्यार्जुरिकामहास्थानयुधिष्ठिरावतारमहामण्डलेश्वरगंडरादित्यदेवनिर्मापितत्रिभुवनतिलकजिनालये श्रीतपरमपरमेष्ठिश्रीनेमिनाथश्रीपादपद्माराधनबलेन वादीभवज्रांकुशश्रीविशालकीर्तिपंडितदेववैयावृत्यतः श्रीमच्छिलाहारकुलकमलमार्तण्डतेजःपुञ्जराजाधिराजपरमेश्वरपरमभट्टारकपश्चिमचक्रवर्ति-श्रीवीरभोजदेवविजयराज्ये शकवर्षैकसहस्रैकशतसप्तविंशति ११२७ तम क्रोधनसंवत्सरे स्वस्ति समस्तानवद्य-विद्याचक्रवर्तिश्रीपूज्यपादानुरक्तचेतसा श्रीमत्सोमदेवमुनीश्वरेण विरचितेयं शब्दार्णवचन्द्रिका नामवृत्तिरिति। इति श्रीपूज्यपादकृतजैनेन्द्रमहाव्याकरणं सम्पूर्णम्।

यह समय पं० आशाधरके समयसे मेल खाता है और यह अनुमान करनेके लिए ललचाता है कि विशालकीर्ति अपने शिष्य मदनकीर्तिको समझानेके लिए शायद कोल्हापुरकी तरफ गये हों और तभी उन्होंने सोमदेवकी वैयावृत्ति की हो। प्रबन्धवर्णित विजयपुरनरेश कुन्तिभोज और सोमदेववर्णित वीर भोजदेव भी एक ही मालूम होते हैं।

यह प्रबन्ध मदनकीर्तिसे कोई सौ वर्ष बाद लिखा गया है। इससे सम्भव है कि इसमें कुछ अतिशयोक्ति हो, घटनाको कुछ गहरा रंग दे दिया गया हो या तोड़ा मरोड़ा गया हो, परन्तु इसमें कुछ तथ्य जरूर है।

मदनकीर्तिकी बनाई हुई 'शासनचतुस्त्रिंशतिका' नामक पाँच पत्रोंकी एक पोथी हमारे पास है जिसमें मंगलाचरणके एक अनुष्टुप श्लोकके अतिरिक्त ३४ शार्दूलविक्रीडित वृत्त हैं और प्रत्येकके अन्तमें 'दिग्वाससां शासनं' पद है[1]। यह एक प्रकारका तीर्थक्षेत्रोंका स्तवन है जिसमें पोदनपुर, बाहुबलि, श्रीपुर-पार्श्वनाथ, शंख-जिनेश्वर, दक्षिण गोम्मट, नागद्रह-जिन, मेदपाट ( मेवाड़ ) के नागफणी ग्रामके पल्ली-जिनेश्वर, मालवाके मङ्गलपुरके अभिनन्दन जिन, आदिकी स्तुति हैं[2]।

इसमें जो म्लेच्छोंके प्रतापका आगमन बतलाया है, उससे ये पं० आशाधरजीके ही समकालीन मालूम होते हैं। रचना इनकी प्रौढ़ है। पं० आशाधरजीकी प्रशंसा इन्होंने की होगी। अभीतक इनका और कोई ग्रन्थ नहीं मिला है।

**५ बिल्हण कवीश**—बिल्हण नामके अनेक कवि हो गये हैं। उनमें विद्यापति बिल्हण बहुत प्रसिद्ध हैं, जिनका बनाया हुआ विक्रमांकदेव-चरित है।

---

१ इस प्रतिमें लिखनेका समय नहीं दिया है परन्तु वह दो तीनसौ वर्षसे कम पुरानी नहीं मालूम होती। जगह जगह अक्षर उड़ गये हैं जिससे बहुतसे पद्य पूरे नहीं पढ़े जाते।

२ श्रीजिनप्रभसूरिके 'विविध तीर्थकल्प' में 'अवन्तिदेशस्थ अभिनन्दनदेवकल्प' नामका एक कल्प है, जिसमें अभिनन्दन जिनकी भग्न मूर्तिके जुड़ जाने और अतिशय प्रकट होनेकी कथा दी है। शासनचतुस्त्रिंशतिकाका मंगलपुरवाला पद्य यह है—

श्रीमन्मालवदेशमंगलपुरे म्लेच्छप्रतापागते
भग्ना मूर्तिरथोभियोजितशिराः सम्पूर्णतामाययौ।
यस्योपद्रवनाशिनः कलियुगेऽनेकप्रभावैर्युतः,
स श्रीमानभिनन्दनः स्थिरयतं दिग्वाससां शासनं ॥ ३४ ॥

यह कवि काश्मीरनरेश कलशके राज्य-कालमें वि० सं० ११२९ के लगभग काश्मीरसे चला था और जिस समय धारामें पहुँचा उस समय भोजदेवकी मृत्यु हो चुकी थी। इससे वे आशाधरके प्रशंसक नहीं हो सकते। भोजकी पाँचवीं पीढ़ीके राजा विन्ध्यवर्माके मंत्री बिल्हण उनसे बहुत पीछे हुए हैं। चौर-पंचासिका या बिल्हण-चरितका कर्ता बिल्हण भी इनसे भिन्न था। क्योंकि उसमें जिस वैरिसिंह राजाकी कन्या शशिकलाके साथ बिल्हणका प्रेम-सम्बन्ध वर्णित है वह वि० सं० ९०० के लगभग हुआ है। शार्ङ्गधर-पद्धति, सूक्तमुक्तावली आदि सुभाषित-संग्रहोंमें बिल्हण कविके नामसे ऐसे बहुतसे श्लोक मिलते हैं जो न विद्यापति बिल्हणके विक्रमांकदेवचरित और कर्णसुन्दरी नाटिकामें हैं और न चौर-पंचासिकामें। क्या आश्चर्य है जो वे इन्हीं मंत्रिवर बिल्हण कविके हों।

मांडूमें मिले हुए विन्ध्यवर्माके लेखमें इन बिल्हणका इन शब्दोंमें उल्लेख किया है—" विन्ध्यवर्म-नृपतेः प्रसादभूः। सान्धिविग्रहकबिल्हणः कविः।" अर्थात् बिल्हणकवि विन्ध्यवर्माके कृपापात्र और परराष्ट्र-सचिव थे।

**६–पं० देवचन्द्र**—इन्हें पण्डित आशाधरजीने व्याकरण-शास्त्रमें पारंगत किया था।

**७–भट्टारक विनयचन्द्र**—इष्टोपदेशकी टीकाके अनुसार ये सागरचन्द्र मुनीन्द्रके शिष्य थे और इन्हें पण्डितजीने धर्मशास्त्रका अध्ययन कराया था। इन्हींके कहनेसे उन्होंने इष्टोपदेशकी टीका बनाई थी।

**८–महाकवि मदनोपाध्याय**—हमारा अनुमान है कि ये विन्ध्यवर्माके संधिविग्रहिक मंत्री बिल्हण कवीशके ही पुत्र होंगे[1]। 'बाल–सरस्वती' नामसे ये प्रख्यात थे और मालवनरेश अर्जुनवर्माके गुरु थे। अर्जुनवर्माने अपनी अमरु-शतककी संजीविनी टीकामें जगह जगह 'यदुक्तमुपाध्यायेन बाल-सरस्वत्यापर-नाम्ना मदनेन' लिखकर इनके अनेक पद्य उद्धृत किये हैं। उनसे मालूम होता है कि मदनका कोई अलंकारविषयक ग्रन्थ था। महाकवि मदनकी पारिजातमंजरी नामकी एक नाटिका थी, जिसके दो अंक धारकी 'कमाल मौला' मसजिदमें पत्थरोंपर खुदे हुए मिले हैं। अनुमान किया जाता है कि शेष अंकोंके पत्थर भी उक्त मसजिदमें ही कहीं लगे होंगे। पहले यह नाटिका महाराजा भोज-

१ देखिए आगे प्रशस्तिके ६–७ वें पद्य।

देवद्वारा स्थापित शारदा-सदन नामक पाठशालामें उत्कीर्ण करके रक्खी गई थी और वहीं खेली गई थी। अर्जुनवर्मदेवके जो तीन दान-पत्र मिले हैं वे इन्हीं मदनोपाध्यायके रचे हुए हैं। उनके अंतमें लिखा है—" रचितमिदं राजगुरुणा मदनेन। ' मदन गौड़ ब्राह्मण थे। पण्डित आशाधरजीने इन्हें काव्य-शास्त्र पढ़ाया था।

**९–पंडित जाजाक**—इनकी प्रेरणासे पण्डितजीने प्रतिदिनके स्वाध्यायके लिए त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रकी रचना की थी। इनके विषयमें और कुछ नहीं मालूम हुआ।

**१० हरदेव**—ये खण्डेलवाल श्रावक थे और अल्हण-सुत पापा साहुके दो पुत्रोंमेंसे ( बहुदेव और पद्मसिंहमेंसे ) बहुदेवके पुत्र थे। उदयदेव और स्तंभदेव इनके छोटे भाई थे। इन्हींकी विज्ञप्तिसे पंडितजीने अनगारधर्मामृतकी भव्यकुमुद-चन्द्रिका टीका लिखी थी।

**११ महीचन्द्र साहु**—ये पौरपाट वंशके अर्थात् परवार जातिके समुद्धर श्रेष्ठीके लड़के थे*। इनकी प्रेरणासे सागारधर्मामृतकी टीकाकी रचना हुई थी और इन्हींने उसकी पहली प्रति लिखी थी।

**१२ धनचन्द्र**—इनका और कोई परिचय नहीं दिया है। सागार धर्म-टीकाकी रचनाके लिए इन्होंने भी उपरोध किया था।

**१३ केल्हण**—ये खण्डेलवालवंशके थे और इन्होंने जिन भगवानकी अनेक प्रतिष्ठायें कराके प्रतिष्ठा प्राप्त की थी। सूक्तियोंके अनुरागसे अर्थात् सुन्दर कवित्व-पूर्ण रचना होनेके कारण इन्होंने ' जिनयज्ञ-कल्प 'का प्रचार किया था। यज्ञ-कल्पकी पहली प्रति भी इन्हींने लिखी थी।

**१४ धीनाक**—ये भी खण्डेलवाल थे। इनके पिताका नाम महण और माताका कमलश्री था। इन्होंने त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रकी सबसे पहली प्रति लिखी थी।

**कवि अर्हद्दास**—ये मुनिसुव्रतकाव्य, पुरुदेवचम्पू और भव्यजनकंठाभरणके कर्ता हैं। पं० जिनदास शास्त्रीके खयालसे ये भी पंडित आशाधरके शिष्य थे। परन्तु इसके प्रमाणमें उन्होंने जो उक्त ग्रन्थोंके पद्य उद्धृत किये हैं, उनसे तो इतना ही मालूम

---

* पौरपाट और परवार एक ही हैं, इसके लिए देखिए ' परवार जातिके इतिहासपर प्रकाश ' शीर्षक लेख।

होता है कि आशाधरकी सूक्तियोंसे और ग्रन्थोंसे उनकी दृष्टि निर्मल हो गई थी। वे उनके साक्षात् शिष्य थे, या उनके सहवासमें रहे थे, यह प्रकट नहीं होता। पण्डित आशाधरजीने भी उनका कहीं स्पष्ट उल्लेख नहीं किया है। अब उन पद्योंपर विचार कीजिए।

मुनिसुव्रत काव्यके अन्तमें कहा है कि कुमार्गोंसे भरे हुए संसाररूपी वनमें जो एक श्रेष्ठ मार्ग था, उसे छोड़कर मैं बहुत काल तक भटकता रहा, अन्तमें बहुत थककर किसी तरह काललब्धिवश उसे फिर पाया। सो अब जिन-वचनरूप क्षीरसागरसे उद्धृत किये हुए धर्मामृत ( आशाधरके धर्मामृतशास्त्र ? )को सन्तोषपूर्वक पी पीकर और विगतश्रम होकर मैं अर्हद्‌भगवानका दास होता हूँ।[1]

मिथ्यात्व-कर्म-पटलसे बहुत काल तक ढँकी हुई मेरी दोनों आँखें जो कुमार्गमें ही जाती थीं, आशाधरकी उक्तियोंके विशिष्ट अंजनसे स्वच्छ हो गईं और इस लिए अब मैं सत्पथका आश्रय लेता हूँ।[2]

इसी तरह पुरुदेवचम्पूके अन्तमें आँखोंके बदले अपने मनके लिए कहा कि " मिथ्यात्वकी कीचड़से गँदले हुए मेरे इस मानसमें जो कि अब आशाधरकी सूक्तियाँकी निर्मलीके प्रयोगसे प्रसन्न या स्वच्छ हो गया है।[3]

भव्यकण्ठाभरणमें भी आशाधरसूरिकी इसी तरह प्रशंसा की है कि उनकी सूक्तियाँ भवभीरु गृहस्थों और मुनियोंके लिए सहायक हैं।

इन पद्योंमें स्पष्ट ही उनकी सूक्तियों या उनके सद्ग्रन्थोंका ही संकेत है जिनके द्वारा अर्हद्दासजीको सन्मार्गकी प्राप्ति हुई थी, गुरु-शिष्यत्वका नहीं।

हाँ, चतुर्विंशति-प्रबन्धकी पूर्वोक्त कथाको पढ़नेके बाद हमारा यह कल्पना कर-नेको जी अवश्य होता है कि कहीं मदनकीर्ति ही तो कुमार्गमें ठोकरें खाते खाते अन्तमें आशाधरकी सूक्तियोंसे अर्हद्दास न बन गये हों। पूर्वोक्त ग्रन्थोंमें जो भाव

१—धावन्कापथसंभृते भववने सन्मार्गमेकं परम्
त्यक्त्वा श्रांततराश्चिराय कथमप्यासाद्य कालादमुम्।
सद्धर्मामृतमुद्धृतं जिनवचःक्षीरोदधेरादरात्,
पायं पायमितः श्रमः सुखपथं दासो भवाम्यर्हतः ॥ ६४ ॥

२—मिथ्यात्वकर्मपटलैश्चिरमावृते मे युग्मे दृशोः कुपथयाननिदानभूते।
आशाधरोक्तिलसदंजनसंप्रयोगैरच्छीकृते पृथुलसत्पथमाश्रितोऽस्मि ॥६५॥

३—मिथ्यात्वपंककलुषे मम मानसेऽस्मिन्नाशाधरोक्तिकतकप्रसरैः प्रसन्ने।

व्यक्त किये गये हैं, उनसे तो इस कल्पनाको बहुत पुष्टि मिलती है और फिर यह अर्हद्दास नाम भी विशेषण जैसा ही मालूम होता है। सम्भव है उनका वास्तविक नाम कुछ और ही रहा हो। यह नाम एक तरहकी भावुकता और विनयशीलता ही प्रकट करता है।

इस सम्बन्धमें एक बात और भी नोट करने लायक है कि अर्हद्दासजीके ग्रन्थोंका प्रचार प्रायः कर्णाटक प्रांतमें ही रहा है जहाँ कि वे चतुर्विंशतिप्रबन्धकी कथाके अनुसार सुमार्गसे पतित होकर रहने लगे थे और जैसा कि शब्दार्णवचद्रिकाकी प्रशस्तिसे मालूम होता है उनके गुरु विशालकीर्ति भी वहाँ पहुँच गये थे। खूब संभव है कि उन्हींके प्रयत्नसे वे सत्पथपर फिर लौट आये हों और अर्हद्दास बनकर वहीं रहने लगे हों।

इतना सब लिख चुकनेके बाद हम पं० आशाधरजीके अन्तिम ग्रन्थ अनगारधर्मामृत टीकाकी अन्त्य प्रशस्ति उद्धृत कर देते हैं जिसके आधारपर पूर्वोक्त सब बातें कही गई हैं। यह उनकी मुख्य प्रशस्ति है, अन्य ग्रन्थोंकी प्रशस्तियाँ इसीमें कुछ पद्य कम ज्यादा करके बनी हैं। उन न्यूनाधिक पद्योंको भी हमने टिप्पणीमें दे दिया है।

## मुख्य प्रशस्ति

श्रीमानस्ति सपादलक्षविषयः शाकम्भरीभूषण–
स्तत्र श्रीरतिधाम मण्डलकरं नामास्ति दुर्गं महत्।

---

१–२—सपादलक्षको भाषामें सवालख कहते हैं। नागौर (जोधपुर) के आसपासका प्रदेश सवालख नामसे प्रसिद्ध है। वहाँ पहले चौहान राजाओंका राज्य था। फिर साँभर और अजमेरके चौहान राजाओंका सारा देश सपादलक्ष कहलाने लगा, और उसके सम्बन्धसे चौहान राजाओंको 'सपादलक्षीय नृपति' विशेषण दिया जाने लगा। साँभरको ही शाकंभरी कहते हैं। साँभर झील जो नमकका आकर है, उस समय सवालख देशकी सिंगार थी, अर्थात् साँभरका राज्य भी तब सवालखमें शामिल था। मण्डलकर दुर्ग अर्थात् मांडलगढ़का किला इस समय मेवाड़ राज्यमें है, परन्तु उस समय मेवाड़का सारा पूर्वीय भाग चौहानोंके अधीन था। चौहान राजाओंके बहुतसे शिलालेख वहाँ मिले हैं। पृथ्वीराजके समय तक वहाँके अधिकारी चौहान रहे हैं। अजमेर जब मुसलमानोंके कब्जेमें आया तब मांडलगढ़ भी उनके हाथ चला गया।

श्रीरत्न्यामुदपादि तत्र विमलव्याघ्रेरवालान्वया-
च्छ्रीसल्लक्षणतो जिनेन्द्रसमयश्रद्धालुराशाधरः ॥ १ ॥
सरस्वत्यामिवात्मानं सरस्वत्यामजीजनद्। यः पुत्रं छाहडं गुण्यं रंजितार्जुनभूपतिम्॥२
" व्याघ्रेरवालवरवंशसरोजहंसः काव्यामृतौघरसपानसुतृप्तगात्रः ।
सल्लक्षणस्य तनयो नयविश्वचक्षुराशाधरो विजयतां कलिकालिदासः " ॥ ३ ॥
इत्युदयसेनमुनिना कविसुहृदा योऽभिनन्दितः प्रीत्या ।
" प्रज्ञापुंजोऽसी " ति च योऽभिहितो मदनकीर्तियतिपतिना [२] ॥ ४ [३] ॥
म्लेच्छेशेन सपादलक्षविषये व्याप्ते सुवृत्तक्षति-
त्रासाद्विन्ध्यनरेन्द्रदोःपरिमलस्फूर्जत्त्रिवर्गौजसि ।
प्राप्तो मालवमण्डले बहुपरीवारः पुरीमावसन्
यो धारामपठज्जिनप्रमितिवाक्शास्त्रे महावीरतः ॥ ५ ॥

---

१—अर्थात् अपने आपको जिस तरह सरस्वती ( वाग्देवता ) में प्रकट किया उसी तरह जिसने अपनी पत्नी सरस्वतीमें छाहड़ नामक गुणी पुत्रको जन्म दिया।

२ मूलाराधना टीका ( सोलापुर ) जिस प्रतिपरसे प्रकाशित हुई है, उसमें प्रशस्तिके ये चार ही पद्य मिले हैं और संपादक पं० जिनदास शास्त्रीने प्रशस्तिको अपूर्ण लिखा है। शायद आगेका पत्र गायब है।

३ त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रकी प्रशस्तिमें प्रारम्भके दो पद्योंके बाद ' व्याघ्रेरवाल ' आदि पद्य न न होकर ' म्लेच्छेशेन ' आदि पाँचवाँ पद्य है। उसके बाद ' श्रीमदर्जुनभूपाल ' आदि आठवाँ और फिर ' योद्राग्व्याकरणाब्धि ' आदि नवाँ पद्य दिया है।

४ म्लेच्छेशेन साहिबुदिनतुरुष्कराजेन । —भव्यकुमुदचन्द्रिका टीका।

इस म्लेच्छराजाको ' साहिबुदीन तुरुष्क ' बतलाया है। यह गज़नीका बादशाह शहाबुदीन गोरी ही है। इसने वि० सं० १२४९ (ई० स० ११९२) में पृथ्वीराजको हराकर दिल्लीको अपनी राजधानी बनाया था। उसी वर्ष अजमेरको भी अपने अधीन करके और अपने एक सरदारको सारा कारोबार सोंपकर वह गज़नी लौट गया था। शहाबुदीनने पृथ्वीराज चौहानसे दिल्लीका सिंहासन छीनते ही अजमेरपर धावा किया होगा, क्योंकि अजमेर भी पृथ्वीराजके अधिकारमें था और उसी समय सपादलक्ष देश उसके अत्याचारोंसे व्याप्त हो रहा होगा। इसी समय अर्थात् विक्रम संवत् १२४९ के लगभग पं० आशाधर मांडलगढ़ छोड़कर धारामें आये होंगे।

" आशाधर त्वं मयि विद्धि सिद्धं निसर्गसौदर्यमजर्यमार्य ।
सरस्वतीपुत्रतया यदेतदर्थे परं वाच्यमयं प्रपञ्चः " ॥ ६ ॥
इत्युपश्लोकितो विद्वद्बिल्हणेन कवीशिना ।
श्रीविन्ध्यभूपतिमहासान्धिविग्रहिकेण यः ॥ ७ ॥
श्रीमदर्जुनभूपालराज्ये श्रावकसंकुले ।
जिनधर्मोदयार्थं यो नलकच्छपुरेऽवसत् ॥ ८ ॥
यो द्राग्व्याकरणाब्धिपारमनयच्छुश्रूषमाणान्न कान्,
षट्तर्कीपरमास्त्रमाप्य न यतः प्रत्यर्थिनः केऽक्षिपन् ।
चेरुः केऽस्खलितं न येन जिनवाग्दीपं पथि ग्राहिताः,
पीत्वा काव्यसुधां यतश्च रसिकेष्वापुः प्रतिष्ठां न के[3] ॥ ९ ॥

---

१—अनगारधर्मामृतकी मुद्रित टीकामें विन्ध्यभूपतिका खुलासा 'विजयवर्म-मालवाधिपतिः' किया है; परन्तु हमारे अनुमानसे लिपिकारके दोषसे अथवा प्रूफ-संशोधककी असावधानीसे ही 'विन्ध्यवर्म'की जगह 'विजयवर्म' हो गया है। परमारवंशकी वंशावलियों और शिलालेखोंमें विन्ध्यवर्माका 'विजयवर्मा' नामान्तर नहीं मिलता। श्रीयुत लेले और कर्नल लुअर्डने विन्ध्यवर्माका समय वि० सं० १२१७ से १२३७ तक निश्चित किया है; परन्तु पं० आशाधरजीके उक्त कथनसे कमसे कम १२४९ तक विन्ध्यवर्माका राज्य-काल माना जाना चाहिए। उक्त विद्वानोंने विन्ध्यवर्माके पुत्र और उत्तराधिकारी सुभटवर्मा ( सोहड़ )का समय १२३७ से १२६७ तक माना है, परन्तु सुभटवर्मा १२३७ में राजा था, इसका कोई पुष्ट प्रमाण नहीं है, वह १२४९ के बाद ही राजपदपर आया होगा।

२ नलकच्छपुरको इस समय नालछा कहते हैं। यह स्थान धार ( मालवा ) से १० कोसकी दूरीपर है। अब भी वहाँपर श्रावकोंके कुछ घर हैं, जैनमन्दिर भी है।

३—त्रिषष्टिस्मृतिकी प्रशस्तिमें इस पद्यका नंबर पाँच है। उसके आगे नीचे लिखे पद्य हैं—

धर्मामृतादिशास्त्राणि कुशाग्रीयधियामिव ।
यः सिद्ध्यकं महाकाव्यं रसिकानां मुदेऽसृजत् ॥ ६ ॥
सोहमाशाधरः कण्ठमलंकर्तुं सधर्मिणाम् ।
पञ्जिकालंकृतं ग्रन्थमिमं पुण्यमरीरचम् ॥ ७ ॥
क्वार्षमब्धिः क्व मद्धीस्तैस्तथाप्येतच्छ्रुतं मया ।
पुण्यैः सद्भ्यः कथारत्नान्युद्धृत्य ग्रथितान्यतः ॥ ८ ॥

स्याद्वादविद्याविशदप्रसादः प्रमेयरत्नाकरनामधेयः ।
तर्कप्रबन्धो निरवद्यपद्यपीयूषपूरो वहति स्म यस्मात् ॥ १० ॥
सिद्ध्यङ्कं भरतेश्वराभ्युदयसत्काव्यं निबन्धोज्ज्वलं,
यस्त्रैविद्यकवीन्द्रमोदनसहं स्वश्रेयसेऽरीरचत् ।
योऽर्हद्वाक्यरसं निबन्धरुचिरं शास्त्रं च धर्मामृतं,
निर्माय न्यदधान्मुमुक्षुविदुषामानन्दसान्द्रे हृदि ॥ ११ ॥
राजीमतीविप्रलम्भं नाम नेमीश्वरानुगम् ।
व्यधत्त खण्डकाव्यं यः स्वयंकृतनिबन्धनम् ॥ १२ ॥
आदेशात्पितुरध्यात्मरहस्यं नाम यो व्यधात् ।
शास्त्रं प्रसन्नगम्भीरं प्रियमारब्धयोगिनाम् ॥ १३ ॥
यो मूलाराधनेष्टोपदेशादिषु निबन्धनम् ।
व्यधत्तामरकोषे च क्रियाकलापमुज्जगौ ॥ १४ ॥

---

संक्षिप्यतां पुराणानि नित्यस्वाध्यायसिद्धये ।
इति पण्डितजाजाकाद्विज्ञप्तिः प्रेरिकात्र मे ॥ ९ ॥
यच्छद्मस्थतया किञ्चिदत्रास्ति स्खलितं मम ।
तत्संशोध्य पठन्त्वेनं जिनशासनभाक्तिकाः ॥ १० ॥
महापुराणान्तस्तत्त्वसंग्रहं पठतामिमं ।
त्रिषष्टिस्मृतिनामानं दृष्टिदेवी प्रसीदतु ॥ ११ ॥
प्रमारवंशवार्धीन्दुदेवपालनृपात्मजे ।
श्रीमज्जैतुगिदेवेऽसि स्थाम्नावन्तामिवत्यलम् ॥ १२ ॥
नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालयेऽसिधत् ।
ग्रंथोऽयं द्विनवद्व्येकविक्रमार्कसमात्यये ॥ १३ ॥
खाण्डिल्यवंशे महणकमलश्रीसुतः सुदृक् ।
धीनाको वर्धतां येन लिखितास्याद्यपुस्तिका ॥ १४ ॥

१ इसके आगेके 'राजीमती' और 'आदेशात्' आदि दो पद्य सागारधर्मामृत और जिनयज्ञकल्पकी प्रशस्तियोंमें नहीं हैं ।

२ पहले भ्रमवश यह समझ लिया था कि अमरकोशकी जो पं० आशाधरकी लिखी टीका है, उसका नाम 'क्रिया-कलाप' होगा । इस विषयमें मेरे 'विद्वद्रत्नमाला'के

रौद्रटस्य व्यधात्काव्यालंकारस्य निबन्धनम् ।
सहस्रनामस्तवनं सनिबन्धं च योर्हताम् ॥ १५ ॥

सनिबन्धं यश्च जिनयज्ञकल्पमरीरचत् ।
त्रिषष्टिस्मृतिशास्त्रं यो निबन्धालङ्कृतं व्यधात् १६ ॥

योर्हन्महाभिषेकार्चाविधिं मोहतमोरविम् ।
चक्रे नित्यमहोद्योतं स्नानशास्त्रं जिनेशिनाम् ॥ १७ ॥

रत्नत्रयविधानास्य पूजामाहात्म्यवर्णकम् ।
रत्नत्रयविधानाख्यं शास्त्रं वितनुते स्म यः ॥ १८ ॥

---

लेखका अनुसरण करके प्रायः सभी विद्वानोंने इस गल्तीको दुहराया, यहाँतक कि पं० पन्नालालजी सोनीने भी अपने अभिषेकसंग्रहकी भूमिकामें यही माना । साहित्याचार्य पं० विश्वेश्वरनाथ रेउ भी अपने पिछले ग्रन्थ 'राजा भोज' में 'अमरकोशकी क्रियाकलाप-टीका' लिख गये हैं । वास्तवमें क्रिया-कलाप पं० आशाधरका एक अलग ग्रन्थ है ।

१ इस पद्यके आगे जिनयज्ञकल्पमें नीचे लिखे पद्य दिये हैं—

प्राच्यानि संचर्च्य जिनप्रतिष्ठाशास्त्राणि दृष्ट्वा व्यवहारमैन्द्रं ।
आम्नायविच्छेदतमश्छिदेयं ग्रन्थः कृतस्तेन युगानुरूपः ॥ १८ ॥
खाण्डिल्यान्वयभूषणाल्हणसुतः सागारधर्मे रतो,
वास्तव्यो नलकच्छचारुनगरे कर्ता परोपक्रियाम् ।
सर्वज्ञार्चनपात्रदानसमयोद्योतप्रतिष्ठाग्रणीः,
पापासाधुरकारयत्पुनरिमं कृत्वोपरोधं मुहुः ॥ १९ ॥
विक्रमवर्षसपंचाशीति द्वादशशतेवष्तीतेषु,
आश्विनसितान्त्यदिवसे साहसमल्लापराख्यस्य ।
श्रीदेवपालनृपतेः प्रमारकुलशेखरस्य सौराज्ये,
नलकच्छपुरे सिद्धो ग्रन्थोयं नेमिनाथचैत्यगृहे ॥ २० ॥
अनेकार्हत्प्रतिष्ठाप्तप्रतिष्ठैः केल्हणादिभिः ।
सद्यः सूक्तानुरागेण पठित्वायं प्रचारितः ॥ २१ ॥
नन्द्यात्खाण्डिल्यवंशोत्थः केल्हणो न्यासवित्तरः ।
लिखतो येन पाठार्थमस्य प्रथमपुस्तकम् ॥ २२ ॥

आयुर्वेदविदामिष्टं व्यक्तुं वाग्भटसंहिताम् ।
अष्टाङ्गहृदयोद्योतं निबन्धमसृजच्च यः ॥ १९ ॥
सोहमाशाधरोऽकार्षं टीकामेतां मुनिप्रियाम् ।
स्वोपज्ञधर्मामृतोक्तयतिधर्मप्रकाशिनीम्[१] ॥ २० ॥
शब्दे चार्थे च यत्किंचिदत्रास्ति स्खलितं मम ।
छद्मस्थभावात् संशोध्य सूरयस्तत्पठन्त्विमाम् ॥ २१॥
नलकच्छपुरे पौरपौरस्त्यः परमार्हतः ।
जिनयज्ञगुणौचित्यकृपादानपरायणः ॥ २२ ॥
खंडिल्यान्वयकल्याणमाणिक्यं विनयादिमान् ।
साधुः पापाभिधः श्रीमानासीत्पापपराङ्मुखः ॥ २३ ॥
तत्पुत्रो बहुदेवोऽभूदाद्यः पितृभरक्षमः ।
द्वितीयः पद्मसिंहश्च पद्मालिंगितविग्रहः ॥२४ ॥
बहुदेवात्मजाश्चासन् हरदेवः स्फुरद्गुणः ।
उदयी स्तम्भदेवश्च त्रयस्त्रैवर्गिकादृताः ॥२५ ॥
मुग्धबुद्धिप्रबोधार्थं महीचन्द्रेण साधुना ।
धर्मामृतस्य सागारधर्मटीकास्ति कारिता ॥ २६ ॥
तस्यैव यतिधर्मस्य कुशाग्रीयधियामपि ।
सुदुर्बोधस्य टीकायै प्रसादः क्रियतामिति ॥ २७ ॥
हरदेवेन विज्ञप्तो धनचन्द्रोपरोधत ।
पंडिताशाधरश्चक्रे टीकां क्षोदक्षमामिमाम् ॥ २८ ॥
विद्वद्भिर्भव्यकुमुदचन्द्रिकेत्याख्ययोदिता ।
द्विष्टाप्याकल्पमेषास्तां चिन्त्यमाना मुमुक्षुभिः ॥ २९ ॥
प्रमारवंशवार्धीन्दुदेवपालनृपात्मजे ।
श्रीमज्जैतुगिदेवेसिस्थाम्नाऽवन्तीनऽवत्यलम् ॥ ३० ॥

---

१ यह पद्य सागारधर्मामृत-टीकामें और जिनयज्ञकल्पमें ११ नंबरके बाद दिया है ।

२ इसके बदले सागारधर्मामृत-टीकामें नीचे लिखा हुआ पद्य है—

सोऽहमाशाधरो रम्यामेतां टीकां व्यरीरचम् ।
धर्मामृतोक्तसागारधर्माध्यायगोचराम् ॥ १८ ॥

नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालयेऽसिधत् ।
विक्रमाब्दशतेष्वेषा त्रयोदशसु कार्तिके[1] ॥ ३१ ॥

---

१ इसके स्थानपर सागारधर्मामृतमें निम्न श्लोक हैं—

नलकच्छपुरे श्रीमन्नेमिचैत्यालयेऽसिधत् ।
टीकेयं भव्यकुमुदचन्द्रिकेत्युदिता बुधैः ॥ २० ॥
षण्णवद्व्येकसंख्यानविक्रमांकसमात्यये ।
सप्तम्यामसिते पौषे सिद्धेयं नंदताच्चिरम् ॥ २१ ॥
श्रीमान् श्रेष्ठिसमुद्धरस्य तनयः श्रीपौरपाटान्वय-
व्योमेन्दुः सुकृतेन नन्दतु महीचन्द्रो यदभ्यर्थनात् ।
चक्रे श्रावकधर्मदीपकमिमं ग्रन्थं बुधाशाधरो
ग्रन्थस्यास्य च लेखितोऽपि विदधे येनादिमः पुस्तकः ॥॥ २२ ॥

इष्टोपदेश—टीकाकी प्रशस्तिमें नीचे लिखे तीन पद्य मिलते हैं—

विनयेन्दुमुनेर्वाक्याद्भव्यानुग्रहहेतुना । इष्टोपदेशटीकेयं कृताशाधरधीमता ॥ २ ॥
उपशम इव मूर्त्तः सागरेन्दुमुनीन्द्रादजनि विनयचन्द्रः सच्चकोरैकचन्द्रः ।
जगदमृतसगर्भा शास्त्रसन्दर्भगर्भः शुचिचरितवरिष्णोर्यस्य धिन्वंति वाचः ॥
जयन्ति जगतीवन्द्या श्रीमन्नेमिजिनांह्रयः । रेणवोऽपि शिरोराज्ञामारोहन्ति यदाश्रिता ।३।

# शाकटायन और उनका शब्दानुशासन

## शाकटायन या पाल्यकीर्ति

शाकटायन नामके एक बहुत प्राचीन आचार्य हो गये हैं जिनके मतका उल्लेख पाणिनिने अपनी अष्टाध्यायीमें किया है। ऋग्वेद और शुक्ल यजुर्वेदके प्रातिशाख्यमें तथा यास्काचार्यके निरुक्तमें भी इनका जिक्र है। इनका समय इतिहासज्ञोंने ईस्वी सन्से लगभग एक हजार वर्ष पहले अनुमान किया है[1] और उनका उल्लेख करनेवाले पाणिनिका साढ़े छह सौ वर्ष पहले। इन शाकटायनका कोई व्याकरण-ग्रन्थ था जो अब मिलता नहीं है।

परन्तु शाकटायन नामका एक और व्याकरण ग्रन्थ है जिसके कर्त्ता जैन थे। वे भी शाकटायन नामसे प्रसिद्ध हैं। परन्तु यह बहुत कम लोग जानते हैं कि उनका वास्तविक नाम पाल्यकीर्ति था।

वादिराजसूरिने अपने 'पार्श्वनाथ-चरित' काव्यमें उनका स्मरण इस प्रकार किया है—

> कुतस्त्या तस्य सा शक्तिः पाल्यकीर्तेर्महौजसः।
> श्रीपदश्रवणं यस्य शाब्दिकान्कुरुते जनान्॥

अर्थात्, उस महातेजस्वी पाल्यकीर्तिकी शक्तिका क्या वर्णन किया जाय जिसका 'श्री' पद-श्रवण ही लोगोंको शाब्दिक या व्याकरणज्ञ कर देता है।

शाकटायनकी अमोघवृत्ति नामकी एक स्वोपज्ञ टीका है। उसका आरंभ 'श्रीवीरममृतं ज्योतिः' आदि मंगलाचरणसे होता है। वादिराजसूरिने इसी मंगलाचरणके 'श्री' पदको लक्ष्य करके यह बात कही है कि पाल्यकीर्ति ( शाकटायन ) के व्याकरणका आरम्भ करनेपर लोग वैयाकरण हो जाते हैं।

पूर्वोक्त श्लोककी टीका आचार्य शुभचन्द्र अपनी 'पार्श्वनाथचरित-पंजिका' में इस प्रकार करते हैं—"तस्य पाल्यकीर्तेः महौजसः श्रीपदश्रवणं। श्रिया उपल-

---

१–२ देखो डा० श्रीपाद कृष्ण बेलवलकरका 'सिस्टिम आफ संस्कृत ग्रामर।'

क्षितानि पदानि शाकटायनसूत्राणि तेषां श्रवणं आकर्णनं।" इससे यह स्पष्ट होता है कि पंजिकाकार शुभचन्द्र पाल्यकीर्तिको शाकटायन-सूत्रोंका कर्त्ता मानते थे।

शाकटायन प्रक्रिया-संग्रहके मंगलाचरणमें जिनेश्वरको पाल्यकीर्ति और मुनीन्द्र विशेषण दिये हैं, जो श्लिष्ट हैं। उसके द्वारा एक अर्थमें जिनेश्वरको और दूसरे अर्थमें प्रसिद्ध वैयाकरण पाल्यकीर्तिको नमस्कार किया है[1]। शाकटायनकी प्रक्रिया बनाते समय यह सम्भव नहीं कि अभयचन्द्र उसके मूल कर्त्ताको छोड़कर अन्य किसी वैयाकरणको नमस्कार करते। इससे भी शाकटायनका वास्तव नाम पाल्यकीर्ति निश्चित होता है।

## शाकटायन या शब्दानुशासन

स्वयं ग्रन्थकर्त्ताने और टीकाकारोंने भी इस व्याकरणका नाम 'शब्दानुशासन' बतलाया है। शाकटायन नाम तो पीछे प्रसिद्ध हुआ जान पड़ता है। जिस तरह कवियोंमें कालिदासकी अधिक प्रसिद्धि होनेके कारण पीछेके अनेक कवि कलिदास कहलाने लगे, उसी तरह बहुत बड़े वैयाकरण होनेके कारण लोग पाल्यकीर्तिको भी शाकटायनाचार्य कहने लगे और उनके व्याकरणको शाकटायन।

## वैदिक शाकटायन प्राचीन है

जब सन् १८९३ में मि० गुस्तव आपर्टने 'शाकटायन-प्राक्रियासंग्रह' प्रकाशित किया, तब उन्होंने उसकी भूमिकामें बतलाया कि ये वही शाकटायन हैं जिनका उल्लेख पाणिनिने किया है और इसके प्रमाणमें दो चार सूत्र ऐसे भी पेश कर दिये जो वैदिक शाकटायनके उन सूत्रोंसे मिलते जुलते थे जिनकी चर्चा पाणिनिने की है और अन्तमें यह भी कहा कि ये शाकटायन जैन थे। परन्तु जब उनके कथनपर गहराईसे विचार किया तब वह निस्सार साबित हुआ और अब तो उसपर कोई भी विश्वास नहीं करता है।

## शाकटाय यापनीय थे

शाकटायन या पाल्यकीर्ति किस सम्प्रदायके थे पहले इस विषयमें काफी मत-भेद रहा। दिगम्बर सम्प्रदायके लोग पहले उन्हें अपने सम्प्रदायका मानते रहे, क्योंकि उनके यहाँ उनके व्याकरणका काफी प्रचार था और मुनि दयापाल आदि

---

१ मुनीन्द्रमभिन्द्याहं पाल्यकीर्तिं जिनेश्वरम्। मन्दबुद्ध्यनुरोधेन प्रक्रियासंग्रहं ब्रुवे॥

दिगम्बर विद्वानोंने उसपर टीकाग्रन्थ भी लिखे थे। उसके बाद स्व० डाक्टर के० बी० पाठक आदिने श्वेताम्बर बतलाया क्योंकि शाकटायन-सूत्रोंमें आवश्यक-निर्युक्ति, छेद-सूत्र, कालिक-सूत्र आदि श्वेताम्बरमान्य ग्रन्थोंका आदरपूर्वक उल्लेख किया गया है। परन्तु अब यह बिल्कुल निश्चित हो चुका है कि वे इन दोनों सम्प्रदायोंसे पृथक् तीसरे यापनीय सम्प्रदायके थे, जो उक्त दोनों सम्प्रदायोंके बीचकी एक कड़ी था और अब नष्ट हो चुका है। क्यों कि—

१ विक्रमकी तेरहवीं शताब्दिके मलयगिरि नामक श्वेताम्बराचार्यने नन्दिसूत्रकी टीकामें उन्हें यापनीय यतियोंका अग्रणी लिखा है[1]।

२ यापनीय सम्प्रदाय श्वेताम्बरोंके समान स्त्रियोंका उसी भवमें मोक्ष होना और केवलियोंका आहार करना मानता था जो दिगम्बर सम्प्रदायके सिद्धान्तोंसे विरुद्ध है। इन दोनों विषयोंपर शाकटायनका बनाया हुआ 'स्त्रीनिर्वाण-केवलि-भुक्ति प्रकरण' नामका एक छोटा-सा ग्रन्थ उपलब्ध हुआ है और वह प्रकाशित भी हो चका है।[2] उसमें स्त्रीमुक्तिपर ५५ और केवलिभुक्तिपर ३४ कारिकायें हैं। इनमें वे सब युक्तियाँ दी गई हैं जो इन बातोंको माननेवालोंकी ओरसे दिगम्बरोंके प्रति उपस्थित की जाती हैं। इसका कुछ अंश इस प्रकार है—

**प्रारम्भ**—प्रणिपत्य भुक्तिमुक्तिप्रदममलं धर्ममर्हतो दिशतः।
वक्ष्ये स्त्रीनिर्वाणं केवलिभुक्तिं च संक्षेपात् ॥ १ ॥
अस्ति स्त्रीनिर्वाणं पुंवद्यदविकलहेतुकं स्त्रीषु।
न विरुद्ध्यते हि रत्नत्रयसम्पन्निर्वृतेर्हेतुः ॥ २ ॥
रत्नत्रयं विरुद्धं स्त्रीत्वेन यथामरादिभावेन।
इति वाङ्मात्रं नात्र प्रमाणमाप्तागमोऽन्यद्वा ॥ ३ ॥

**अन्त**— विग्रहगतिमापन्नाद्यागमवचनं सर्वमेतस्मिन्।
मुक्तिं ब्रवीति तस्माद्दृष्टव्या केवलिनि भुक्तिः ॥ ३२ ॥

---

१ शाकटायनोऽपि यापनीययतिग्रामाग्रणीः स्वोपज्ञशब्दानुशासनवृत्तावादौ भगवतः स्तुतिमेवमाह ' श्रीवीरममृतं ज्योतिर्नत्वादिं सर्ववेधसाम्। ' अत्र च न्यासकृतव्याख्या—सर्ववेधसां सर्वज्ञानां सकलशास्त्रानुगतपरिज्ञानानां आदिं प्रभवं प्रथमसुत्पत्तिकारणमिति।—नन्दिसूत्र पृ० २३

२ देखो जैनसाहित्यसंशोधक भाग ३, अंक ३।

नानाभोगाहारो निरन्तरः सो विशेषतो नाभूत (?)
युक्त्या भेदेनाङ्गस्थितिपुष्टिक्षुच्छमास्तेन ॥ ३३ ॥
तस्य विशिष्टस्य स्थितिरभविष्यत्तेन सविशिष्टेन।
यद्यभविष्यदिहैषां सालीतरभोजनेनेव ॥ ३४ ॥

इति स्त्रीनिर्वाण-केवलिभुक्तिप्रकरणं भगवदाचार्यशाकटायनकृदन्तपादानामिति ।

पन्द्रहवीं शताब्दिमें एक विद्वान्‌ने अपने समयमें उपलब्ध जैनग्रन्थोंकी एक सूची बड़ी खोजके साथ संस्कृतमें लिखी थी। उसमें कौन ग्रन्थ, किस भाषामें, किसने, किस समय, किस विषयपर, कितने परिमाणका लिखा है इसका संक्षिप्त विवरण जहाँ तक उपलब्ध हो सका दिया है। इस सूचीका नाम बृहट्टिपणिका है। उसमें भी इस प्रकरणका विवरण इस प्रकार दिया है—" केवलिभुक्ति-स्त्रीमुक्तिप्रकरणम्। शब्दानुशासनकृतशाकटायनाचार्यकृतं तत्संग्रहश्लोकाश्चं ९४।"[1]

वादिवेताल शान्तिसूरिने उत्तराध्ययन टीकाके २६ वें अध्यायमें, रत्नप्रभने रत्नाकरावतारिकामें और यशोविजय उपाध्यायने अध्यात्ममतपरीक्षा तथा शास्त्रवार्ता-समुच्चयमें इस प्रकरणकी अनेक कारिकायें उद्धृत की हैं। इसी तरह आचार्य प्रभाचन्द्रने अपने प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्रमें स्त्री-मुक्ति और केवलि-भुक्तिका पूर्वपक्ष इसी प्रकरणसे लिया है और इसकी एक एक दलीलका खण्डन किया है।

३ शाकटायनकी अमोघवृत्तिमें आवश्यक, छेदसूत्र, निर्युक्ति, कालिक सूत्र आदि ग्रन्थोंका जिस तरह उल्लेख किया है उससे ऐसा मालूम होता है कि उनके सम्प्रदायमें इन ग्रन्थोंके पठन-पाठनका प्रचार था और ये ग्रन्थ दिगम्बर-सम्प्रदायके नहीं हैं जब कि यापनीयसंघ इन ग्रन्थोंको मानता था।

४ अमोघवृत्तिमें 'उपसर्वगुप्तं व्याख्यातारः' कहकर शाकटायनने सर्वगुप्त आचार्यको सबसे बड़ा व्याख्याता बतलाया है और ये सर्वगुप्त वही जान पड़ते हैं जिनके चरणोंके समीप बैठकर आराधनाके कर्ता शिवार्यने सूत्र और अर्थको अच्छी तरह समझा था।[2] और चूँकि शिवार्य भी बहुत करके यापनीय सम्प्रदायके थे अतएव उनके गुरुको श्रेष्ठ व्याख्याता बतलानेवाले शाकटायन भी यापनीय होंगे।

---

१ यह संख्या अनुष्टुप् श्लोकोंके हिसाबसे दी है। २ देखो पृ० ४४ में 'यापनीय साहित्यकी खोज' शीर्षक लेखकी टिप्पणियाँ।

५ शाकटायनको 'श्रुतकेवलिदेशीयाचार्य' लिखा है और चिन्तामणि-टीकाके कर्त्ता यक्षवर्माने तो उन्हें 'सकलनज्ञानसाम्राज्यपदमासवान्' माना है। परन्तु दिगम्बर-सम्प्रदायके अनुसार वीर-निर्वाण ६८३ वर्षके लगभग ही श्रुतकेवलियों या एकदेशश्रुतकेवलियोंका विच्छेद हो गया था। अतएव उनका श्रुतकेवलि-देशीय होना यापनीयसंघकी मानताके अनुसार ही ठीक बैठ सकता है।

## शाकटायनकी रचनायें

शाकटायनकी इस समय तीन ही रचनायें उपलब्ध हैं, शब्दानुशासनका मूल सूत्रपाठ, उसकी अमोघवृत्ति और ऊपर जिसका जिक्र आ चुका है, वह 'स्त्रीमुक्ति-केवलिभुक्ति प्रकरण'। इनके सिवाय संस्कृतके सुप्रसिद्ध आचार्य राजशेखरने अपनी काव्य-मीमांसामें पाल्यकीर्तिके मतका उल्लेख करते हुए लिखा है—"यथा तथा वास्तु वस्तुनो रूपं वक्तृप्रकृतिविशेषायत्तातु रसवत्ता। तथा च यमर्थं रक्तः स्तौति तं विरक्तो विनिन्दति मध्यस्थस्तु तत्रोदास्ते, इति पाल्यकीर्तिः।" इससे मालूम होता है कि पाल्यकीर्ति या शाकटायनका कोई साहित्य-विषयक ग्रन्थ भी था जो अभी तक कहीं मिला नहीं है। क्या आश्चर्य जो उनके और भी ग्रन्थ हों, जिन्हें हम नहीं जानते। 'स्त्रीमुक्ति-केवलिभुक्ति' प्रकरणसे मालूम होता है कि वे बड़े भारी तार्किक और सिद्धान्तज्ञ भी थे।

## शब्दानुशासनकी टीकायें

शाकटायनके शब्दानुशासनपर अब तक नीचे लिखीं सात टीकायें प्राप्त हुई हैं—

१ **अमोघवृत्ति**—स्वयं सूत्रकारकी ही लिखी हुई है और यही उसकी सबसे बड़ी टीका है। राष्ट्रकूटनरेश अमोघवर्षको लक्ष्य करके उसका यह नामकरण किया गया था। क्योंकि अमोघवर्षके समयमें ही शाकटायन हुए हैं जैसा कि आगे चलकर बतलाया जायगा।

२ **शाकटायन-न्यास**—यह अमोघवृत्तिपर प्रभाचन्द्राचार्यकृत न्यास है[1]। इस ग्रन्थके सिर्फ दो अध्याय उपलब्ध हैं। परन्तु उनसे टीकाकारके सम्बन्धमें कुछ

---

१ शब्दानां शासनाख्यस्य शास्त्रस्यान्वर्थनामतः
प्रसिद्धस्य महामोघवृत्तेरपि विशेषतः।
सूत्राणां च विवृतिर्लिख्याते च यथामतिः।
ग्रन्थस्यास्य च न्यासेति (?) क्रियते नामनामतः॥

विशेष प्रकाश नहीं पड़ता। पं० महेन्द्रकुमार न्यायाचार्यके खयालमें ये प्रभाचन्द्र न्यायकुमुदचन्द्र आदिके कर्त्तासे भिन्न कोई दूसरे ही प्रभाचन्द्र हैं। संभव है कि वे यापनीय संघके ही हों।

**३ चिन्तामणि टीका** ( लघीयसी वृत्ति )—यह अमोघवृत्तिको ही संक्षिप्त करके रची गई है। इसके कर्त्ताका नाम यक्षवर्मा है। इनके विषयमें और कुछ मालूम नहीं है। ये कोई गृहस्थ विद्वान् थे।

**४ मणिप्रकाशिका**—'मणि' अर्थात् 'चिन्तामणि' को प्रकाशित करनेवाली टीका। इसके कर्ता आजितसेनाचार्य हैं।

**५ प्रक्रिया-संग्रह**—यह पाणिनिकी सिद्धान्तकौमुदीके ढंगकी प्रक्रिया-टीका है। इसके कर्त्ता अभयचन्द्राचार्य हैं। प्रकाशित हो चुकी है।

**६ शाकटायन टीका**—भावसेन त्रैविद्यदेवकृत। कातन्त्रकी रूपमाला टीकाके कर्त्ता भी यही मालूम होते हैं। ये 'वादिपर्वतवज्र' कहलाते थे। इनका बनाया हुआ एक 'विश्वतत्त्वप्रकाश' नामका ग्रन्थ भी उपलब्ध है।

**७ रूपसिद्धि**—यह लघुकौमुदीके समान छोटी टीका है। इसके कर्त्ता दयापाल मुनि हैं।[1] ये द्रविड़संघके थे। इनके गुरुका नाम मतिसागर था। ये पार्श्वनाथ-चरित और न्याय-विनश्चय आदिके कर्त्ता वादिराजसूरिके सधर्मा थे। पार्श्वनाथचरितकी रचना श० सं० ९४७ (वि० सं० १०५२) में हुई थी, अतएव इनका भी यही समय समझना चाहिए। यह टीका प्रकाशित हो चुकी है।

## अमोघवृत्ति स्वोपज्ञ है

अमोघवृत्ति स्वयं शाकटायन या पाल्यकीर्तिकी है, इसे स्व० डा० के० बी० पाठकने बहुत अच्छी तरह प्रतिपादित किया है। वे कहते हैं—

श्रीवीरममृतं ज्योतिर्नत्वादिं सर्ववेधसां शब्दानुशासनस्येयममोघावृत्तिरुच्यते।
अविघ्नेनेष्टप्रसिद्ध्यर्थं मंगलमारभ्यते—

नमः श्रीवर्द्धमानाय प्रबुद्धाशेषवस्तवे। येन शब्दार्थसम्बन्धाः सार्वेण सुनिरूपिताः॥

शब्दो वाचकः अर्थो वाच्यः तयोः सम्बन्धो योग्यता अथवा शब्दो आगमः

---

१ हितैषिणां यस्य नृणामुदात्तवाचा निबद्धा हित-रूपसिद्धिः।
वन्द्यो दयापालमुनिः स वाचा सिद्धस्सताम्मूर्द्धनि यः प्रभावैः॥ १५
—श्रवणबेल्गोलका ५४ वाँ शिलालेख

अर्थः प्रयोजनं । अभ्युदयो निःश्रेयसं च । तयोः सम्बन्ध उपायोपेयभावः । ते येनं सर्वसत्वहितेन सता तत्त्वतः प्रज्ञापिताः तस्मै परमार्हंत्यमहिम्ना विराजमानाय भगवते वर्द्धमानाय षडपि द्रव्याणि अशेषाणि अनन्तपर्यायरूपाणि साकल्येन साक्षात्कुर्वते नमः कुर्वे इत्युपस्कारः । एवं कृतमंगलरक्षाविधानः । परिपूर्णमल्पग्रन्थं लघूपायं शब्दानुशासनशास्त्रमिदं महाश्रमणसंघाधिपतिर्भगवानाचार्यः शाकटायनः प्रारभते। शब्दार्थज्ञानपूर्वकं च सन्मार्गानुष्ठानं । अ इ उ ण । ऋक् । ए ओ ङ् ।...... हल् ।। १३ ।। इति वर्णसमाम्नायः क्रमानुबन्धोपादानः प्रत्याहारयन् शास्त्रस्य लाघवार्थः । सामान्याश्रयणाद्दीर्घप्लुतानुनासिकानां ग्रहणं ।

—अमोघवृत्ति

श्रियं क्रियाद्वः सर्वज्ञानज्योतिरनीश्वरीं ।
विश्वं प्रकाशयच्चिन्तामणिश्चिन्तार्थसाधनः ।। १

नमस्तमः प्रभावाभिभूतभूद्योतहेतवे ।
लोकोपकारिणे शब्दब्रह्मणे द्वादशात्मने ।। २

स्वस्ति श्रीसकलज्ञानसाम्राज्यपदमाप्तवान् ।
महाश्रमणसंघाधिपतिर्यः शाकटायनः ।। ३ ।।

एकः शब्दाम्बुधिं बुद्धिमन्दरेण प्रमथ्य यः ।
सयशश्रीः समुद्दध्रे विश्वं व्याकरणमृतम् ।। ४ ।।

स्वल्पग्रन्थं सुखोपायं सम्पूर्णं यदुपक्रमं ।
शब्दानुशासनं सार्वमर्हच्छासनवत्परम् ।। ५ ।।

इष्टिर्नेष्टा न वक्तव्यं वक्तव्यं सूत्रतः पृथक् ।
संख्यातं नोपसंख्यानं यस्य शब्दानुशासने ।। ६ ।।

तस्यातिमहतीं वृत्तिं संहृत्येयं लघीयसी ।
सम्पूर्णलक्षणा वृत्तिर्वक्ष्यते यक्षवर्मणा ।। ७ ।।

ग्रन्थविस्तरभीरूणां सुकुमाराधियामयं ।
शुश्रूषादिगुणान्कर्तुं शास्त्रे संहरणोद्यमः ।। ८ ।।

शब्दानुशासनस्यान्वर्थायाश्चिन्तामणेरिदं ।
वृत्तेर्ग्रन्थप्रमाणं (हि) षट्सहस्रं निरूपितं ।। ९ ।।

इन्द्रचन्द्रादिभिः शाब्दैर्यदुक्तं शब्दलक्षण ।
तदिहास्ति समस्तं च यन्नेहास्ति न तत्क्वचित् ।। १० ।।

गणधातुपाठयोगेण धातून् लिंगानुशासने लिङ्गगतं ।
औणादिकानुणादौ शेषं निःशेषमत्र वृत्तौ विद्यात् ॥ ११ ॥
बालाबलाजनोप्यस्या वृत्तेरभ्यासवृत्तितः ।
समस्तं वाङ्मयं वेत्तिवर्षेणैकेन निश्चयात् ॥ १२ ॥

तत्र सूत्रस्यादावयं मङ्गलश्लोकः । नमः श्रीवर्द्धमानायेत्यादि । शब्दार्थसम्बन्धार्थी वाचकवाच्ययोग्यता अथवा आगमप्रयोजनोपायोपेयभावाः ते येन सर्वसत्त्वहितेन तत्त्वतः प्रज्ञापिताः तस्मै श्रीमते महावीराय साक्षात्कृतसकलद्रव्याय नमः करोमीत्यध्याहारः । विघ्नप्रशमनार्थमर्हद्देवतानमस्कारं परममङ्गलमारभ्य भगवानाचार्यः शाकटायनः शब्दानुशासनं शास्त्रमिदं प्रारभते ।
धर्मार्थ काममोक्षेषु तत्त्वार्थावगतिर्यतः । शब्दार्थज्ञानपूर्वेति वेद्यं व्याकरणं बुधैः ॥
अ इ उ ण् ऋक । ए औ ङ् ।...हल इति वर्ण समाम्नायः क्रमानुबाधोपादानः प्रत्याहारयन् शास्त्रस्य लाघवार्थः । सामान्यग्रहणादीर्घप्लुतानुनासिकानां ग्रहणम् ।

—चिन्तामणि टीका

चिन्तामणिके कर्त्ता यक्षवर्माने उपरिलिखित सातवें श्लोकमें कहा है कि "यह उसकी छोटी वृत्ति है जिसे मैंने उसकी (शाकटायनकी) बहुत बड़ी वृत्तिसे संक्षिप्त करके बनाया है।" वे यह नहीं कहते कि यह मेरी स्वतन्त्र रचना है। अब यह देखना चाहिए कि वह अति महती या बहुत बड़ी वृत्ति कौन-सी है जिसको संक्षिप्त करके यह लिखी गई है। विचार करके देखा जाय तो मालूम होगा कि वह वृत्ति और कोई नहीं, अमोघवृत्ति ही है। क्यों कि एक तो उपलब्ध वृत्तियोंमें वही सबसे बड़ी है। दूसरे ऊपर लिखी हुई दोनों प्रशस्तियोंके कुछ भाग समान हैं, जो यह बतलाते हैं कि एक वृत्ति दूसरीको देखकर या उसीको संक्षेप करके बनाई गई है। 'इति वर्णसमाम्नायः' आदि पाठ दोनोंके मिलते जुलते हुए हैं। अन्तर केवल यह है कि जहाँ अमोघवृत्तिमें 'सामान्याश्रयणात्' लिखा गया है वहाँ चिन्तामणिमें 'सामान्यग्रहणात्' है। तीसरे यक्षवर्माने जिस मंगलश्लोककी 'नमः श्रीवर्द्धमानायेत्यादि' प्रतीक दी है वह अमोघवृत्तिमें ही मिलती है। मूलका या अन्य किसी वृत्तिका यह श्लोक नहीं है। इस श्लोकके उत्तरार्द्धकी व्याख्या भी अमोघवृत्तिसे थोड़ा बहुत इधर उधर करके नकल कर दी गई है। इन सब बातोंसे यह निश्चय हो जाता है कि चिन्तामणि टीका अमोघवृत्तिसे पीछे बनी है और वह अमोघवृत्तिका ही संक्षेप है।

यक्षवर्माने अपनी टीका अमोघवृत्तिको ही कुछ फेर फार करके बनाई है, यह बात दोनों टीकाओंका मिलान करनेसे अच्छी तरह समझमें आ जाती है। कुछ उदाहरण लीजिए—

नामदुः १-१-१७ —मूल शाकटायनसूत्र

यन्नामधेयं संव्यवहाराय हटान्नियुज्यते देवदत्तादि तद्दुसंज्ञं वा भवति। देवदत्तीया दैवदत्ताः। षडनयानाह्नुः सिद्धसेनीया सैद्धसेनाः। —अमोघवृत्ति

यन्नामधेयं संव्यवहाराय हटान्नियुज्यते देवदत्तादि तद्दु संज्ञं वा भवति। देवदत्तीया दैवदत्तः। —चिन्तामणिटीका

कहीं कहींपर तो यक्षवर्माने अमोघवृत्ति ज्योंकी त्यों नकलभर कर दी है। जैसे—ख्याते दृश्ये ४-३-२०७। —मूल

भूतेऽनद्यतने ख्याते लोकविज्ञाते दृश्ये प्रयोक्तुः शक्यदर्शने वर्तमानाद्धातोर्लङ्प्रत्ययो भवति। लिडपवादः। अरुणद्देवः पाण्ड्यम्। अदहदमोघवर्षोरातीन्। ख्यात इति किम? चकार कटं देवदत्तः। दृश्य इति किम्? जघान कंसं किल वासुदेवः। अनद्यतने इति किम? उदगादादित्यः। —अमोघवृत्तिः

उक्त सूत्रपर चिन्तामणिकी टीका भी इसी प्रकार है। अन्तर सिर्फ इतना ही है कि अमोघमें जहाँ 'लङ् प्रत्ययो' लिखा है वहाँ चिन्तामणिमें केवल 'लङ्' लिखा है, 'प्रत्यय' छोड़ दिया है।

उपर्युक्त बातोंसे यह तो सिद्ध हो गया कि चिन्तामणि अमोघवृत्तिसे पीछे बनी है और उसीको संकोच करके बनाई गई है। अब यह देखना है कि अमोघवृत्तिका कर्त्ता कौन है? चिन्तामणि टीकाके पूर्व ३-४-५-६-७ श्लोकोंका अर्थ अच्छी तरह लगानेसे इसका भी निश्चय हो जायगा।

३—जिन्होंने सकलज्ञानरूपी साम्राज्य पदको प्राप्त किया है और जो बड़े भारी साधुसमाजके अगुआ थे, वे शाकटाथनाचार्य जयवंत हों।

४—जिन अकेलेने बुद्धिरूप मन्दराचलसे शब्द-समुद्रका मंथन करके, उसमेंसे यशरूप लक्ष्मीके साथ साथ सम्पूर्ण व्याकरणोंका साररूप यह अमृत निकाला,

५—जिनका रचा हुआ शब्दानुशासन आर्हत् धर्मकी तरह स्वल्प-ग्रन्थ (प्रमाणमें थोड़ा), सुख-साध्य और सम्पूर्ण है,

६—जिन (शाकटायन मुनि) के शब्दानुशासनमें इष्टि, उपसंख्यान, वक्तव्य, न वक्तव्य आदिका झगड़ा नहीं है,

७—उनकी ( तस्य शाकटायनस्य ) बड़ी भारी वृत्ति ( अमोघवृत्ति ) को संकोच करके यह छोटी-सी परन्तु सम्पूर्ण लक्षणोंवाली वृत्ति मैं ( यक्षवर्मा ) कहूँगा।

ध्यान रखना चाहिए कि ये पाँचों श्लोक शाकटायनका वर्णन करनेवाले हैं। इनमेंके 'यः' ( श्लोक ३-४ ), यदुपक्रम शब्दका 'यत्' ( श्लोक ५ ) और 'यस्य' ( श्लोक ६ ) ये तीनों सम्बन्धद्योतक सर्वनाम सातवें श्लोकके 'तस्य' शब्दसे सम्बन्ध रखते हैं। यह 'तस्य' शब्द कर्तरि षष्ठिमें बनाया गया है और यह सातवें पद्यका मुख्य वाक्यांश है। अन्वय इस तरह होता है—'यदुपक्रमं शब्दानुशासनं सार्वं तस्य महतीं वृत्तिं संहृत्य इयं लघीयसी वृत्तिर्वक्ष्यते यक्षवर्मणा' अर्थात् जिसका बनाया हुआ सर्वोपयोगी शब्दानुशासन नामक व्याकरण है, उसीकी बनाई हुई बहुत बड़ी टीकाको संकोचकर मैं यह छोटी-सी टीका बनाता हूँ। इससे निश्चय हो गया कि मूल शब्दानुशासन और उसकी अमोघवृत्ति टीका ये दोनों ग्रन्थ एक ही शाकटायनने बनाये हैं।

मि० राइस साहबने इसके लिए चिदानन्द कविके 'मुनिवंशाभ्युदय' नामक कनड़ी काव्यसे एक प्रमाण दिया है। यह कवि मैसूरके चिक्कदेवराजाके समयमें ( ई० सन् १६७२-१७०४ ) हुआ है और 'चारुकीर्ति पंडितदेव' इसकी उपाधि थी। कविके कनड़ी श्लोकोंका अर्थ यह है—

"उस मुनिने अपने बुद्धिरूप मन्दराचलसे श्रुतरूप समुद्रका मन्थन कर यशके साथ व्याकरणरूप उत्तम अमृत निकाला। शाकटायनने उत्कृष्ट शब्दानुशासनको बना लेनेके बाद अमोघवृत्ति नामकी टीका—जिसे बड़ी शाकटायन कहते हैं—बनाई जिसका कि परिमाण १८००० है। जगत्प्रसिद्ध शाकटायन मुनिने व्याकरणके सूत्र और साथ ही पूरी वृत्ति भी बनाकर एक प्रकारका पुण्य सम्पादन किया। एक बार अविद्धकर्ण सिद्धान्तचक्रवर्ती पद्मनन्दिने मुनियोंके मध्य पूजित शाकटायनको मन्दर पर्वतके समान धीर विशेषणसे विभूषित किया।"

गणरत्नमहोदधिके कर्त्ता वर्धमान कवि—जो विक्रम सं० ११९७ में हुए हैं—अपने ग्रन्थमें शाकटायनके नामसे जिन जिन बातोंको उद्धृत करते हैं वे अमोघवृत्तिमें ही मिलती हैं, मूलसूत्रोंमें नहीं। इससे मालूम होता है कि वर्धमान जानते थे कि अमोघवृत्ति शाकटायनकी ही है और इसीलिए उन्होंने उसके उदाहरण शाकटायनके नामसे देना अनुचित न समझा।

शाकटायनस्तु कर्णे टिरिटिरिः कर्णे चुरुचुरुरित्याह।

—गणरत्न पृष्ठ ८२ और अमोघवृत्ति २।१।५७

शाकटायनस्तु अद्य पंचमी अद्य द्वितीयेत्याह।

—गणरत्न पृ० ९०, अमोघवृत्ति २।१।७९

इसके सिवाय नन्दिसूत्रकी मलयगिरिकृत टीकाका उद्धरण ऊपर दिया जा चुका है जिसमें टीकाकर्त्ताने 'श्रीवीरममृतं ज्योतिः' आदि मंगलाचरणको शाकटायनकी स्वोपज्ञवृत्तिका बतलाया है। इससे सिद्ध है कि अमोघवृत्ति स्वयं शाकटायनकी बनाई हुई है।

## रचना-काल

ऊपर 'ख्यांते दृश्ये' सूत्रकी जो अमोघवृत्ति दी है, उसमें एक उदाहरण है—"अदहदमोघवर्षोऽरातीन्।" अर्थात् अमोघवर्षने शत्रुओंको जला दिया। इस उदाहरणमें ग्रन्थकर्त्ताने अमोघवर्ष (प्रथम) की अपने शत्रुओंपर विजय पानेकी जिस घटनाका उल्लेख किया है, ठीक उसीका जिक्र शकसंवत् ८३२ (वि० सं० ९६७) के एक राष्ट्रकूट-शिलालेखमें इन शब्दोंमें किया है—"भूपालान् कण्टकाभान् वेष्टयित्वा ददाह।" और इसका भी अर्थ लगभग वही है; अमोघवर्षने उन राजाओंको घेरा और जला दिया जो उससे एकाएक विरुद्ध हो गये थे। उक्त शिलालेख अमोघवर्षके बहुत पीछे लिखा गया था, इसलिए उसमें परोक्षार्थवाली 'ददाह' क्रिया दी है। उसके लेखकके लिए उक्त घटनाका स्वयं देखना अशक्य था। परन्तु अमोघवृत्तिके कर्त्ताके लिए शक्य था, इसलिए उसने 'अदहत्' यह लङ् प्रत्ययकी क्रिया दी है। अर्थात् यह उसके समक्षकी घटना होगी।

बगमुराके दान[3]-पत्रमें जो श० सं० ७८९ (वि० सं० ९२४) का लिखा हुआ है इस घटनाका उल्लेख है। उसका सारांश यह है कि गुजरातके माण्डलिक राजा एकाएक बिगड़ खड़े हुए और उन्होंने अमोघवर्षके विरुद्ध हथियार उठाये,

---

१ इसी सूत्रकी वृत्तिमें एक उदाहरण और है—'अरुणद्देवः पाण्ड्यम्' अर्थात् देवने पाण्ड्यनरेशको रोका। अमोघवर्षके शर्वदेव, तुंगदेव, आदि अनेक नाम हैं। इस देवसे भी उन्हींका मतलब जान पड़ता है। उन्होंने इसके अनुसार किसी पाण्ड्य राजाको रोका या कैद कर लिया होगा।

२ एपिग्राफिआ इंडिका जिल्द १, पृ० ५४। ३

तब उसने उनपर चढ़ाई कर दी और उन्हें तहस नहस कर डाला। इस युद्धमें ध्रुव घायल होकर मारा गया।

अमोघवर्ष श० सं० ७३६ ( वि० सं० ७७१ ) में सिंहासनपर बैठे थे और यह दानपत्र श० सं० ७८९ ( वि० सं० ८२४ ) का है। अतः सिद्ध है कि अमोघवृत्ति ७३६ और ७८९ के बीच किसी समय लिखी गई है और यही पाल्यकीर्ति या शाकटायनका समय है।

महाराजा अमोघवर्ष ( प्रथम ) जैन विद्वानोंके बड़े भारी आश्रयदाता थे। भगवाज्जिनसेनको वे अपना गुरु मानते थे और अन्तमें तो उन्होंने शायद जैन-धर्मके विवेकसे राज्यका त्याग भी कर दिया था। अतएव यदि वैयाकरण शाकटायनने उनके जैन धर्म और साहित्यके प्रेमी होनेके नाते अपनी वृत्तिका नाम अमोघवृत्ति रक्खा हो तो कोई आश्चर्य नहीं और फिर 'अदहदमोघवर्षोऽरातीन्' उदाहरणसे तो अमोघवृत्तिके कर्त्ताकी समकालीनता स्पष्ट ही हो रही है।

## शाकटायनके पूर्ववर्ती आचार्य

शाकटायनने अपनी पूर्व गुरु-परम्पराका कोई उल्लेख नहीं किया है, यहाँ तक कि अपने गुरुका नाम भी नहीं दिया है। प्रकरण और सूत्र-ग्रन्थमें तो खैर इसके लिए स्थान नहीं था, पर अमोघवृत्तिमें गुंजाइश थी और संभव है उसमें प्रशस्ति रही भी हो; परन्तु जो प्रतियाँ उपलब्ध हैं उनमें शायद प्रति-लिपिकारोंकी कृपासे वह नहीं रही है।

अमोघवर्ष ( प्रथम ) के पिता प्रभूतवर्ष या गोविन्दराज तृतीयका जो दान-पत्र कदंब ( मैसूर ) में मिला है वह शक सं० ७७५ का अर्थात् अमोघवर्षके राजा होनेसे एक वर्ष पहलेका है। उसमें अर्ककीर्ति मुनिको मान्यपुर ग्रामके शिलाग्राम जिनेन्द्र-भवनके लिए एक गाँव दान करनेका उल्लेख है। अर्ककीर्ति यापनीय-नन्दिसंघ-पुंनागवृक्षमूलगणके थे। अर्ककीर्तिके गुरुका नाम विजयकीर्ति और प्रगुरुका श्रीकीर्ति था। बहुत संभव है कि पाल्यकीर्ति ( शाकटायन ) इसी परम्पराके हों; और आश्चर्य नहीं जो अर्ककीर्तिके ही शिष्य या उनके सधर्मा हों।

---

१ विवेकात्त्यक्तराजेन राज्ञेयं रत्नमालिका।
रचितामोघवर्षेण सुधियां सदलंकृतिः ॥—प्रश्नोत्तररत्नमाला

शाकटायन सूत्र-पाठमें इन्द्र, सिद्धनन्दि और आर्य वज्र इन तीन पूर्वाचार्योंका मत दिया है। ये तीनों दिगम्बर सम्प्रदायके नहीं मालूम होते। या तो ये यापनीय सम्प्रदायके ही होंगे या फिर श्वेताम्बर सम्प्रदायके।

**इन्द्र**—गोम्मटसार (जीवकाण्ड) में पाँच तरहके पाँच मिथ्यादृष्टियोंके उदाहरण देते हुए लिखा है—

> एयंत बुद्धदरसी विवरीओ बम्ह तावसो विणओ।
> इंदो वि य संसइयो मक्कडिओ चेव अण्णाणी॥ १६॥

अर्थात् बौद्ध एकान्ती, ब्रह्म (याज्ञिक) विपरीत, तापस वैनयिक, इन्द्र संशयी और मस्करि (आजीवक) अज्ञानी मिथ्यादृष्टियोंके उदाहरण हैं। इनमेंसे इन्द्रको टीकाकारने श्वेताम्बर गुरु बतलाया है। परन्तु इन्द्र नामके श्वेताम्बराचार्यका अभीतक कोई उल्लेख नहीं मिला है। बहुत सम्भव है कि वे यापनीय ही हों और श्वेताम्बरतुल्य होनेसे श्वेताम्बर कह दिये गये हों। द्विकोटिगत ज्ञानको संशय कहते हैं, जो श्वेताम्बर सम्प्रदायमें घटित नहीं हो सकता। परन्तु यापनीयोंको कुछ श्वेताम्बर और कुछ दिगम्बर होनेके कारण एक तरहसे संशय-मिथ्यादृष्टि कहा जा सकता है। बहुत सम्भव है कि शाकटायन-सूत्रकारने इन्हीं इन्द्र गुरुका उल्लेख किया हो और यापनीय सम्प्रदायके ये कोई प्रसिद्ध आचार्य रहे हों।

**सिद्धनन्दि**—इनके विषयमें हम कुछ नहीं जानते; परन्तु ये भी यापनीय ही मालूम होते हैं। नन्द्यन्त नामधारी आचार्य यापनीयोंमें भी बहुत हुए हैं—चन्द्रनन्दि, मित्रनन्दि, कीर्तिनन्दि, कुमारनन्दि आदि।

**आर्य वज्र**—श्वेताम्बर सम्प्रदायकी कल्पसूत्र-स्थविरावलीमें अज वइर (आर्य वज्र) नामके एक आचार्यका नाम मिलता है जो आर्य सिंहगिरिके शिष्य और गोतम गोत्रके थे। तपागच्छ-पट्टावलीके अनुसार दशपूर्वधारियोंमें उनकी गणना होती है और वीर नि० सं० ५८४ में उनका स्वर्गवास हुआ था। संभव है, शाकटायनने इन्हींका उल्लेख किया हो। सम्प्रदाय-भेद होनेके पहले होनेके कारण तीनों सम्प्रदायवाले इनका उल्लेख कर सकते हैं। तिलोयपण्णातिके वज्रयश नामक अन्तिम प्रज्ञाश्रमण भी शायद यही हों।

---

१ देखो दर्शनसार-विवेचना।

# नयचक्र और देवसेनसूरि

## नयचक्र

आचार्य विद्यानन्दने अपने श्लोकवार्तिकके 'नय-विवरण' नामक प्रकरणके अन्तमें लिखा है—

संक्षेपेण नयास्तावद्व्याख्याताः सूत्रसूचिताः ।
तद्विशेषः प्रपञ्चेन संचिन्त्या नयचक्रतः ॥

अर्थात् तत्त्वार्थसूत्रमें जिन नयोंका उल्लेख है, उनका हमने संक्षेपमें व्याख्यान कर दिया । यदि उनका विस्तारसे और विशेषतापूर्वक स्वरूप जाननेकी इच्छा हो तो 'नयचक्र' से जानना ।

इस उल्लेखसे मालूम होता है कि विद्यानन्द स्वामीसे पहले 'नयचक्र' नामका कोई ग्रन्थ था जिसमें नयोंका स्वरूप खूब विस्तारके साथ दिया गया है । परन्तु वह नयचक्र यही देवसेनसूरिका नयचक्र था, ऐसा नहीं जान पड़ता । क्योंकि यह बिलकुल ही छोटा है । इसमें कुल ८७ गाथायें हैं और माइल्ल धवलके बृहत् नयचक्रमें भी नयसम्बन्धी गाथाओंकी संख्या इससे अधिक नहीं है । इन दोनों ही ग्रन्थोंमें नयोंका स्वरूप संक्षेपमें लिखा गया है, भले ही वह स्वामी विद्यानन्दके नय-विवरणसे कुछ ज्यादा हो । नय-विवरणकी श्लोकसंख्या ११८ है और उसमें नयोंका स्वरूप बहुत ही उत्तम रीतिसे नयचक्रकी भी अपेक्षा स्पष्टतासे लिखा है । ऐसी दशामें यह संभव नहीं कि श्लोकवार्तिकके कर्ता अपने पाठकोंसे देवसेनसूरिके नयचक्रपरसे विस्तारपूर्वक नयोंका स्वरूप जाननेकी सिफारिश करते । इसके सिवाय जैसा कि आगे चलकर बतलाया जायगा, देवसेनसूरि विद्यानन्द स्वामीके पीछेके ग्रन्थकर्ता हैं । अतः श्लोकवार्तिकमें जिस नयचक्रका उल्लेख है, वह कोई दूसरा ही नयचक्र होगा ।

श्वेताम्बरसंप्रदायमें 'मल्लवादि' नामके एक बड़े भारी तार्किक हो गये हैं ।

आचार्य हरिभद्रने अपने 'अनेकांत-जयपताका' नामक ग्रंथमें वादिमुख्य मल्लवादिकृत 'सन्मति-टीका'के कई अवतरण दिये हैं और श्रद्धेय मुनि जिनविजयजीने अनेकानेक प्रमाणोंसे हरिभद्रसूरिका समय वि० स० ७५७ से ८२७ तक सिद्ध किया है। अतः आचार्य मल्लवादि विक्रमकी आठवीं शताब्दिके पहलेके विद्वान् हैं, यह निश्चय है और विद्यानन्दस्वामी विक्रमकी नवीं शताब्दिमें हुए हैं, यह भी प्रायः निश्चित-सा है।

उक्त मल्लवादिका भी एक 'नयचक्र' नामका संस्कृत ग्रंथ है जिसका पूरा नाम 'द्वादशार नयचक्र' है। जिसतरह चक्रमें आरे होते हैं, उसी तरह इसमें बारह आरे अर्थात् अध्याय हैं। मूल ग्रन्थ तो उपलब्ध नहीं है पर उसकी सिंह क्षमाश्रमणकृत टीका मिलती है। आचार्य यशोविजयने नष्टभ्रष्ट और खंडित प्रतियोंपरसे नयचक्रका उद्धार किया था परन्तु अब उसकी भी कोई शुद्ध प्रति उपलब्ध नहीं है। संभव है कि विद्यानन्दस्वामीने इसी नयचक्रको लक्ष्य करके पूर्वोक्त सूचना की हो। जिस तरह हरिवंशपुराण और आदिपुराणके कर्त्ता दिगम्बर जैनाचार्योंने सिद्धसेनसूरिकी प्रशंसा की है—जो कि श्वेताम्बराचार्य समझे जाते हैं—उसी तरह विद्यानन्दस्वामीने भी श्वेताम्बराचार्य मल्लवादिके ग्रन्थको पढ़नेकी सिफारिश की हो, तो कोई आश्चर्यकी बात नहीं है। जिस तरह सिद्धसेनसूरि तार्किक थे उसी तरह मल्लवादि भी थे और जब दिगम्बर और श्वेताम्बर संप्रदायके तार्किक सिद्धान्तोंमें विशेष महत्त्वका मत-भेद नहीं है, तब नयसंबंधी एक श्वेताम्बर तर्क-ग्रन्थका उल्लेख एक दिगम्बराचार्यद्वारा किया जाना कुछ असम्भव नहीं मालूम होता। अनेक श्वेताम्बर ग्रन्थकर्ताओंने भी इसी तरह दिगम्बर ग्रन्थकारोंकी प्रशंसा की है और उनके ग्रन्थोंके हवाले दिये हैं।

यह भी सम्भव है कि देवसेनके अतिरिक्त अन्य किसी दिगम्बराचार्यका भी कोई नयचक्र हो और विद्यानन्दस्वामीने उसका उल्लेख किया हो। माइल्ल धवलके बृहत् नयचक्रके अन्तकी गाथा (जो केवल बम्बईवाली प्रतिमें है, मोरेनाकी प्रतिमें नहीं है) यदि ठीक हो तो उससे इस बातकी पुष्टि होती है। वह गाथा इस प्रकार है—

---

१ देखो, जैनसाहित्यसंशोधकका पहला अंक। २ श्वेताम्बर-परम्पराके अनुसार वीर संवत ८८४ में मल्लवादिने बौद्धोंको पराजित किया था।

डॉ० ए० एन० उपाध्येके अनुसार इसकी भाषा सौरसेनी प्राकृत है। यह ग्रन्थ गाथाबद्ध है। इसमें १३ उद्देश या अध्याय, २४२७ गाथायें और भरत, ऐरावत, पूर्व विदेह, उत्तर विदेह, देवकुरु, उत्तरकुरु, लवणसमुद्र, ज्योतिषपटल आदिका वर्णन है। वर्णन त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी अपेक्षा कुछ संक्षिप्त है।

इसके कर्ताका नाम सिरिपउमणंदि या श्रीपद्मनान्दि है। वे अपनी गुरुपरम्परा इस प्रकार बतलाते हैं---वीरनन्दि, बलनन्दि, और पद्मनन्दि। अपने लिए उन्होंने गुणगणकलित, त्रिदण्डरहित, त्रिशल्यपरिशुद्ध, त्रिगारवरहित, सिद्धान्तपारगामी, तप-नियम-योग-युक्त, ज्ञानदर्शनचारित्रोद्युक्त और आरम्भकरणरहित विशेषण दिये हैं। उन्होंने अपने गुरुओंके भी ज्ञान और तप आदिकी प्रशंसा की है। उन्होंने श्रीविजय गुरुके निकट जिनवदनविनिर्गत सुपरिशुद्ध आगमको श्रवण करके, उनके ही कृपामाहात्म्यसे इस ग्रन्थकी रचना की है। वे विजयगुरुका विशेष परिचय नहीं देते, इससे उनकी गुरुपरम्परापर कोई प्रकाश नहीं पड़ता।

माघनन्दी नामके एक और विख्यात आचार्य थे जो राग-द्वेष-मोहसे रहित, श्रुतसागरके पारगामी, प्रगल्भ मतिमान्, और तपःसंयमसंपन्न थे। उनके शिष्य सकलचन्द्र गुरु हुए, जो नियमों और शीलका पालन करते थे, गुणी थे और सिद्धान्त महोदधिमें जिन्होंने अपने पापोंको धो डाला था। इन्हींके शिष्य नंन्दिगुरुके लिए—जो सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र्यसम्पन्न थे—यह ग्रन्थ बनाया गया।

आचार्य पद्मनन्दि जिस समय बारानगरमें थे, उस समय यह ग्रन्थ रचा गया है। इस नगरकी प्रशंसामें लिखा है कि उसमें वापिकायें, तालाब, और भुवन बहुत थे, भिन्न भिन्न प्रकारके लोगोंसे वह भरा हुआ था, बहुत ही रम्य था, धनधान्यसे परिपूर्ण था, सम्यग्दृष्टिजनोंसे, मुनियोंके समूहसे, और जैन मंदिरोंसे विभूषित था। यह नगर पारियत्त ( पारियात्र ) नामक देशके अन्तर्गत था। बारा नगरके प्रभु या राजाका नाम शक्ति या शान्ति[1] था। वह सम्यग्दर्शनशुद्ध, व्रती, शीलसम्पन्न, दानी, जिनशासनवत्सल, वीर, गुणी, कलाकुशल और नरपतिसंपूजित था।

आचार्य हेमचन्द्रने अपने कोषमें लिखा है—“ उत्तरो विन्ध्यात्पारियात्रः ”। अर्थात् विन्ध्याचलके उत्तरमें पारियात्र है। यह पारियात्र शब्द पर्वतवाची और प्रदेशवाची भी है। विन्ध्याचलकी पर्वतमालाका पश्चिम भाग जो नर्मदा तटसे शुरू

१ पूनेकी प्रतिमें सन्ति ( शान्ति ) और बम्बईकी प्रतीमें सत्ति ( शक्ति ) पाठ है।

होकर खंभाततक जाता है और उत्तर भाग जो अर्बलीकी पर्वतश्रेणीतक गया है 'पारियात्र कहलाता है। अतः पूर्वोक्त बारानगर इसी भूभागके अन्तर्गत होना चाहिए। राजपूतानेके कोटा राज्यमें एक बारा नामका कसबा है। जान पड़ता है कि वही बारानगर होगा। क्योंकि वह पारियात्र देशकी सीमाके भीतर ही आता है। नन्दिसंघकी पट्टावलीके अनुसार बारामें एक भट्टारकोंकी गद्दी भी रही है और उसमें वि० सं० ११४४ से १२०६ तकके १२ आचार्योंके नाम दिये हैं। इससे भी जान पड़ता है कि सम्भवतः ये सब आचार्य पद्मनन्दि या माघनन्दिकी ही शिष्य-परम्परामें हुए होंगे और यही बारा ( कोटा ) जम्बूदीपप्रज्ञप्तिके निर्मित होनेका स्थान होगा।

ज्ञानप्रबोध नामक पद्यबद्ध भाषाग्रन्थमें कुन्दकुन्दाचार्यकी एक कथा दी है। उसमें कुन्दकुन्दको इसी बारापुर या बाराके धनी कुन्दश्रेष्ठी और कुन्दलताका पुत्र बतलाया है। पाठकोंसे यह बात अज्ञात न होगी कि कुन्दकुन्दका एक नाम पद्मनन्दि भी है। जान पड़ता है कि जम्बूद्वीपप्रज्ञप्तिके कर्ता पद्मनन्दिको ही भ्रमवश कुन्दकुन्दाचार्य समझकर ज्ञानप्रबोधके कर्ता कर्नाटक देशके कुन्दकुन्दका जन्म-स्थान बारा बतला बैठे हैं। पर इससे यह बात बहुत कुछ निश्चित हो जाती है कि कोटा राज्यके इसी बारामें यह ग्रन्थ निर्मित हुआ है।

शान्ति या शक्ति राजाको नरपतिसंपूजित लिखा है, और साथ ही 'बारानगरस्य प्रभुः' कहा है। परन्तु उसका वंश आदि नहीं बतलाया है, जिससे राजपूतानेके इतिहासमें कुछ पता लगाया जा सके और उससे पद्मनन्दि आचार्यका निश्चित समय मालूम किया जा सके।

पद्मनन्दिने अपने संघ, गण, अन्वय आदिका कोई उल्लेख नहीं किया, इससे भी उनका समय निर्णय करना कठिन हो गया है। इस विषयमें उनकी गुरुपरम्परा और श्रीनन्दिकी गुरुपरम्परा भी—जिनके निमित्त यह ग्रन्थ बनाया गया—हमें कोई सहायता नहीं देती। पद्मनन्दि नामके अनेक आचार्य हो गये हैं परन्तु उनमें ऐसा कोई नहीं जान पड़ता जिसके गुरु बलनन्दि और प्रगुरु वीरनन्दि हों। इसी तरह श्रीनन्दि भी ऐसे कोई नहीं मिले जिनके गुरु सकलचन्द्र और

१ देखो जैनसिद्धान्तभास्कर किरण ४ और इंडियन एण्टिक्वेरीकी २० वीं जिल्द।

२ सुना है कि बारामें पद्मनन्दिकी कोई निषिद्या भी है।

प्रगुरु माघनन्दि हों। फिर भी यह ग्रन्थ हमारे अनुमानसे काफी प्राचीन है और उस समयका है जब प्राकृतमें ही ग्रन्थ-रचना करनेकी प्रणाली अधिक थी, और जब संघ, गण आदि भेद अधिक रूढ़ नहीं हुए थे।

ग्रन्थके अन्तरंगकी अच्छी तरहसे जाँच करनेसे संभव है, इस विषयमें कुछ अधिक प्रकाश पड़ सके।

इस ग्रन्थमें भगवान् महावीरके बादकी आचार्य-परम्परा इस प्रकार दी है—

विपुलाचलके ऊँचे शिखरपर विराजमान् वर्द्धमान् जिनेन्द्रने गौतममुनिको प्रमाण-नयसंयुक्त अर्थ कहा। उन्होंने लोहार्यको और लोहार्यने, जिनका नाम सुधर्मा भी है, जम्बूस्वामीको कहा। ये तीनों गणधर, गुणसमग्र और निर्मल चार ज्ञानके धारी थे। ये केवलज्ञानको प्राप्त करके मोक्षको प्राप्त हुए। इनके बाद नन्दि, नन्दिमित्र, अपराजित, गोवर्धन और भद्रबाहु ये पाँच पुरुषश्रेष्ठ चौदह पूर्व और बारह अंगके धारक हुए। इनके बाद क्रमसे विशाखाचार्य, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जय, नाग, सिद्धार्थ, धृतिषेण, विजय, बुद्धिल्ल, गंगदेव और धर्मसेन, ये दस पूर्वधारी हुए। फिर नक्षत्र, यशःपाल, पाण्डु, ध्रुवसेन, और कंस ये पाँच ग्यारह अंगके धारक हुए। इनके बाद सुभद्र, यशोभद्र, यशोबाहु और अन्तिम लोह ( लोहाचार्य ) ये आचारांगके धारक हुए।

इस परम्परासे यह एक विशेष बात मालूम हुई कि सुधर्मास्वामीका दूसरा नाम लोहार्य भी था। लोहार्य नामके एक और भी आचार्य हुए हैं जो आचारांगधारी थे। उन्हें दूसरे लोहाचार्य समझना चाहिए। श्रवणबेल्गोलकी चन्द्रगुप्तवस्तिके शिलालेखके—'महावीरसवितरि परिनिर्वृते भगवत्परमर्षि-गौतमगणधरसाक्षाच्छिष्य-लोहार्य-जम्बु—××' आदि वाक्यमें जो लोहार्यको गौतमगणधरका साक्षात् शिष्य लिखा है, उसका भी इससे खुलासा हो जाता है। अभीतक इस बातका स्पष्ट उल्लेख कहीं भी नहीं मिला था कि सुधर्मास्वामीका दूसरा नाम लोहार्य था।

इस परपम्परामें और त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी परम्परामें कोई अन्तर नहीं है। आचार्य गुणभद्रकृत उत्तर-पुराण, ब्रह्म हेमचन्द्रकृत श्रुतस्कन्ध, और इन्द्रनन्दिकृत श्रुताव-तारमें भी बिलकुल यही परम्परा दी हुई है। परन्तु हरिवंशपुराण, नन्दिसंघ-बलात्कारगण-सरस्वतीगच्छकी प्राकृत पट्टावली, सेनगणकी पट्टावली और काष्ठा-संघकी पट्टावलीमें नन्दिकी जगह विष्णु नाम मिलता है। इसके सिवाय नन्दिसंघकी

१ देखो, जैनसिद्धान्तभास्कर किरण १

पूर्वोक्त पट्टावलीमें और काष्ठासंघकी पट्टावलीमें यशोबाहुके स्थानमें भद्रबाहु नाम है। जान पड़ता है नन्दिका पूरा नाम विष्णुनन्दि होगा और वही कहीं नन्दि और कहीं विष्णुरूपमें लिख दिया गया है। इसी तरह यशोबाहुका नामान्तर भद्रबाहु होगा।

लोहाचार्य तककी यह गुरुपरम्परा दिगम्बर संप्रदायमें एक-सी मानी जाती है। इसमें कोई मतभेद नहीं है। परन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदायमें जम्बूस्वामीके बाद जो परम्परा मानी जाती है, वह इससे सर्वथा भिन्न है।

जंबुदीवपण्णत्तिका आदि और अंतका कुछ भाग नीचे दिया जाता है—

देवासुरिंदमहिदे दसद्धरूवूण कम्मपरिहीणे।
केवलणाणालोए सद्धम्मुवएसदे अरुहे ॥ १ ॥
अट्ठविहकम्मरहिए अट्ठगुणसमण्णिदे महावीरे।
लोयग्गतिलयभूदे सासयसुहसंट्ठिदे सिद्धे ॥ २ ॥
पंचाचारसमग्गे पंचेंदियणिज्जिदे विगदमोहे।
पंचमहव्वयणिलए पंचमगइणायणायरिए ॥ ३ ॥
परसमयतिमिरदलणे परमागमदेसए उवज्झाए।
परमगुणरयणणिवहे परमागमभाविदे वीरे ॥ ४ ॥
णाणागुणतवणिरए ससमयसब्भावगहियपरमत्थे।
बहुविहजोगज्जुत्ते जे लोए सव्वसाहुगणे ॥ ५ ॥
ते वंदिऊण सिरसा वोच्छामि जहाकमेण जिणदिट्ठं।
आयरियपरंपरया पण्णत्तिं दीवजलधीणं ॥ ६ ॥

*  *  *

विउलगिरितुंगसिहरे जिणिंदइंदेण वड्ढमाणेण।
गोदममुणिस्स कहिदं पमाणणयसंजुदं अत्थं ॥ ९ ॥
तेण वि लोहज्जस्स य लोहज्जेण य सुधम्मणामेण।
गणधरसुधम्मणा खलु जंबूणामस्स णिद्दिट्ठं ॥ १० ॥
चदुरमलबुद्धिसहिदे तिन्नेदे गणधेर गुणसमग्गे।
केवलणाणपईवे सिद्धिं पत्ते णमंसामि ॥ ११ ॥
णंदी य णंदिमित्तो अवराजिदमुणिवरो महातेओ।
गोवड्ढणो महप्पा महागुणो भद्दबाहू य ॥ १२ ॥

पंचेदे पुरिसवरा चउदसपुव्वी हवंति णायव्वा ।
बारस अंगधरा खलु वीरजिणिंदस्स णायव्वा ॥ १३ ॥
तह य विसाखायरिओ पोट्ठिल्लो खत्तिओ य जयणामो ।
णागो सिद्धत्थो वि य धिदिसेणो विजयणामो य ॥ १४ ॥
बुद्धिल्ल-गंगदेवो धम्मसेणो य होइ पच्छिमओ ।
पारंपरेण एदे दसपुव्वधरा समक्खादा ॥ १५ ॥
णक्खत्तो जसपालो पंडू-धुवसेण-कंस-आयरिओ ।
एयारसअंगधरा पंचजणा होंति णिद्दिट्ठा ॥ १६ ॥
णामेण सुभद्दमुणी जसभद्दो तह य होइ जसबाहू ।
आयारधरा णेया अपच्छिमो लोहणामो य ॥ १७ ॥
आयरियपरंपरया सायरदीवाण तह य पण्णत्ती ।
संखेवेण समत्थं वोच्छामि जहाणुपुव्वीए ॥ १८ ॥

*    *    *    *

परमेट्ठिभासिदत्थं उड्ढाधोतिरियलोयसंबंधं ।
जंबूदीवणिबद्धं पुव्वावरदोसपरिहीणं ॥ १४० ॥
गणधरदेवेण पुणो अत्थं लद्धूण गंथिदं गंथं ।
अक्खरपदसंखेज्जं अणंतसत्थेहिं संजुत्तं ॥ १४१ ॥
आयरियपरंपरेण य गंथत्थं चेव आगयं सम्मं ।
उवसंहरीय लिहियं समासदो इह य णायव्वं ॥ १४२ ॥
णाणाणरवइमहिदो विगयभओ संगभंगउम्मुक्को ।
सम्मद्दंसणसुद्धो संजम-तव-सील-संपुण्णो ॥ १४३ ॥
जिणवर-वयण-विणिग्गयपरमागमदेसओ महासत्तो ।
सिरिणिलओ गुणसहिओ सिरिविजयगुरु त्ति विक्खाओ ॥ १४४ ॥
सोऊण तस्स पासे जिणवयणविणिग्गयं अमदभूदं ।
रइदं किंचुद्देसे अत्थपदं तह व लद्धूणं ॥ १४५ ॥

*    *    *    *

अह तिरिय-उड्ढलोएसु तेसु जे होंति बहुवियप्पा दु ।
सिरिविजयस्स महप्पा ते सव्वे वण्णिदा किंचि ॥ १५३ ॥

---

१ 'एयारसंगधारी' भी पाठ है। २ 'किंचिद्देसं' भी है।

गयरायदोसमोहो सुदसायरपारओ मइ-पगब्भो ।
तवसंजमसंपण्णो विक्खाओ माघणंदिगुरू ।। १५४ ।।

तस्सेव य वरसिस्सो सिद्धंतमहोदहिम्मि धुयकलुसो ।
णवणियमसीलकलिदो गुणउत्तो सयलचंदगुरू ।। १५५ ।।

तस्सेव य वरसिस्सो णिम्मलवरणाणचरणसंजुत्तो ।
सम्मद्दंसणसुद्धो सिरिणंदिगुरु त्ति विक्खाओ ।। १५६ ।।

तस्स णिमित्तं लिहियं[४] जंबूदीवस्स तहय पण्णत्ती ।
जो पढइ सुणइ एदं सो गच्छइ उत्तमं ठाणं ।। १५७ ।।

पंचमहव्वयसुद्धो दंसणसुद्धो य णाणसंजुत्तो ।
संजमतवगुणसहिदो रागादिविवज्जिदो धीरो ।। १५८ ।।

पंचाचारसमग्गो छज्जीवदयावरो विगदमोहो ।
हरिस-विसाय-विहूणो णामेण य वीरणंदि त्ति ।। १५९ ।।

तस्सेव य वरसिस्सो सुत्तत्थवियक्खणो मइपगब्भो ।
परपरिवादणियत्तो णिस्संगो सव्वसंगेसु ।। १६० ।।

सम्मत्तअभिगदमणो णाणे तह दंसणे चरित्ते य ।
परतंतिणियत्तमणो बलणंदि गुरु त्ति विक्खाओ ।। १६१ ।।

तस्स य गुणगणकलिदो तिदंडरहिदो तिसल्लपरिसुद्धो ।
तिण्णि वि गारवरहिदो सिस्सो सिद्धंतगयपारो ।। १६२ ।।

तवणियमजोगजुत्तो उज्जुत्तो णाणदंसणचरित्ते ।
आरंभकरणरहिदो णामेण य पउमणंदि त्ति ।। १६३ ।।

सिरिगुरुविजयसयासे सोऊणं आगमं सुपरिसुद्धं ।
मुणि-पउमणंदिणा खलु लिहियं एयं समासेण ।। १६४ ।।

सम्मद्दंसणसुद्धो कदवदकम्मो सुसीलसंपण्णो ।
अणवरयदाणसीलो जिणसासणवच्छलो धीरो ।। १६५ ।।

णाणागुणगणकलिओ णरवइसंपूजिओ कलाकुसलो ।।
वाराणयरस्स पहू णरुत्तमो सत्तिभूपालो ।। १६६ ।।

---

४ 'रइयं' पाठ पूनेकी प्रतिमें है ।

पोक्खरणिवावि-पउरे बहुभवणविहूसिए परमरम्मे ।
णाणाजणसंकिण्णे धणधण्णसमाउले दिव्वे ॥ १६७ ॥
सम्मादिट्ठिजणोघे मुणिगणणिवहेहि मंडिए रम्मे ।
देसम्मि पारियत्ते जिणभवणविहूसिए दिव्वे ॥ १६८ ॥
जंबूदीवस्स तहा पण्णत्ती बहुपयत्थसंजुत्तं ( त्ता ) ।
लिहियं (या) संखेवेणं वाराए अच्छमाणेण ॥ १६९ ॥
छदुमत्थेण विरइयं जं किंपि हवेज पवयणविरुद्धं ।
सोधंतु सुगीदत्था तं पवयणवच्छलत्ताए ॥ १७० ॥

* * * *

विउध-वइ-मउड-मणिगण-कर-सलिलसुधोयचारुपयकमलं ।
वरपउमणंदिणमियं वीरजिणिंदं णमंसामि ॥ १७६ ॥
इय जंबुदीवपण्णत्तिसंगहे पमाणपरिच्छेदो णाम तेरसो उद्देसो सम्मत्तो ॥१३ ॥

# नाट्यकार हस्तिमल्ल

दिगम्बर-जैन-साहित्यमें हस्तिमल्लका एक विशेष स्थान है। क्योंकि जहाँतक हम जानते हैं रूपक या नाटक उनके सिवाय और किसी दि० जैनकविके नहीं मिले हैं। श्रव्य काव्य तो बहुत लिखे गये परन्तु दृश्य काव्योंकी ओर किसीका ध्यान ही नहीं गया। हस्तिमल्लने साहित्यके इस अंगको खूब पुष्ट किया। उनके लिखे हुए अनेक सुन्दर नाटक उपलब्ध हैं।

## वंश-परिचय

हस्तिमल्लके पिताका नाम गोविन्द भट्ट था। वे वत्सगोत्री ब्राह्मण थे और दाक्षिणात्य थे। स्वामी समन्तभद्रके देवागम-स्तोत्रको सुनकर उन्होंने मिथ्यात्व छोड़ दिया था और सम्यग्दृष्टि हो गये थे। उन्हें स्वर्णयक्षी नामक देवीके प्रसादसे छह पुत्र उत्पन्न हुए—१ श्रीकुमार कवि, २ सत्यवाक्य, ३ देवरवल्लभ, ४ उदयभूषण, ५ हस्तिमल्ल और ६ वर्धमान[1]। अर्थात् वे अपने पिताके पाँचवें पुत्र थे। ये छहोंके छहों पुत्र कवीश्वर थे। इस तरह गोविन्द भट्टका कुटुम्ब अतिशय सुशिक्षित और गुणी था।

सरस्वतीस्वयंवरवल्लभ, महाकवितल्लज और सूक्ति-रत्नाकर उनके विरुद थे[2]। उनके बड़े भाई सत्यवाक्यने उन्हें 'कवितासाम्राज्यलक्ष्मीपति' कहकर उनकी

---

१—गोविन्दभट्ट इत्यासीद्विद्वान्मिथ्यात्ववर्जितः, देवागमनसूत्रस्य श्रुत्या सद्दर्शनान्वितः।
अनेकान्तमतं तत्त्वं बहुमेने विदांवरः, नन्दनातस्य संजाता वर्धिताखिलकोविदाः॥
दाक्षिणात्या जयन्तत्र स्वर्णयक्षीप्रसादतः, श्रीकुमारकविः सत्यवाक्यो देवरवल्लभः।
उद्यद्भूषणनामा च हस्तिमल्लाभिधानकाः, वर्धमानकविश्चेति षडभूवन्कवीश्वराः॥
—वि० कौ०

२ अस्ति किल सरस्वतीस्वयंवरवल्लभेन भट्टारगोविन्दसूनुना हस्तिमल्लनाम्ना महाकवितल्लजेन विरचितं विक्रान्तकौरवं नाम रूपकमिति। —वि० कौ०

सूक्तियोंकी बहुत ही प्रशंसा की है। राजावली कथाके कर्त्ताने उन्हें उभयभाषा-कवि-चक्रवर्ती लिखा है[२]।

हस्तिमल्लने विक्रान्तकौरवके अन्तमें जो प्रशस्ति दी है, उसमें उन्होंने समन्तभद्र, शिवकोटि, शिवायन, वीरसेन, जिनसेन और गुणभद्रका उल्लेख करके कहा है कि उनकी शिष्य-परम्परामें असंख्य विद्वान् हुए और फिर गोविन्द भट्ट हुए जो देवागमको सुनकर सम्यग्दृष्टि हुए। परन्तु इसका यह अर्थ नहीं कि वे उक्त मुनिपरम्पराके कोई साधु या मुनि थे। जैसी कि जैनग्रन्थकर्त्ताओंकी साधारण पद्धति है, उन्होंने गुरुपरम्पराका उल्लेख करके अपने पिताका परिचय दिया है।

हस्तिमल्ल स्वयं भी गृहस्थ थे[३]। उनके पुत्र-पौत्रादिका वर्णन ब्रह्मसूरिने अपने प्रतिष्ठासारोद्धारमें किया है। स्वयं ब्रह्मसूरि भी उनके वंशमें हुए हैं। वे लिखते हैं कि पाण्ड्य देशमें गुडिपत्तनके शासक पाण्ड्य नरेन्द्र थे, जो बड़े ही धर्मात्मा, वीर, कलाकुशल और पण्डितोंका सन्मान करनेवाले थे। वहाँ वृषभ तीर्थंकरका रत्न-सुवर्णजटित सुन्दर मन्दिर था, जिसमें विशाखनन्दि आदि विद्वान् मुनिगण रहते थे। गोविन्द भट्ट यहींके रहनेवाले थे। उनके श्रीकुमार आदि छह पुत्र थे। हस्तिमल्लके पुत्रका नाम पार्श्व पण्डित था जो अपने पिताके ही समान यशस्वी, धर्मात्मा और शास्त्रज्ञ थे। ये अपने वशिष्ठ काश्यपादि गोत्रज बान्धवोंके साथ होय्सल देशमें जाकर रहने लगे, जिसकी राजधानी छत्रत्रयपुरी थी। पार्श्व पंडितके चन्द्रप, चन्द्रनाथ और वैजय्य नामक तीन पुत्र थे। इनमें चन्द्रनाथ अपने

---

१ किं वीणागुणझंकृतैः किमथवा सान्द्रैर्मधुस्यन्दिभि-
विभ्राम्यत्सहकारकोरकशिखाकर्णावतंसैरपि।
पर्याप्ताः श्रवणोत्सवाय कवितासाम्राज्यलक्ष्मीपते
सत्यं नस्तव हस्तिमल्लसुभगास्तास्ताः सदासूक्तयः॥ —मै० क०

२ कनड़ी आदिपुराणकी पुष्पिकामें कविने स्वयं भी उभय-भाषाकविचक्रवर्ती लिखा है—"इत्युभयभाषाकविचक्रवर्तिहस्तिमल्लविरचितपूर्वपुराणमहाकथायां दशमपर्वम्।"

३ परवादिहस्तिनां सिंहो हस्तिमल्लस्तदुद्भवः।
गृहाश्रमी बभूवार्हच्छासनादिप्रभावकः॥ १३॥

४ के० भुजबलि शास्त्रीका यह अनुमान है कि छत्रत्रयपुरी शायद द्वारसमुद्र (हलेबीड) हो। यह होय्सल राजाओंकी राजधानी रही है।

परिवारके साथ हेमाचल ( होन्नूरु ) में अपने परिवारसहित जा बसे और दो भाई अन्य स्थानोंको चले गये। चन्द्रपके पुत्र विजयेन्द्र हुए और विजयेन्द्रके ब्रह्मसूरि, जिनके बनाये हुए त्रिवर्णाचार और प्रतिष्ठा-तिलक ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

## कविके भाई

कविके जो पाँच भाई थे, उनसे हम प्रायः अपरिचित हैं। सत्यवाक्यको हस्तिमल्लने 'श्रीमती-कल्याण' आदि कृतियोंका कर्त्ता बतलाया है,[1] परन्तु उनका न तो यह ग्रन्थ ही अभीतक प्राप्त हुआ है और न अन्य कोई ग्रन्थ। नामसे ऐसा मालूम होता है कि श्रीमती-कल्याण भी बहुत करके नाटक होगा।

श्रीकुमार कविका 'आत्म-प्रबोध' नामका एक ग्रन्थ प्रकाशित हो चुका है, परन्तु वे हस्तिमल्लके ही बड़े भाई हैं या कोई और, इसका निर्णय नहीं हो सका।

वर्द्धमान कविको कुछ लोगोंने गणरत्नमहोदधिका[2] ही कर्त्ता समझ लिया है परन्तु यह भ्रम है। गणरत्नके कर्त्ता श्वेताम्बर सम्प्रदायके हैं और उन्होंने सिद्ध-राज जयसिंह ( वि० सं० ११५१-१२०० ) की प्रशंसामें कोई काव्य बनाया था। दिगम्बर सम्प्रदायपर उन्होंने कटाक्ष भी किये[3] हैं, और वे हस्तिमल्लसे बहुत पहले हुए हैं।

## कविका नाम

हस्तिमल्लका असली नाम क्या था, इसका पता नहीं चलता। यह नाम तो उन्हें एक मत्त हाथीको वशमें करनेके उपलक्ष्यमें पाण्ड्य राजाके द्वारा प्राप्त हुआ था।[4] उस समय उनका राजसभामें सैकड़ों प्रशंसा-वाक्योंसे सत्कार किया गया था।

---

१ एवं खल्वसौ श्रीमतीकल्याणप्रभृतीनां कृतीनां कर्त्रा सत्यवाक्येन सूक्तिरसावर्जितचेतसा जायसा कनीयानप्युपश्लोकितः।—मैं० कल्याण।

२ गणरत्नमहोदधिका रचनाकाल वि० सं० ११९७ है।

३ अकल्पितप्राणसमासमागमा मलीमसांगा धृतभैक्ष्यवृत्तयः।
निर्ग्रन्थतां त्वत्परिपंथिनो गता जगत्पते किंत्वाजिनावलम्बिनः॥
—ग० र० म० पृ० १६४

४ श्रीवत्सगोत्रजनभूषणगोपभट्टप्रेमैकधामतनुजो भुवि हस्तियुद्धात्।
नानाकलाम्बुनिधिपाण्ड्यमहेश्वरेण श्लोकैः शतैस्सदसि सत्कृतवान् बभूव॥
—विक्रान्तकौरव

इस हस्ति-युद्धका उल्लेख कविने अपने सुभद्राहरण नाटकमें भी किया है और साथ ही यह भी बतलाया है कि कोई धूर्त जैन मुनिका रूप धारण करके आया था और उसको भी हस्तिमल्लने परास्त कर दिया था।

## पाण्ड्यमहीश्वर

हस्तिमल्लने पाण्ड्यराजाका अनेक जगह उल्लेख किया है। वे उनके कृपापात्र थे और उनकी राजधानीमें अपने विद्वान् आप्तजनोंके साथ जा बसे थे। राजाने अपनी सभामें उन्हें खूब ही सम्मानित किया था। ये पाण्ड्यमहीश्वर अपने भुजबलसे कर्नाटक प्रदेशपर शासन करते थे[२]।

कविने इन पाण्ड्यमहीश्वरका कोई नाम नहीं दिया है। सिर्फ इतना ही मालूम होता है कि वे थे तो पाण्ड्यदेशके राजवंशके, परन्तु कर्नाटकमें आकर राज्य करने लगे थे।

दक्षिण कर्नाटकके कार्कल स्थानपर उन दिनों पाण्ड्यवंशका ही शासन था। यह राजवंश जैनधर्मका अनुयायी था और इसमें अनेक विद्वान् तथा कलाकुशल राजा हुए हैं। 'भव्यानन्द' नामक सुभाषित ग्रन्थके कर्त्ता भी अपनेको

---

१ सम्यक्त्वं सुपरीक्षितं मदगजे मुक्ते सरण्यापुरे
चास्मिन्पाण्ड्यमहेश्वरेण कपटाद्धन्तुं स्वमभ्यागते (तं)।
शैलूषं जिनमुद्रधारिणमपास्यासौ मदध्वंसिना
श्लोकेनापि मदेभमल्ल इति यः प्रख्यातवान्सूरिभिः ॥
—सुभद्राहरण

२ श्रीमत्पाण्ड्यमहीश्वरे निजभुजादण्डावलम्बीकृतं
कर्नाटावनिमंडलं पदनतानेकावनीशेऽवति।
तत्प्रीत्यानुसरन्स्वबन्धुनिवहैर्विद्वाद्भिराप्तैस्समं
जैनागारसमेतसंतरनभे (?) श्रीहस्तिमल्लोऽवसत् ॥
—अंजनापवनंजय

३ भव्यानन्द शास्त्रकी एक प्रति 'ऐ० पन्नालाल सरस्वतीभवन' में है। यह आत्मानुशासन, भर्तृहरिशतकके ढंगकी सुन्दर प्रसादगुणयुक्त रचना है। इसमें नागचन्द्रका स्मरण किया गया है और इसके आधारपर पं० के० भुजबलिशास्त्रीने शक सं० १३५० के लगभग उसका निर्माण काल निश्चित किया है।

' पाण्ड्यक्ष्मापति ' लिखते हैं, कोई विशेष नाम नहीं देते। हमारी समझमें ये हस्तिमल्लके आश्रयदाता राजाके ही वंशके अनन्तरवर्ती कोई जैन राजा थे और इन्होंने ही शायद श० सं० १३५३ (वि० सं० १४८८) में कार्कलकी विशाल बाहुबलि प्रतिमाकी प्रतिष्ठा कराई थी[1]।

पाण्ड्य महीश्वरकी राजधानी मालूम नहीं कहाँ थी। अंजनापवनंजयके ' श्रीमत्पाण्ड्यमहीश्वरेण ' आदि पद्यसे तो ऐसा मालूम होता है कि संतरनम या संततगमें[2] नामक स्थानमें हस्तिमल्ल अपने कुटुम्बके सहित जा बसे थे, इस लिए यही उनकी राजधानी होगी, यद्यपि यह पता नहीं कि यह स्थान कहाँपर था।

हाथीका मद उतारनेकी घटना ' सरण्यापुर ' नामक स्थानमें घटित हुई थी और वहाँकी राजसभामें ही उन्हें सत्कृत किया था। इस स्थानका भी कोई पता नहीं है। या तो यह संततगमका ही दूसरा नाम होगा या फिर किसी कारणसे पाण्ड्य राजा हस्तिमल्लके साथ कहीं गये होंगे और वहाँ यह घटना घटी होगी।

## कविका मूल निवासस्थान

ब्रह्मसूरिने गोविन्द भट्टका निवासस्थान गुडिपत्तन बतलाया है और पं० के० भुजबलि शास्त्रीके अनुसार यह स्थान तंजौरका दीपंगुडि नामका स्थान है, जो पाण्ड्यदेशमें है। कर्नाटकका राज्य प्राप्त होने पर या तो वे स्वयं ही या उनका कोई वंशज कर्नाटकमें आकर रहने लगा होगा और उसीकी प्रीतिसे हस्तिमल्ल कर्नाटककी राजधानीमें आ बसे होंगे।

ब्रह्मसूरिके बतलाये हुए गुडिपत्तनका ही उल्लेख हस्तिमल्लने विक्रान्त कौरवकी प्रशस्तिमें द्वीपंगुडि नामसे किया है। उसमें भी वहाँके वृषभ जिनके मन्दिरका उल्लेख है जिनके पादपीठ या सिंहासनपर पाण्ड्य राजाके मुकुटकी प्रभा पड़ती थी। वृषभजिनके उक्त मन्दिरको ' कुश-लवरचित ' अर्थात् रामचन्द्रके पुत्र कुश और लवके द्वारा निर्मित बतलाया है।

---

१ देखो के० भुजबलिशास्त्रीद्वारा सम्पादित प्रशस्तिसंग्रह पृ० १९।

२ डा० ए० एन्० उपाध्येने अञ्जनापवनंजयकी दो प्रतियाँ देखकर सूचना दी है कि एक प्रतिमें ' सतगमे ' और दूसरी प्रतिमें संततगमे ' पाठ है। पहले पाठसे छन्दोभंग होता है, इस लिए दूसरा पाठ ठीक मालूम होता है।

## हस्तिमल्लका समय

अय्यपार्य नामक विद्वानने अपने जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदय नामक प्रतिष्ठापाठमें लिखा है कि मैंने यह ग्रन्थ वसुनन्दि, इन्द्रनन्दि, आशाधर और हस्तिमल्ल आदिकी रचनाओंका सार लेकर लिखा है[२] और उक्त ग्रन्थ श० सं० १२४१ ( वि० सं० १३९६ ) में समाप्त हुआ था। अतएव हस्तिमल्ल १३९६ से पहले हो चुके थे।

ब्रह्मसूरिने अपनी जो वंशपरम्परा दी है, उसके अनुसार हस्तिमल्ल उनके पितामहके पितामह थे। यदि एक एक पीढ़ीके पचीस पचीस वर्ष गिन लिये जायँ, तो हस्तिमल्ल उनसे लगभग सौ वर्ष पहलेके हैं और पं० जुगलकिशोरजी मुख्तार ब्रह्मसूरिको विक्रमकी पन्द्रहवीं शताब्दिका विद्वान् मानते हैं, अतएव हस्तिमल्लको विक्रमकी चौदहवीं शताब्दिका विद्वान् मानना चाहिए।

कर्नाटक-कवि-चरित्रके कर्त्ता और० नरसिंहाचार्यने हस्तिमल्लका समय ई० सन् १२९० अर्थात् वि० सं० १३४७ निश्चित किया है, और यह ठीक मालूम होता है।

## ग्रन्थ-रचना

हस्तिमल्लके अभी तक चार नाटक प्राप्त हुए हैं—विक्रान्त-कौरव, २ मैथिली-

---

१ श्रीमद्दीपंगुडीशः कुश-लवरचितस्थानपूज्यो वृषेशः
स्याद्वादन्यायचक्रेश्वरगजवशकृद्धस्तिमल्लाह्वयेन।
गद्यैः पद्यैः प्रबन्धैर्नवरसभरितैरादृतोऽयं जिनेशः
पायान्नः पादपीठस्थलविकटलसत्पाण्ड्यमौलिप्रमोघः ॥ १४ ॥

२ यश्चाशाधरहस्तिमल्लकथितो यश्चैकसन्धीरितः
तेभ्यस्स्वाहृतसारआर्यरचितः स्याज्जैनपूजाक्रमः ॥ १९ ॥

३ शाकाब्देविधुवेदनेत्रहिमगे ( ? ) सिद्धार्थसंवत्सरे
माघे मासि विशुद्धपक्षदशमीपुष्यार्कवारेऽहनि।
ग्रन्थो रुद्रकुमारराज्यविषये जैनेन्द्रकल्याणभाक्
सम्पूर्णोऽभवदेकशैलनगरे श्रीपालबन्धूर्जितः ॥—कारंजाकी प्रति

४ देखो ग्रन्थ-परीक्षा तृतीय भाग, पृष्ठ ८।

कल्याण, ३ अंजनापवनंजय और ४ सुभद्राहरण। इनमेंसे पहले दो प्रकाशित हो चुके हैं और शेष दो शीघ्र ही प्रकाशित होंगे।

इनके सिवाय १ उदयनराज, २ भरतराज, ३ अर्जुनराज, और ४ मेघेश्वर इन चार नाटकोंका उल्लेख और मिलता है[1]। इनमेंसे अर्जुनराज सुभद्राहरणका ही दूसरा नाम मालूम होता है। शेष तीन नाटक दक्षिणके भण्डारोंमें खोज करनेसे मिल सकेंगे[1]।

'प्रतिष्ठा–तिलक' नामका एक और ग्रन्थ आराके जैनसिद्धान्तभवनमें है। यद्यपि इस ग्रन्थमें कहीं हस्तिमल्लका नाम नहीं दिया है परन्तु अय्यपार्यने अपने जिनेन्द्रकल्याणाभ्युदयमें जिन जिनके प्रतिष्ठापाठोंका सार लेकर अपना ग्रन्थ रचनेका उल्लेख किया है, उनमें हस्तिमल्ल भी हैं। अतएव निश्चयसे हस्तिमल्लका एक प्रतिष्ठापाठ है और वह यही है।

आदिपुराण[2] (पुरुचरित) और श्रीपुराण[3] नामके दो ग्रन्थ कनड़ी भाषामें भी हस्तिमल्लके बनाये हुए उपलब्ध हैं। संस्कृतके समान कनड़ी भाषापर भी उनका अधिकार था और शायद इसी कारण वे उभयभाषाचक्रवर्ती कहलाते थे। यदि उनका जन्मस्थान दीपंगुडि है, जैसा कि ब्रह्मसूरिने लिखा है तो उनकी मातृभाषा तामिल होगी और ऐसी दशामें कनड़ीपर भी उन्होंने संस्कृतके समान प्रयत्नपूर्वक अधिकार प्राप्त किया होगा।

---

१ मि० आफ्रेख्टके 'केटेलागस केटलॉगोरम' (सन् १८९१ लिपज़िग) में इन सब नाटकोंका उल्लेख आपर्ट साहबकी 'लिस्ट आफ संस्कृत मेनु० इन सदर्न इंडिया' (जिल्द १–२ सन् १८८०–८५) के आधारसे किया गया है। यह लिस्ट दक्षिण भारतकी प्रायवेट लायब्रेरियोंको देखकर तैयार की गई थी और इस लिए आपर्ट साहबने उस समय गृहपुस्तकालयोंमें इन ग्रन्थोंको स्वयं देखा होगा।

२ इस ग्रन्थके शुरूके ४१ पत्र साँगलीके श्री गुंडप्पा तवनापा आरवाड़ेके पास हैं और उन्हें देखकर डा० उपाध्येने अभी हाल ही 'हस्तिमल्ल एण्ड हिज आदिपुराण' नामक अंग्रेजी लेख लिखा है। यह ग्रन्थ गद्यमें है और इसके प्रत्येक पर्वमें जो मंगलाचरण है वह जिनसेनके आदिपुराणका है।

३ मूडबिद्री और वरांगके जैनमठोंमें इस ग्रन्थकी हस्तलिखित प्रतियाँ सुरक्षित हैं।

# वादिचन्द्रसूरि

वादिचन्द्रसूरि अपने ज्ञानसूर्योदय नामक नाटकके कारण बहुत प्रसिद्ध हैं। कृष्णमिश्र यति नामक एक दण्डी परिव्राजकने बुन्देलखंडके चन्देलराजा कीर्तिवर्माके समयमें 'प्रबोधचन्द्रोदय' नामक नाटककी रचना की थी। कहा जाता है कि वि० सं० ११२२ में उक्त राजाके समक्ष यह नाटक खेला भी गया था। इसके तीसरे अंकमें क्षपणक (दिगम्बर जैन मुनि) नामक पात्रको बहुत ही निन्दित और घृणित रूपमें चित्रित किया है। वह देखनेमें राक्षस जैसा मालूम होता है, और श्रावकोंको उपदेश देता है कि तुम दूरसे चरण-वन्दना करो और यदि हम तुम्हारी स्त्रियोंके साथ अति प्रसंग करें, तो तुम्हें ईर्ष्या न करनी चाहिए। फिर एक कापालिनी उससे चिपट जाती है, जिसके आलिंगनको वह मोक्ष-सुख समझता है और महाभैरवके धर्ममें दीक्षित होकर कापालिनीकी जूठी शराब पीकर नाच करता है, आदि। शायद इसीका बदला चुकानेके लिए वादिचन्द्रने प्रबोधचन्द्रोदयके ही अनुकरणपर अपने नाटककी रचना की है। दोनोंकी एक ही भित्ति है और ढँग भी एक ही है। कहीं कहीं तो थोड़ेसे शब्दोंके हेरफेरसे बीसों श्लोक और गद्य वाक्य एक ही आशयके मिलते हैं। दोनोंके पात्र भी प्रायः एकसे ही नाम धारण करनेवाले हैं। ज्ञानसूर्योदयकी 'अष्टशती' प्रबोधचन्द्रोदयकी 'उपनिषत्' है, काम, क्रोध, लोभ, दंभ, अहंकार, मन, विवेक आदि एक-से हैं। सूर्योदयकी 'दया' चन्द्रोदयकी 'श्रद्धा' है। वहाँ दया खोई गई है, यहाँ श्रद्धा लापता है। वहाँ अष्टशतीका पति 'प्रबोध' है और यहाँ उपनिषत्का पति 'पुरुष' है।

ज्ञानसूर्योदयके कर्त्ताने प्रबोधचन्द्रोदयके समान बौद्धोंका मजाक तो उड़ाया ही है, साथ ही श्वेताम्बर सम्प्रदायकी भी खबर ली है और क्षपणककी जगह सितपट यतिको खड़ा कर दिया है! गुजरातमें शायद उस समय दिगम्बर-श्वेताम्बर सम्प्रदायोंमें काफी विरोध था और उसीकी यह प्रतिध्वनि है।

इस ग्रन्थके अन्तमें कविने अपना जो परिचय दिया है उससे मालूम होता है कि वे[1] मूलसंघी ज्ञानभूषणभट्टारकके प्रशिष्य और प्रभाचन्द्रके शिष्य थे। माघसुदी अष्टमी वि० सं० १६४८ के दिन मधूक नगरमें यह ग्रन्थ पूर्ण हुआ।

मधूक नगर बहुत करके भावनगरका महुआ बन्दर[2] होगा। महुआ नामका एक स्थान गुजरातमें भी है।

इस नाटककी उत्थानिकामें कमलसागर और कीर्तिसागर नामके दो ब्रह्मचारियोंका उल्लेख है जिनकी आज्ञासे सूत्रधार इस नाटकको खेलनेकी इच्छा प्रकट करता है। ये दोनों वादिचन्द्रके शिष्य जान पड़ते हैं।

इस ग्रन्थका हिन्दी अनुवाद मैंने सन् १९०९ में जैन-ग्रन्थरत्नाकरकार्यालय-द्वारा प्रकाशित किया था, जो बहुत समयसे अप्राप्य है।

वादिचन्द्रसूरिका दूसरा ग्रन्थ 'पवनदूत' नामका एक खण्डकाव्य है जिसकी पद्यसंख्या १०१ है। यह निर्णयसागर प्रेसकी काव्यमालाके तेरहवें गुच्छकमें प्रकाशित हो चुका है। मेरे स्वर्गीय मित्र पं० उदयलालजी काशलीवालने इसे सन् १९१४ में हिन्दी अनुवादसहित जैन-साहित्यप्रसारक कार्यालयद्वारा प्रकाशित किया था।

यह काव्य मेघदूतके ढँगका है। जिस प्रकार कालिदासके विरही यक्षने मेघके द्वारा अपनी पत्नीके पास सन्देश भेजा है उसी प्रकार इसमें उज्जयिनीके राजा विजयने अपनी प्राणप्रिया ताराके पास जिसे अशनिवेग नामका विद्याधर हर ले

---

१–मूलसंघे समासाद्य ज्ञानभूषं बुधोत्तमः।
दुस्तरं हि भवाम्भोधिं सुतरं मन्वते हृदि ॥ १ ॥
तत्पट्टामलभूषणं समभवद्दैगम्बरीये मते
चञ्चद्बर्हकरः सभातिचतुरः श्रीमत्प्रभाचन्द्रमाः।
तत्पट्टेऽजनि वादिवृन्दतिलकः श्रीवादिचंद्रो यति–
स्तेनायं व्यरचि प्रबोधतरणिर्भव्याब्जसम्बोधनः ॥ २ ॥
वसु-वेद-रसाब्जांके वर्षे माघे सिताष्टमीदिवसे
श्रीमन्मधूकनगरे सिद्धोऽयं बोधसंरम्भः ॥ ३ ॥

२ वि० सं० १५०० का महुवा बन्दर ग्रामके लक्ष्मीनारायणके मन्दिरमें एक लेख है। उसमें महुवाका संस्कृत नाम 'मधुमती' लिखा है।—भावनगर प्राचीन-शोध-संग्रह १-५६-५८

गया था, पवनको दूत बनाकर विरह-सन्देश भेजा है। सुन्दर और सरस रचना है। इसके अन्तके पद्यमें[1] कविके नामके सिवाय और कोई परिचय नहीं दिया गया है परन्तु हमारी समझमें ज्ञानसूर्योदयके कर्त्ता वादिचन्द्रकी ही यह रचना होनी चाहिए जो कि प्रभाचन्द्रके शिष्य थे। इसके उपान्त्य पद्य ( १०० ) में 'श्रीविजयनृपतेः' को जो 'श्रीप्रभाचन्द्रकीर्तेः' विशेषण दिया गया है उससे कविके गुरुका नाम भी ध्वनित होता है।

इटावेके सरस्वतीभंडारमें स्व० गुरुजीने ( पं० पन्नालालजी वाकलीवालने ) वादिचन्द्रसूरिके पार्श्वपुराण नामके ग्रन्थको देखा था और उसकी प्रशस्ति मेरे पास भेज दी थी। उसमें प्रभाचन्द्रको बौद्ध आदि तमाम दर्शनिकोंसे बड़ा बतला कर कहा है कि उन प्रभाचन्द्र आचार्यके पट्टको सुशोभित करनेवाले वादिचन्द्र-सूरिने कार्तिक सुदी पंचमी सं० १६४० में वाल्मीक नगरमें १५०० श्लोकप्रमाण इस पार्श्वपुराणको रचा।

बम्बईके पन्नालाल सरस्वती-भवनमें श्रीपाल आख्यान $\frac{२१६२ ज}{१४८ ख}$ नामक एक

---

१—पादौ नत्वा जगदुपकृतावर्ध[र्थे ?]सामर्थ्यवन्तौ
विघ्नध्वान्तप्रसरतरणेः शान्तिनाथस्य भक्त्या।
श्रोतुं चैतत्सदसि गुणिना वायुदूताभिधानं
काव्यं चक्रे विगतवसनः स्वल्पधीर्वादिचन्द्रः॥

२—बौद्धो मूढति बौद्धगर्भितमतिः काणादको मूकति
भट्टो भृत्यति भावनाप्रतिभटो मीमांसको मन्दति।
सांख्यः शिष्यति सर्वथैव क...नं वैशेषिको रंकति
यस्य ज्ञानकृपाणतो विजयतां सोऽयं प्रभाचन्द्रमाः॥ १

तत्पट्टमण्डनं सूरिर्वादिचन्द्रो व्यरीरचत्
पुराणमेतत्पार्श्वस्य वादिवृन्दशिरोमणिः॥ २

शून्याब्दे रसाब्जाङ्के वर्षे पक्षे समुज्ज्वले।
कार्तिके मासि पंचम्यां वाल्मीके नगरे मुदा॥ ३

पार्श्वनाथपुराणस्य नानाभेदार्थवाचिनः।
पंचदशशतान्यत्र ज्ञेया श्लोकाः सुलेखकैः॥ ४

ग्रन्थ है जिसकी भाषा गुजरातीमिश्रित हिन्दी है। उसके अन्तिम अंशसे मालूम होता है कि विद्यानन्दिके पट्टपर मल्लिभूषण, उनके पट्टपर लक्ष्मीचन्द्रसूरि, फिर वीरचन्द्र, ज्ञानभूषण, प्रभाचन्द्र और उनके शिष्य वादिचन्द्र हुए। यह प्रबन्ध संवत् १६५१ में संघपति धनजी सवाके कहनेसे बना।[1]

उक्त प्रशस्तिमें जो लक्ष्मीचन्द्र और वीरचन्द्र हैं, वे वही हैं जिनका उल्लेख ज्ञानभूषणने अपने सिद्धान्तसार[2] भाष्यके मंगलाचरण 'लक्ष्मीवीरेन्दुसेवितं' पदसे किया है। ज्ञानभूषण शायद सागवाड़ेकी गद्दीके भट्टारक थे।

वादिचन्द्रसूरिके पाण्डवपुराण, होलिकाचरित्र और सुभगसुलोचनाचरित नामक

---

१—मूलसंघमांहां उदयो दिवाकर विद्यानंदि विशाल जी।
तास पाटे गुरु मल्लिभूषण वाणी अमिय रसाल जी॥ ५॥
तसपद लक्ष्मीचंद्र सूरि सोहे मोहे भवियण मन जी।
वीरचंद्र नाम जे जंपे तस जीव्यूं धन धन्य जी॥ ६॥
प्रगट पाट त अनुक्रमे मानुं ज्ञानभूषण ज्ञानवंत जी।
तस पद-कमल-भ्रमर अविचलजस प्रभाचंद जयवंत जी॥ ७॥
जगमोहन पाटे उदयो वादीचंद्र गुणाल जी।
नवरस गीतें जेणें गायो चक्रवर्ति श्रीपाल जी॥ ८॥
संवत सोल एकावना वर्षे कीधो य परबंध जी।
भवियन थिरमन करीनें सुणज्यो नित्य संबंध जी॥ ९॥
दान दीजे जिनपूजा कीजे समकित मनें राखिजे जी।
सुत्रज भनिए णवकार गणिए असत्य न विभाषिजे जी॥ १०॥
लोभ तजीजे ब्रह्म धरीजे साँभल्यानुं फल एह जी।
ए गीत जे नरनारी सुणसे अनेक मंगलतरु गेह जी॥ ११॥
संघपति धनजी सवा बचनें कीधो ए परबंध जी।
केवली श्रीपाल पुत्रसहित तुम्ह नित्य नित्य करो जयकारजी॥ १२॥
इति श्री-श्रीपालाख्याने भट्टारकवादिचंद्रविरचित चतुर्थोऽध्यायः समाप्त॥छ॥श्री॥

२ माणिकचन्द्र-जैनग्रन्थमालाका २१ वाँ ग्रन्थ।

दो ग्रन्थोंका उल्लेख और मिलता है जिनमेंसे पिछला ईडरके पुस्तक-भंडारमें है। गुजरातीमें भी इनके अनेक ग्रन्थ होनेका अनुमान किया जाता है। बहुत करके वे गुजरातके ही रहनेवाले थे।

वादिचन्दसूरिका एक और ग्रन्थ 'यशोधरचरित' भी है, जिसे उन्होंने अंकलेश्वर (भरोंच) के चिन्तामणि-मन्दिरमें रहकर वि० सं० १६५७ में पूर्ण किया था[1]।

पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारको इस ग्रन्थकी जो प्रति मिली थी वह वि० सं० १६७३ की अर्थात् ग्रन्थ-रचनाके ३६ वर्ष बादकी ही लिखी हुई थी। उक्त प्रति वादिचन्द्रके पट्टपर ही विराजमान होनेवाले महीचन्द्र भट्टारकको एक धर्मात्मा स्त्रीके द्वारा भेट की गई थी।

---

१—तत्पट्टविशदख्यातिर्वादिवृन्दमतल्लिका
कथामेनां दयासिद्ध्यै वादिचन्द्रो व्यरीरचत् ॥ ८० ॥
अंकलेश्वरसुग्रामे श्रीचिन्तामणिमन्दिरे
सप्तपंचरसाब्जांके वर्षेऽकारि सुशास्त्रकम् ॥ ८१ ॥

# पद्मचरित और पउमचरिय

## परिचय

आचार्य रविषेणका पद्मचरित[1] ( पद्मपुराण ) संस्कृतका बहुत ही प्रसिद्ध ग्रन्थ है और उसका हिन्दी अनुवाद तो उत्तर भारतके जैनोंमें घर घर पढ़ा जाता है, परन्तु विमलसूरिके पउमचरियको[2] बहुत ही कम लोग जानते हैं, क्योंकि एक तो वह प्राकृतमें है और दूसरे उसका कोई अनुवाद नहीं हुआ।

रविषेणने पद्मचरितकी रचना महावीर भगवान्के निर्वाणके १२०३ वर्ष बाद अर्थात् वि० सं० ६३४ के लगभग[3] और विमलसूरिने वीर नि० सं० ५३० या वि० सं० ६० के लगभग की[4] थी। इस हिसाबसे पउमचरिय पद्मचरितसे ४७० वर्ष पहलेकी रचना है। जिस तरह पउमचरिय प्राकृत जैन-कथा-साहित्यका सबसे प्राचीन ग्रन्थ है, उसी तरह पद्मपुराण संस्कृत जैन-कथा-साहित्यका सबसे पहला ग्रन्थ है।

विमलसूरि राहू नामक आचार्यके प्रशिष्य और विजयाचार्यके शिष्य थे[5]। विजय नाइलकुलके थे। इसी तरह रविषेण अर्हन्मुनिके प्रशिष्य और लक्ष्मणसेनके शिष्य

---

१–माणिकचन्द्र-जैन-ग्रन्थमाला, बम्बईद्वारा प्रकाशित।

२–जैनधर्मप्रसारक सभा भावनगर द्वारा प्रकाशित।

३–द्विशताभ्यधिके समासहस्रे समतीतेऽर्धचतुर्थवर्षयुक्ते।
जिनभास्करवर्द्धमानसिद्धे चरितं पद्ममुनेरिदं निबद्धम् ॥ १८५ ॥

४–पंचेव वाससया दुसमाए तीसवरससंजुत्ता।
वीरे सिद्धिमुवगए तओ निबद्धं इमं चरियं ॥ १०३ ॥

५–राहू नामायरिओ स-समय-परसमयगहियसब्भाओ।
विजओ य तस्स सीसो नाइलकुलवंसनंदियरो ॥ ११७ ॥
सीसेण तस्स रइयं राहवचरियं तु सूरिविमलेण।
सोऊणं पुव्वगए नारायण-सीरि-चरियाइं ॥ ११८ ॥

थे। अर्हन्मुनिके गुरु दिवाकर यति और उनके गुरु इन्द्र थे[1]।

नाइलकुलका उल्लेख नन्दिसूत्र-पट्टावलीमें मिलता है। भूतदिन्न आचार्यको भी जो आर्य नागार्जुनके शिष्य थे 'नाइलकुलवंशनंदिकर' विशेषण दिया गया है। जैनागमोंकी नागार्जुनी वाचनाके कर्त्ता यही माने जाते हैं। मुनि श्रीकल्याणविजयजी आर्य स्कन्दिल और नागार्जुनको लगभग समकालीन मानते हैं[2] और आर्य स्कन्दिलका समय वि० सं० ३५६ के लगभग है। पुष्पिकामें विमल-सूरिको पूर्वधर कहा है।

रविषेणने न तो अपने किसी संघ या गण-गच्छका कोई उल्लेख किया है और न स्थानादिकी ही कोई चर्चा की है। परन्तु सेनान्त नामसे अनुमान होता है कि शायद वे सेनसंघके हों यद्यपि नामोंसे संघका निर्णय सदैव ठीक नहीं होता। इनकी गुरुपरम्पराके पूरे नाम इन्द्रसेन, दिवाकरसेन, अर्हत्सेन और लक्ष्मणसेन होंगे, ऐसा जान पड़ता है।

उद्योतनसूरिने अपनी कुवलयमालामें जो वि० सं० ८३५ के लगभगकी रचना है विमलसूरिके विमलांक[3] (पउमचरिय) की और रविषेणके पद्मचरितकी (तथा जटिलमुनिके वरांगचरितकी भी) प्रशंसा की है[4]। इससे मालूम होता है कि उनके सामने ये दोनों ही ग्रन्थ मौजूद थे।[6]

---

१ आसीदिन्द्रगुरोर्दिवाकरयतिः शिष्योऽस्य चार्हन्मुनिः।
तस्माँल्लक्ष्मणसेनसन्मुनिरदः शिष्यो रविस्तत्स्मृतः॥ ६९॥

२ देखो, 'वीर-निर्वाण-संवत् और जैन-कालगणना', नागरी-प्रचारिणी पत्रिका भाग १०-११

३—जारसियं विमलंको विमलंको तारिसं लहइ अत्थं।
अमयमइयं च सरसं सरसंचिय पाइअं जस्स॥

४—जेहिं कए रमणिज्जे वरंग-पउमाणचरियवित्थारे।
कहव ण सलाहणिज्जे ते कइणो जडिय-रविसेणो॥

५—पुन्नाटसंघीय जिनसेनने और अपभ्रंश भाषाके कवि धवलने रविषेणके बाद जटिल-मुनिका उल्लेख किया है, इससे अनुमान होता है कि जटा-सिंहनन्दिका वरांगचरित शायद रविषेणके पद्मचरितके बादका हो।

६—पउमचरियकी जयसिंहदेवके राज्य-कालमें एक ताड़पत्रपर लिखी गई वि०सं० ११९८ की प्रति भड़ोचमें उपलब्ध हुई है। (देखो जैसलमेरके ग्रन्थ-भंडारकी सूची पृ० १७)

आचार्य जिनसेन (पुन्नाटसंघीय) ने भी अपने हरिवंशपुराण (वि०सं० ८४०) में, उद्योतनसूरिके पाँच वर्ष बाद ही, रविषेणके पद्मचरितकी प्रशंसा[1] की है।

## प्राकृतका पल्लवित छायानुवाद

दोनों ग्रन्थकर्ताओंने अपने अपने ग्रन्थमें रचना-काल दिया है, उससे यह स्पष्ट है कि पउमचरिय पद्मपुराणसे पुराना है और दोनों ग्रन्थोंका अच्छी तरह मिलान करनेसे मालूम होता है कि पद्मपुराणके कर्त्ताके सामने पउमचरिय अवश्य मौजूद था। पद्मपुराण एक तरहसे प्राकृत पउमचरियका ही पल्लवित किया हुआ संस्कृत छायानुवाद है। पउमचरिय अनुष्टुप् श्लोकोंके प्रमाणसे दस हजार है और पद्मचरित अठारह हजार। अर्थात् प्राकृतसे संस्कृत लगभग पौने दो गुना है। प्राकृत ग्रन्थकी रचना आर्या छन्दमें की गई है और संस्कृतकी अनुष्टुप् छन्दमें, इसलिए पद्मपुराणमें पद्य तो शायद दो गुनेसे भी अधिक होंगे। छायानुवाद कहनेके कुछ कारण—

१ दोनोंका कथानक बिल्कुल एक है और नाम भी एक है।

२ पर्वों या उद्देश्यों तकके नाम दोनोंके प्रायः एकसे हैं।

३ हरएक पर्व या उद्देश्यके अन्तमें दोनोंने छन्द बदल दिये हैं।

४ पउमचरियके उद्देश्यके अन्तिम पद्यमें 'विमल' और पद्मचरितके अन्तिम पद्यमें 'रवि' शब्द अवश्य आता है। अर्थात् एक विमलाङ्क है और दूसरा रव्यङ्क।

५ पद्मचरितमें जगह जगह प्राकृत आर्याओंका शब्दशः संस्कृत अनुवाद दिखलाई देता है। ऐसे कुछ पद्य इस लेखके परिशिष्टमें नमूनेके तौरपर दे दिये गये हैं और उसी तरहके सैकड़ों और भी दिये जा सकते हैं।

पल्लवित कहनेका कारण यह है कि मूलमें जहाँ स्त्री-रूपवर्णन, नगर-उद्यानवर्णन आदि प्रसंग दो चार पद्योंमें ही कह दिये गये हैं वहाँ अनुवादमें ड्योढ़े दूने पद्य लिखे गये हैं। इसके भी कुछ नमूने अन्तमें दे दिये गये हैं।

पउमचरियके कर्त्ताने चौथे उद्देश्यमें ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति बतलाते हुए कहा है कि जब भरत चक्रवर्तीको मालूम हुआ कि वीर भगवानके अवसानके बाद ये लोग कुतीर्थी पाषण्डी हो जायँगे और झूठे शास्त्र बनाकर यज्ञोंमें पशुओंकी हिंसा करेंगे, तब उन्होंने उन्हें शीघ्र ही नगरसे निकाल देनेकी आज्ञा दे दी, और इस

१—कृतपद्मोदयोद्योता प्रत्यहं परिवर्तिता।
मूर्तिः काव्यमयी लोके रवेरिव रवेः प्रिया ॥ ३४ ॥

कारण जब लोग उन्हें मारने लगे, तब ऋषभदेव भगवानने भरतको यह कहकर रोका कि हे पुत्र, इन्हें ' मा हण, मा हण '=मत मारो, मत मारो, तबसे उन्हें ' माहण ' कहने लगे ।

संस्कृत ' ब्राह्मण ' शब्द प्राकृतमें ' माहण ' ( ब्राह्मण ) हो जाता है। इसलिए प्राकृतमें तो उसकी ठीक उपपत्ति उक्त रूपसे बतलाई जा सकती है। परन्तु संस्कृतमें वह ठीक नहीं बैठती। क्योंकि संस्कृत ' ब्राह्मण ' शब्दमेंसे ' मत मारो ' जैसी कोई बात खींच-तानकर भी नहीं निकाली जा सकती। संस्कृत ' पद्मपुराण 'के कर्त्ताके सामने यह कठिनाई अवश्य आई होगी, परन्तु वे लाचार थे। क्योंकि मूल कथा तो बदली नहीं जा सकती, और संस्कृतके अनुसार उपपत्ति बिठानेकी स्वतंत्रता कैसे ली जाय ? इस लिए अनुवाद करके ही उनको सन्तुष्ट होना पड़ा।—

> यस्मान्मा हननं पुत्र कार्षीरिति निवारितः ।
> ऋषभेण ततो याता ' माहना ' इति ते श्रुतिम् ॥ ४–१२२

इस प्रसंगसे यही जान पड़ता है कि प्राकृत ग्रन्थसे ही संस्कृत ग्रन्थकी रचना हुई है।

परन्तु इसके विरुद्ध कुछ लोगोंने तो यह कहने तकका साहस किया है कि संस्कृतसे प्राकृतमें अनुवाद किया गया है। परन्तु मेरी समझमें वह कोरा साहस ही है। प्राकृतसे तो संस्कृतमें बीसों ग्रन्थोंके अनुवाद हुए हैं[2] बल्कि साराका सारा प्राचीन जैनसाहित्य ही प्राकृतमें लिखा गया था। भगवान् महावीरकी दिव्यध्वनि भी अर्धमागधी प्राकृतमें ही हुई थी। संस्कृतमें ग्रन्थ-रचना करनेकी ओर तो जैनाचार्योंका ध्यान बहुत पीछे गया है और संस्कृतसे प्राकृतमें अनुवाद किये जानेका तो शायद एक भी उदाहरण नहीं है।

---

१—मा हणसु पुत्त एए जं उसभजिणेण वारिओ भरहो ।
तेण इमे सयल च्चिय वुच्चंति य ' माहणा ' लोए ॥ ४–८४

२ उदाहरणार्थ भगवती आराधना और पंच-संग्रहके अमितगतिसूरिकृत संस्कृत अनुवाद, देवसेनके भावसंग्रहका वामदेवकृत संस्कृत अनुवाद, अमरकीर्तिके ' छक्कोमवएस ' का संस्कृत ' षट्कर्मोपदेश-माला ' नामक अनुवाद, सर्वनन्दिके लोकविभागका सिंहसूरिकृत संस्कृत अनुवाद आदि ।

इसके सिवाय प्राकृत पउमचरियकी रचना जितनी सुन्दर, स्वाभाविक और आडम्बररहित है, उतनी पद्मचरितकी नहीं है। जहाँ जहाँ वह शुद्ध अनुवाद है, वहाँ तो ख़ैर ठीक है, परन्तु जहाँ पल्लवित किया गया है वहाँ अनावश्यक रूपसे बोझिल हो गया है। उदाहरणके लिए अंजना और पवनंजयके समागमको ले लीजिए। प्राकृतमें केवल चार पाँच आर्या छन्दोंमें ही इस प्रसंगको सुन्दर ढंगसे कह दिया गया है, परन्तु संस्कृतमें बाईस पद्य लिखे गये हैं और बड़े विस्तारसे आलिंगन-पीडन, चुम्बन, दशनच्छद, नीवी-विमोचन, सीत्कार, आदि काम-कलायें चित्रित की गई हैं जो अश्लीलताकी सीमा तक पहुँच गई हैं।

## पउमचरियके रचना-कालमें सन्देह

विमलसूरिने स्वयं पउमचरियकी रचनाका समय वीर नि० सं० ५३० (वि० ६०) दिया है; परन्तु कुछ विद्वानोंने इसमें सन्देह किया है। डा० हर्मन जैकोबी उसकी भाषा और रचना-शैलीपरसे अनुमान करते हैं कि वह ईसाकी चौथी पाँचवीं शताब्दिसे पहलेका नहीं हो सकता। डा० कीथ, डा० बुलनैर आदि भी उसे ईसाकी तीसरी शताब्दिके लगभगकी या उसके बादकी रचना मानते हैं। क्योंकि उसमें 'दीनार' शब्दका और ज्योतिषशास्त्रसम्बन्धी कुछ ग्रीक शब्दोंका उपयोग किया गया है। दी० ब० केशवराव ध्रुव तो उसे और भी अर्वाचीन कहते हैं। वे छन्दोंके क्रम-विकासके इतिहासके विशेषज्ञ माने जाते थे। इस ग्रन्थके प्रत्येक उद्देसके अन्तमें जो गाहिणी, शरभ आदि छन्दोंका उपयोग किया गया है, वह उनकी समझमें अर्वाचीन है। गीतिमें यमक और सर्गान्तमें 'विमल' शब्दका आना भी उनकी दृष्टिमें अर्वाचीनताका द्योतक है। परन्तु हमें इन दलीलोंमें कुछ अधिक सार नहीं दिखता। ये अधिकतर ऐसे अनुमान हैं जिनपर बहुत भरोसा नहीं रक्खा जा सकता, ये गलत भी हो सकते हैं और जब स्वयं ग्रन्थकर्त्ता अपना समय दे रहा है, तब अविश्वास करनेका कोई कारण भी तो नहीं दीखता। इसके सिवाय डा० विंटरनीज़, डा० लायमन, आदि विद्वान् वीर नि० ५३०को ही पउमचरियकी रचनाका काल मानते हैं। न माननेका उनकी समझमें कोई कारण भी नहीं है।

---

१ एन्साइक्लोपेडिया आफ रिलीजन एण्ड एथिक्स भाग ७, पृ० ४३७ और माडर्न रिव्यू दिसम्बर सन् १९१४। २ कीथका संस्कृत साहित्यका इतिहास। ३ इन्ट्रोडक्शन टु प्राकृत।

## राम-कथाकी विभिन्न धारायें

राम-कथा भारतवर्षकी सबसे अधिक लोकप्रिय कथा है और इसपर विपुल साहित्य निर्माण किया गया है। हिन्दू, बौद्ध और जैन इन तीनों ही प्राचीन सम्प्रदायोंमें यह कथा अपने अपने ढँगसे लिखी गई है और तीनों ही सम्प्रदायवाले रामको अपना अपना महापुरुष मानते हैं।

अभी तक अधिकांश विद्वानोंका मत यह है कि इस कथाको सबसे पहले वाल्मीकि मुनिने लिखा और संस्कृतका सबसे पहला महा काव्य ( आदि काव्य ) वाल्मीकि-रामायण है। उसके बाद यह कथा महाभारत, ब्रह्मपुराण, पद्मपुराण, अग्निपुराण, वायुपुराण आदि सभी पुराणोंमें थोड़े थोड़े हेर फेरके साथ संक्षेपमें लिपिबद्ध की गई है। इसके सिवाय अध्यात्म रामायण, आनन्द रामायण, अद्भुत रामायण नामसे भी कई रामायण ग्रन्थ लिखे गये। बृहत्तर भारतके जावा, सुमात्रा आदि देशोंके साहित्यमें भी इसका अनेक रूपान्तरोंके साथ विस्तार हुआ।

अद्भुत रामायणमें सीताकी उत्पत्तिकी कथा सबसे निराली है। उसमें लिखा है कि दण्डकारण्यमें गृत्समद नामके एक ऋषि थे। उनकी स्त्रीने प्रार्थना की कि मेरे गर्भसे साक्षात् लक्ष्मी उत्पन्न हो। इसपर उसके लिए वे प्रतिदिन एक घड़ेमें दूधको अभिमंत्रित करके रखने लगे कि इतनेमें एक दिन वहाँ रावण आया और उसने ऋषिपर विजय प्राप्त करनेके लिए अपने वाणोंकी नोकें चुभा चुभाकर उनके शरीरका बूँद बूँद रक्त निकाला और उसी घड़ेमें भर दिया। फिर वह घड़ा उसने मन्दोदरीको जाकर दिया और चेता दिया कि यह रक्त विषसे भी तीव्र है। परन्तु मन्दोदरी यह सोचकर उस रक्तको पी गई कि पतिका मुझपर सच्चा प्रेम नहीं है और वह नित्य ही परस्त्रियोंमें रमण किया करता है, इस लिए अब मेरा मर जाना ही ठीक है। परन्तु उसके योगसे वह मरी तो नहीं, गर्भवती हो गई। पतिकी अनुपस्थितिमें गर्भ धारण हो जानेसे अब वह उसे छुपानेका प्रयत्न करने लगी और आखिर एक दिन विमानमें बैठकर कुरुक्षेत्र गई और उस गर्भको जमीनमें गाड़कर वापस चली आई। उसके बाद हल जोतते समय वह गर्भजात कन्या जनकजीको मिली और उन्होंने उसे पाल लिया। वही सीता है।

विष्णुपुराण ( ४–५ ) में भी लिखा है कि जिस समय जनकवंशीय राजा

सीरध्वज पुत्र-लाभके लिए यज्ञ-भूमि जोत रहे थे, उसी समय लाङ्गलके अग्रभागसे सीता नामक दुहिता उत्पन्न हुई।

बौद्धोंके जातक ग्रन्थ बहुत प्राचीन हैं जिनमें बुद्धदेवके पूर्व-जन्मकी कथायें लिखी गई हैं। दशरथ जातकके अनुसार काशीनरेश दशरथकी सोलह हजार रानियाँ थीं। उनमेंसे मुख्य रानीसे राम लक्ष्मण ये दो पुत्र और सीता नामकी एक कन्या हुई। फिर मुख्य रानीके मरनेपर दूसरी जो पट्टरानी हुई उससे भरत नामका पुत्र हुआ। यह रानी बड़े पुत्रोंका हक मारकर अपने पुत्रको राज्य देना चाहती थी। तब इस भयसे कि कहीं यह बड़े पुत्रोंको मार न डाले, राजाने उन्हें बारह वर्षतक अरण्यवास करनेकी आज्ञा दे दी और वे अपनी बहिनके साथ हिमालय चले गये और वहाँ एक आश्रम बनाकर रहने लगे। नौ वर्षके बाद दशरथकी मृत्यु हो गई और तब मंत्रियोंके कहनेसे भरतादि उन्हें लेने गये, परन्तु वे अवधिके भीतर किसी तरह लौटनेको राजी नहीं हुए, इस लिए भरत रामकी पादुकाओंको ही सिंहासनपर रखकर उनकी ओरसे राज्य चलाने लगे। आखिर बारह वर्ष पूरे होनेपर वे लौटे, उनका राज्याभिषेक हुआ और फिर सीताके साथ ब्याह करके उन्होंने १६ हजार वर्ष तक राज्य किया! पूर्वजन्ममें शुद्धोदन राजा दशरथ, उनकी रानी महामाया रामकी माता, राहुल-माता सीता, बुद्धदेव रामचन्द्र, उनके प्रधान शिष्य आनन्द भरत, और सारिपुत्र लक्ष्मण थे।

इस कथामें सबसे अधिक खटकनेवाली बात रामका अपनी बहिन सीताके साथ ब्याह करना है। परन्तु इतिहास बतलाता है कि उस कालमें शाक्योंके राजघरानोंमें राजवंशकी शुद्धता सुरक्षित रखनेके लिए भाईके साथ भी बहिनका विवाह कर दिया जाता था। यह एक रिवाज था।

इस तरह हम हिन्दू और बौद्ध साहित्यमें राम-कथाके तीन रूप देखते हैं, एक वाल्मीकि रामायणका, दूसरा अद्भुत रामायणका और तीसरा बौद्ध जातकका।

## जैन रामायणके दो रूप

इसी तरह जैन-साहित्यमें भी राम-कथाके दो रूप मिलते हैं, एक तो पउमचरिय और पद्मचरितका और दूसरा गुणभद्राचार्यके उत्तरपुराणका। पद्मचरित या पउमचरियकी कथा तो प्रायः सभी जानते हैं, क्योंकि जैनरामायणके रूपमें उसीकी सबसे अधिक प्रसिद्धि है, परन्तु उत्तरपुराणकी कथाका उतना प्रचार नहीं है जो उसके ६८ वें पर्वमें वर्णित है। उसका बहुत संक्षिप्त सार यह है—

राजा दशरथ काशी देशमें वाराणसीके राजा थे। रामकी माताका नाम सुबाला और लक्ष्मणकी माताका नाम केकेयी था। भरत-शत्रुघ्न किसके गर्भमें आये थे, यह स्पष्ट नहीं लिखा। केवल 'कस्यांचित् देव्यां' लिख दिया है। सीता मन्दोदरीके गर्भसे उत्पन्न हुई थी; परन्तु भविष्यद्वक्ताओंके यह कहनेसे कि वह नाशकारिणी है, रावणने उसे मंजूषामें रखवाकर मरीचिके द्वारा मिथिलामें भेजकर जमीनमें गड़वा दिया। दैवयोगसे हलकी नोकमें उलझ जानेसे वह राजा जनकको मिल गई और उन्होंने उसे अपनी पुत्रीके रूपमें पाल ली। इसके बाद जब वह ब्याहके योग्य हुई, तब जनकको चिन्ता हुई। उन्होंने एक वैदिक 'यज्ञ' किया और उसकी रक्षाके लिए राम-लक्ष्मणको आग्रहपूर्वक बुलवाया। फिर रामके साथ सीताको ब्याह दिया। यज्ञके समय रावणको आमंत्रण नहीं भेजा गया, इससे वह अत्यन्त क्रुद्ध हो गया और इसके बाद जब नारदके द्वारा उसने सीताके रूपकी अतिशय प्रशंसा सुनी तब वह उसको हर लानेकी सोचने लगा।

केकेयीके हठ करने, रामको वनवास देने, आदिका इस कथामें कोई जिक्र नहीं है। पंचवटी, दण्डकवन, जटायु, सूर्पनखा, खरदूषण आदिके प्रसंगोंका भी अभाव है। बनारसके पासके ही चित्रकूट नामक वनसे रावण सीताको हर ले जाता है और फिर उसके उद्धारके लिए लंकामें राम-रावण युद्ध होता है। रावणको मारकर राम दिग्विजय करते हुए लौटते हैं और फिर दोनों भाई बनारसमें राज करने लगते हैं। सीताके अपवादकी और उसके कारण उसे निर्वासित करनेकी भी चर्चा इसमें नहीं है। लक्ष्मण एक असाध्य रोगमें ग्रसित होकर मर जाते हैं और इससे रामको उद्वेग होता है। वे लक्ष्मणके पुत्र पृथ्वीसुन्दरको राजपदपर और सीताके पुत्र अजितंजयको युवराजपदपर अभिषिक्त करके अनेक राजाओं, और अपनी सीता आदि रानियोंके साथ जिन-दीक्षा ले लेते हैं।

इसमें सीताके आठ पुत्र बतलाये हैं, पर उनमें लव-कुशका नाम नहीं है। दशानन विनमि विद्याधरके वंशके पुलस्त्यका पुत्र था। शत्रुओंको रुलाता था, इस कारण वह रावण कहलाया। आदि।

जहाँ तक मैं जानता हूँ, यह उत्तरपुराणकी राम-कथा श्वेताम्बर सम्प्रदायमें प्रचलित नहीं है। आचार्य हेमचन्द्रके त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितमें जो राम-कथा है, उसे मैंने पढ़ा है। वह बिल्कुल 'पउमचरिय' की कथाके अनुरूप है। ऐसा मालूम होता है कि पउमचरिय और पद्मचरित दोनों ही हेमचन्द्राचार्यके सामने मौजूद थे।

जैसा कि पहले लिखा जा चुका है, दिगम्बर सम्प्रदायमें भी इसी कथाका अधिक प्रचार है और पीछेके कवियोंने तो प्रायः इसी कथाको संक्षिप्त या पल्लवित करके अपने अपने ग्रन्थ लिखे हैं। फिर भी उत्तरपुराणकी कथा बिल्कुल उपेक्षित नहीं हुई है। अनेक कवियोंने उसको भी आदर्श मानकर काव्य-रचना की है। उदाहरणके लिए महाकवि पुष्पदन्तको ही ले लीजिए। उन्होंने अपने उत्तर-पुराणके अन्तर्गत जो रामायण लिखी है, वह गुणभद्रकी कथाकी ही अनुकृति है। चामुण्डराय-पुराणमें भी यही कथा है।

पद्मचरिय और पद्मचरितकी कथाका अधिकांश वाल्मीकि रामायणके ढंगका है और उत्तरपुराणकी कथाका जानकी-जन्म अद्भुत रामायणके ढंगका। दशरथ बनारसके राजा थे, यह बात बौद्ध जातकसे मिलती जुलती है। उत्तरपुराणके समान उसमें भी सीता-निर्वासन, लव-कुश-जन्म आदि नहीं हैं।

अर्थात् भारतवर्षमें राम-कथाकी जो दो तीन परम्परायें हैं, वे जैन सम्प्रदायमें भी प्राचीन कालसे चली आ रही हैं। पउमचरियके कर्त्ताने कहा है कि उस पद्म-चरितको मैं कहता हूँ जो आचार्योंकी परम्परासे चला आ रहा था और नामावली-निबद्ध था[1]। इसका अर्थ मैं यह समझता हूँ कि रामचन्द्रका चरित्र उस समय तक केवल नामावलीके रूपमें था, अर्थात्, उसमें कथाके प्रधान-प्रधान पात्रोंके, उनके माता-पिताओं, स्थानों और भवान्तरों आदिके नाम ही होंगे, वह पल्लवित कथाके रूपमें न होगा और उसीकी विमलसूरिने विस्तृत चरितके रूपमें रचना की होगी[2]।

श्रीधर्मसेन गणिने वसुदेव-हिंडिके दूसरे खंडमें जो कुछ कहा है उससे भी यही मालूम होता है कि उनका वसुदेवचरित भी गणितानुयोगके क्रमसे निर्दिष्ट था।

---

१—णामावलियनिबद्धं आयरियपरंपरागयं सव्वं।
वोच्छामि पउमचरियं अहाणुपुव्विं समासेण ॥ ८ ॥

२ जैनाचार्योंके अनेक कथा-ग्रन्थोंमें परस्पर जो असमानता है, भिन्नता है, उसका कारण भी यही मालूम होता है। उनके सामने कुछ तो 'नामावलीनिबद्ध' साहित्य था और कुछ आचार्यपरम्परासे चली आई हुई स्मृतियाँ थीं। इन दोनोंके आधारसे अपनी अपनी रुचिके अनुसार कथाको पल्लवित करनेमें भिन्नता हो जाना स्वाभाविक है। एक ही संक्षिप्त प्लाटको यदि आप दो लेखकोंको देंगे तो उन दोनोंकी पल्लवित रचनायें निस्सन्देह भिन्न ही जायेंगी। तिलोयपण्णत्तिमें जो करणानुयोगका ग्रन्थ है, उक्त नामावलीनिबद्ध कथा-सूत्र दिये हुए हैं।

उसमें कुछ श्रुत-निबद्ध था और कुछ आचार्यपरम्परागत थी।

जब विमलसूरि पूर्वोक्त नामावलीके अनुसार अपने ग्रन्थकी रचनामें प्रवृत्त हुए होंगे, तब ऐसा मालूम होता है कि उनके सामने अवश्य ही कोई लोक-प्रचलित रामायण ऐसी रही होगी जिसमें रावणादिको राक्षस, वसा-रक्त-मांसका खाने-पीनेवाला और कुंभकर्णको छह छह महीने तक इस तरह सोनेवाला कहा है कि पर्वततुल्य हाथियोंके द्वारा अंग कुचले जाने, कानोंमें घड़ों तेल डाले जाने और नगाड़े बजाये जाने पर भी वह नहीं उठता था और जब उठता था तो हाथी भैंसे आदि जो कुछ सामने पाता था, सब निगल जाता था[2]। उनकी यह भूमिका इस बातका संकेत करती है कि उस समय वाल्मीकि[3] रामायण या उसी जैसी कोई राम-कथा प्रचलित थी और उसमें अनेक अलीक[4], उपपत्तिविरुद्ध और अविश्वसीय बातें थीं, जिन्हें सत्य, सोपपत्तिक और विश्वासयोग्य बनानेका विमलसूरिने प्रयत्न किया है। जैनधर्मका नामावलीनिबद्ध ढाँचा उनके समक्ष था ही और श्रुतिपरम्परा या आचार्यपरम्परासे आया हुआ कुछ कथासूत्र भी था। उसीके आधारपर उन्होंने पउमचरियकी रचना की होगी।

उत्तरपुराणके कर्त्ता उनसे और रविषेणसे भी बहुत पीछे हुए हैं, फिर उन्होंने इस कथानकका अनुसरण क्यों नहीं किया, यह एक प्रश्न है। यह तो बहुत कम संभव है कि इन दोनों ग्रन्थोंका उन्हें पता न हो और इसकी भी संभावना कम है कि उन्होंने स्वयं ही विमलसूरिके समान किसी लोकप्रचलित कथाको ही स्वतंत्र रूपसे जैनधर्मके साँचेमें ढाला हो क्योंकि उनका समय वि० सं० ९५५ है,

---

१ "अरहंत-चक्कि-वासुदेव-गणितानुयोग-क्रमणिद्दिट्ठं वसुदेवचरितं ति। तथ्य य किंचि सुयनिबद्धं किंचि आयरइ-परपरागएण आगतं। ततो अवधारितं मे।"

२ देखो आगे परिशिष्टमें पउमचरियकी नं० १०७ से ११६ तककी गाथायें।

३ महाकवि पुष्पदन्तने तो अपने उत्तरपुराणमें राम-कथाका प्रारंभ करते हुए वाल्मीकि और व्यासका स्पष्ट उल्लेख भी किया है—

वम्मीयवासवयणिहिं णडिउ, अण्णाणु कुमग्गकूवि पडिउ।—६९ वीं सन्धि

४ अलियं पि सव्वमेयं उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं,
न य सद्दहंति पुरिसा हवंति जे पंडिया लोए॥

जो बहुत प्राचीन नहीं है। हमारा अनुमान है कि गुणभद्रसे बहुत पहले विमल-सूरिके ही समान किसी अन्य आचार्यने भी जैनधर्मके अनुकूल सोपपत्तिक और विश्वसनीय स्वतंत्र रूपसे राम-कथा लिखी होगी और वह गुणभद्राचार्यको गुरु-परम्पराद्वारा मिली होगी। गुणभद्रके गुरु जिनसेनस्वामीने अपना आदिपुराण कविपरमेश्वरकी गद्य-कथाके आधारसे लिखा था—"कविपरमेश्वरनिगदितगद्यकथामातृकं पुरोश्चरितम्।" और उसके पिछले कुछ अंशकी पूर्ति स्वयं गुणभद्रने भी की है। जिनसेनस्वामीने कविपरमेश्वर या कविपरमेष्ठीको 'वागर्थसंग्रह' नामक समग्र पुराणका कर्त्ता बतलाया है[२]। अतएव मुनि सुव्रत तीर्थंकरका चरित्र भी गुणभद्रने उसीके आधारसे लिखा होगा जिसके अन्तर्गत राम-कथा भी है। चामुण्डरायने भी कवि परमेश्वरका स्मरण किया है।

गरज यह कि पउमचरिय और उत्तरपुराणकी राम-कथाकी दो धारायें अलग अलग स्वतंत्ररूपसे निर्मित हुई और वे ही आगे प्रवाहित होती हुई हम तक आई हैं।

इन दो धाराओंमें गुरुपरम्परा-भेद भी हो सकता है। एक परम्पराने एकधाराको अपनाया और दूसरीने दूसरीको। ऐसी दशामें गुणभद्र स्वामीने पउमचरियकी धारासे परिचित होनेपर भी इस खयालसे उसका अनुसरण न किया होगा कि वह हमारी गुरुपरम्पराकी नहीं है। यह भी संभव हो सकता है कि उन्हें पउमचरियके कथानककी अपेक्षा यह कथानक ज्यादा अच्छा मालूम हुआ हो।

पउमचरियकी रचना वि० सं० ६० में हुई है और यदि जैनधर्म दिगम्बर-श्वेताम्बर-भेदोंमें वि० सं० १३६ के लगभग ही विभक्त हुआ है जैसा कि दोनों

---

१—देखो उत्तरपुराणकी प्रशस्ति।

२—स पूज्यः कविभिर्लोके कवीनां परमेश्वरः।
वागर्थसंग्रहं कृत्स्नपुराणं यः समग्रहीत् ॥ ६० ॥—आदिपुराण

३ महामात्य चामुण्डरायका बनाया हुआ त्रिषष्टिलक्षणमहापुराण (चामुण्डराय-पुराण) कनड़ीभाषामें है। उसके प्रारम्भमें लिखा है कि इस चरित्रको पहले कूचि भट्टारक, तदनन्तर नन्दिमुनीश्वर, फिर कविपरमेश्वर और तदनन्तर जिनसेन-गुणभद्र आचार्य, एकके बाद एक, परम्परासे कहते आये हैं। इससे भी मालूम होता है कि कविपरमेश्वरका चौवीसों तीर्थंकरोंका चरित्र था। चामुण्डरायके समान गुणभद्रने भी उसीके आधारसे उत्तरपुराण लिखा होगा और कविपरमेश्वरसे भी पहले नन्दिमुनि और कूचिभट्टारकके इस विषयके ग्रन्थ होंगे।

सम्प्रदायवाले मानते हैं, तो फिर कहना होगा कि यह उस समयका है जब जैन-धर्म अविभक्त था। हमें इस ग्रन्थमें कोई ऐसी बात भी नहीं मिली जिसपर दोमेंसे किसी एक सम्प्रदायकी कोई गहरी छाप लगी हो और जिससे हम यह निर्णय कर सकें कि विमलसूरि अमुक सम्प्रदायके ही थे। बल्कि कुछ बातें ऐसी हैं जो श्वेताम्बर-परम्पराके विरुद्ध जाती हैं और कुछ दिगम्बरपरम्पराके विरुद्ध। इससे ऐसा मालूम होता है कि यह एक तीसरी ही, दोनोंके बीचकी, विचार-धारा थी।

## पउमचरियके कुछ विशिष्ट कथन

१—इस ग्रन्थके प्रारम्भमें कहा गया है कि भगवान् महावीरका समवसरण विपुलाचलपर आया, तब उसकी खबर पाकर मगध-नरेश श्रेणिक वहाँ पहुँचे और उनके पूछनेपर गोतम गणधरने रामकथा कही। दिगम्बर सम्प्रदायके प्रायः सभी कथा-ग्रन्थोंका प्रारम्भ इसी तरह होता है। कहीं कहीं गोतम स्वामीके बदले सुधर्मा स्वामीका नाम भी रहता है[2]। परन्तु जहाँ तक हम जानते हैं श्वेताम्बर सम्प्रदायमें कथा-ग्रन्थोंको प्रारम्भ करनेकी यह पद्धति नहीं है। उनमें आम तौरसे सुधर्मा स्वामीने जम्बूसे कहा, इस तरह कहनेकी पद्धति है। जैसे कि संघदासवाचकने वसुदेव-हिंडिके प्रथमांशमें कहा है कि सुधर्म स्वामीने जम्बूसे प्रथमानुयोगत तीर्थंकर-चक्रवर्ति-यादववंशप्ररूपणागत वसुदेवचरित कहा। अन्य ग्रन्थोंमें भी यही पद्धति है[3]।

२—जिन भगवानकी माताको जो स्वप्न आते हैं, उनकी संख्या दिगम्बर सम्प्रदायमें १६ बतलाई है, जब कि श्वेताम्बर सम्प्रदायमें १४ स्वप्न माने जाते हैं। परन्तु पउमचरियमें १५ स्वप्न हैं[4]। आवश्यककी हारिभद्रीय वृत्तिमें (पृ० १७८)

---

१—वीरस्स पवरठाणं विउलगिरीमत्थये मणभिरामे।
तह इंदभूयिकहियं सेणियरण्णस्स णीसेसं ॥ ३४ ॥

२—श्रेणिकप्रश्नमुद्दिश्य सुधर्मो गणनायकः।
यथोवाच मयाप्येतदुच्यते मोक्षलिप्सया ॥—क्षत्रचूड़ामणि

३ तत्थ ताव 'सुहम्मसामिणा जंबुनामस्स पढमानुओगे तित्थयर-चक्कवट्टि-दसार-वंसपरूवणागयं वसुदेवचरियं कहियं' ति तस्सेव पभवो कहेयव्वो, तप्पभवस्सय पभवस्स त्ति।

४ वसहं गयं सीहं वरसिरि दामं ससि रविं झयं च कलसं च।
सरं सायरं विमाणं वरभवणं रयणकूडग्गी ॥ ६२ ॥—तृ० उद्देस।

लिखा है कि विमान और भवन ये दो स्वप्न ऐसे हैं कि इनमेंसे जिन-माताओंको एक ही आता है। जो तीर्थंकर देवत्वसे च्युत होकर आते हैं उनकी माता विमान देखती है और जो अधो लोकसे आते हैं उनकी माता भवन देखती है। परन्तु पउमचरियमें विमान और भवन दोनों ही स्वप्न मरुदेवीने एक साथ देखे हैं[1]।

३—दूसरे उद्देसकी ३० वीं गाथामें भगवानको जब केवल-ज्ञान उत्पन्न हुआ, तब उन्हें 'अष्टकर्मरहित' विशेषण दिया गया है[2] और यह विशेषण शायद दोनों सम्प्रदायोंकी दृष्टिसे चिन्तनीय है। क्योंकि केवल-ज्ञान होते समय केवल चार घातिया कर्मोंका ही नाश होता है, आठोंका नहीं।

४—दूसरे उद्देसकी ६५ वीं गाथामें पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और वनस्पति-को स्थावर और द्वीन्द्रियादि जीवोंको त्रस कहा है।[3] यह दिगम्बर मान्यता है। श्वेताम्बर सम्प्रदायके अनुसार पृथ्वी, जल और वनस्पति ही स्थावर हैं, अग्नि, वायु और द्वीन्द्रियादि त्रस हैं।

५—चौथे उद्देसकी ५८ वीं गाथामें भरत चक्रवर्तीकी ६४ हजार रानियाँ बतलाई हैं[4]। यह संख्या श्वेताम्बर-परम्पराके अनुसार है, दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार चक्रवर्तीकी ९६ हजार रानियाँ होती हैं[5]।

६—पउमचरियके दूसरे उद्देसमें भगवान् महावीर बाल-भावसे उन्मुक्त होकर तीस बरसके हो गये और फिर एक दिन संवेग होनेसे उन्होंने प्रव्रज्या ग्रहण कर

---

१ पद्मचरितमें दिगम्बर सम्प्रदायके अनुसार स्वप्नोंकी संख्या १६ कर दी गई है—"अद्राक्षीत्षोडशस्वप्नानिति श्रेयोविधायिनः॥"

२ अह अट्ठकम्मरहियस्स तस्स झाणोवओगजुत्तस्स।
सयलजगुज्जोयगरं केवलणाणं समुप्पण्णं॥ ३०

३ पुढवि-जल-जलण-मारुय-वणस्सई चेव थावरा भणिया।
बेइंदियाइ जाव उ, दुविहतसा सण्णि इयरे वा॥ ६५

४ चउसट्ठिसहस्साइं जुवईणं परमरूवधारीणं।
बत्तीसं च सहस्सा राईणं बद्धमउडाणं॥ ५८

५—पद्मचरितमें रविषेणने यह संख्या अपने सम्प्रदायके अनुसार संशोधित करके ९६ हजार कर दी है—"पुरन्ध्रीणां सहस्राणि नवतिः षड्भिरन्विताः।"

ली। इसमें उनके विवाहित होनेकी कोई चर्चा नहीं है और कुमारावस्थामें ही दीक्षित होना प्रकट किया है[1]। बीसवें उद्देसकी गाथा ९७–९८ से भी यही ध्वनित होता है कि मल्लिनाथ, अरिष्टनेमि, पार्श्व, महावीर और वासुपूज्य ये पाँच तीर्थंकर कुमार-कालमें ही घरसे निकल गये और शेष तीर्थंकर पृथ्वीका राज्य भोगकर निष्क्रान्त हुए[2]। कहनेकी आवश्यकता नहीं कि यह उल्लेख दिगम्बर-परम्पराके अनुकूल है। यद्यपि अभी अभी एक विद्वान्से मालूम हुआ है कि श्वेताम्बर सम्प्रदायके एक प्राचीन ग्रन्थमें भी महावीरको अविवाहित बतलाया है।

परिश्रम करनेसे इस तरहकी और भी अनेक बातोंका पता लग सकेगा जिनमेंसे कुछ दिगम्बर सम्प्रदायके अधिक अनुकूल होंगी और कुछ श्वेताम्बर सम्प्रदायके।

इन सब बातोंसे हमारा झुकाव इस तीसरी विचार-धाराके विषयमें इस ओर होता है कि वह उस समयकी है जब दिगम्बर और श्वेताम्बर सम्प्रदायोंके मत-भेद व्यवस्थित और दृढ़ नहीं हुए थे। उन्होंने आगे चल कर ही धीरे धीरे स्थायित्व और दृढत्व प्राप्त किया है। पहले वे किसी ग्रन्थके पाठ-भेदोंके समान साधारण मत-भेद थे, परन्तु पीछे समयने और सम्प्रदाय-मोहने उन्हें मजबूत बना दिया।

हमारा अनुमान है कि शायद यह तीसरी विचार-धारा वह है जिसका प्रतिनिधित्व यापनीय संघ करता था और जो अब लुप्त हो गया है और पउमचरिय शायद उसीके द्वारा बहुत समय तक सुरक्षित रहा है। इस बातकी पुष्टि महाकवि स्वयंभूके 'पउमचरिय' से होती है जो यापनीय संघके थे और जिन्होंने अपने समक्ष उत्तरपुराणानुमोदित रामायण-कथाके रहते हुए भी पउमचरियका ही अनुसरण किया है।

---

१—सुरवइदिन्नाहारो अंगुट्ठयअमयलेवलेहेणं,
उम्मुक्कबालभावो तीसइ वरिसो जिणो जाओ।
अह अन्नया कयाई संवेगपरो जिणो मुणियदोसो,
लोगंतियपरिकिण्णो पव्वजमुवागओ वीरो ॥ ३०

२—निद्धंतकणयवण्णा सेसा तित्थंकरा समक्खाया,
मल्ली अरिट्ठनेमी पासो वीरो य वासपुज्जो य ॥ ९७
एए कुमारसीहा गेहाओ णिग्गया जिणवरिंदा,
सेसा वि हु रायाणो पुहई भोत्तूण णिक्खंता ॥ ९८

## परिशिष्ट

[ पउमचरिय और पद्मचरितके कुछ छायानुवादरूप उद्धरण ]

सुव्वंति लोयसत्थे रावणपमुहा य रक्खसा सव्वे ।
वस-लोहिय-मंसाई-भक्खणपाणे कयाहारा ॥ १०७ ॥

किर रावणस्स भाया महाबलो नाम कुंभयण्णो त्ति ।
छम्मासं विगयभओ सेज्जासु निरंतरं सुयइ ॥ १०८ ॥

जइ वि य गएसु अंगं पेलिज्जइ गरुयपव्वयसमेसु ।
तेल्लघडेसु य कण्णा पूरिज्जंते सुयंतस्स ॥ १०९ ॥

पडुपडहतूरसद्दं ण सुणइ सो सम्मुहं पि वज्जंतं ।
नय उट्ठेइ महप्पा सेज्जाए अपुण्णकालम्मि ॥ ११० ॥

अह उट्ठिओ वि संतो असणमहा(णामह)घोरपरिगयसरीसो ।
पुरओ हवेज्ज जो सो कुंजर महिसाइणो गिलइ ॥ १११ ॥

काऊण उदरभरणं सुरमाणुसकुंजराइबहुएसु ।
पुणरवि सेज्जारूढो भयरहिओ सुयइ छम्मासं ॥ ११२ ॥

अन्नं पि एव सुव्वइ जइ इंदो रावणेण संगामे ।
जिणिऊण नियलबद्धो लंकानयरी समाणीओ ॥ ११३ ॥

को जिणऊण समत्थो इंदं ससुरासुरे वि तेलोक्के ।
जो सागरपेरंतं जंबुद्दीवं समुद्धरइ ॥ ११४ ॥

एरावणो गइंदो जस्स यि वज्जं अमोहपहरत्थं ।
तस्स किर चिंतिएण वि अन्नो वि भवेज्ज भसिरासी ॥ ११५ ॥

सीहो मएण निहओ साणेण य कुंजरो जहा भग्गो ।
तह विवरीयपयत्थं कईहि रामायणं रइयं ॥ ११६ ॥

अलियं पि सव्वमेयं उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं ।
न य सद्दहंति पुरिसा हवंति जे पंडिया लोए ॥ ११७ ॥

एवं चिंतंतो च्चिय संसयपरिहारकारणं राया ।
जिणदरिसणुस्सुयमणो गमणुच्छाहो तओ जाओ ॥ ११८ ॥

—पउमचरिय दूसरा उ०

श्रूयन्ते लौकिके ग्रन्थे राक्षसा रावणादयः ।
वसाशोणितमांसादिपानभक्षणकारिणः ॥ २३० ॥

रावणस्य किल भ्राता कुम्भकर्णो महाबलः ।
घोरनिद्रापरीतः षण्मासान् शेते निरन्तरम् ॥ २३१ ॥

मत्तैरपि गजैस्तस्य क्रियते मर्दनं यदि ।
तप्ततैलकटाहैश्च पूर्येते श्रवणौ यदि ॥ २३२ ॥

भेरीशंखनिनादेपि सुमहानपि जन्यते ।
तथापि किल नायाति कालेऽपूर्णे विबुद्धताम् ॥ २३३ ॥

क्षुत्तृष्णा व्याकुलश्चासौ विबुद्धः सन्महोदरः ।
भक्षयत्यग्रतो दृष्ट्वा हस्त्यादीनपि दुर्द्धरः ॥ २३४ ॥

तिर्यग्भिर्मानुषैर्देवैः कृत्वा तृप्तिं ततः पुनः ।
स्वपित्येव विमुक्तान्यनिःशेषपुरुषस्थितिः ॥ २३५ ॥

अमराणां किलाधीशो रावणेन पराजितः ।
आकर्णाकृष्टनिर्मुक्तैर्वाणैर्मर्मविदारिभिः ॥ २४१ ॥

देवानामधिपः क्वासौ वराकः क्वैष मानुषः ।
तस्य चिंतितमात्रेण यायाद्यो भस्मराशिताम् ॥ २४२ ॥

ऐरावतो गजो यस्य यस्य वज्रं महायुधम् ।
समेरुवारिधिं क्षोणीं योऽनायासात्समुद्धरेत् ॥

मृगैः सिंहवधः सोऽयं शिलानां पेषणं तिलैः
वधो गंडूपदेनाहेर्गजेन्द्रशासनं शुना ॥ २४६ ॥

अश्रद्धेयमिदं सर्वं वियुक्तमुपपत्तिभिः ।
भगवन्तं गणाधीशं सोऽहं पृष्ठास्मि गौतमम् ॥ २४८ ॥

एवं चिन्तयतस्तस्य महाराजस्य धीमतः ।

—पद्मपुराण द्वि० प०

आपुच्छिऊण सव्वं मायापियपुत्तसयणपरिवग्गं ।
तो मुयइ भूसणाइं कडिसुत्तयकडयवत्थाइं ॥ १२५ ॥

सिद्धाण णमुक्कारं काऊण य पंचमुट्ठियं लोयं।
चउहि सहस्सेहि समं पत्तो जइणं ( य जिणो ) परमदिक्खं ॥१३६॥

—पउमचरिय तृ० उ०

आपृच्छनं ततः कृत्वा पित्रोर्बन्धुजनस्य च
नमः सिद्धभ्य इत्युक्त्वा श्रीमण्यं प्रतिपद्यत ॥ २८३ ॥
अलंकारैः समं त्यक्त्वा वसनानि महामुनिः।
चकारासौ परित्यागं केशानां पंचमुष्टिभिः ॥ २८३ ॥

—पद्मचरित तृ० प०

अह एवं परिकहिए पुणरवि मगहाहिवो पणमिऊणं।
पुच्छइ गणहरवसहं मणहरमहुरेहि वयणेहिं ॥ ६४ ॥
वण्णाण समुप्पत्ती तिण्हं पि सुया मए अपरिसेसा।
एत्तो कहेह भयवं उप्पत्ती सुत्तकंठाणं ॥ ६५ ॥
तो भणइ जिणवरिंदो भरह न कप्पइ इमो उ आहारो।
समणाण संजयाणं कीयगदुद्देसनिप्फण्णो ॥ ७१ ॥

—पउमच० च० उद्देश

अथैवं कथितं तेन गौतमेन महात्मना।
श्रेणिकः पुनरप्याह वाक्यमेतत्कुतूहली ॥ ८५ ॥
वर्णत्रयस्य भगवन्संभवो मे त्वयोदितः।
उत्पत्तिं सूत्रकण्ठानां ज्ञातुमिच्छामि साम्प्रतम् ॥ ८६ ॥
इत्युक्ते भगवानाह भरतेयं न कल्पते।
साधूनामीदृशी भिक्षा या तदुद्देशसंस्कृता ॥ ९५ ॥

—पद्मचरित च० प०

जे वि य ते पढमयरं पव्वज्जं गेण्हिऊण परिवडिया।
ते वक्कलपरिहीणा तावसपासंडिणो जाया ॥ ८५ ॥
ताण य सीसपसीसा मोहंता जणवयं कुसत्थेसु।
भिग्गंगिरमादीया जाया बीजं वसुमईए ॥ ८६ ॥

—पउमचरिय च० उद्देस

ये च ते प्रथमं भग्ना नृपा नाथानुगामिनः।
व्रतारंभममी चक्रुः स्वबुद्धिपरिकल्पितम् ॥ १२४ ॥
तेषां शिष्याः प्रशिष्याश्च मोहयंतः कुहेतुभिः।
जगद्गर्वपरायत्ताः कुशास्त्राणि प्रचक्रिरे ॥ १२५ ॥
भृगुरंगोंगिरा बह्निः कपिलोत्रिर्विदस्तथा।
अन्ये च बहवोऽज्ञानाज्जाता बल्कलतापसाः ॥ १२६ ॥

—पद्मचरित च० पर्व

एवं भवंतरकएण तवोबलेण
पावंति देवमणुएसु महंत सोक्खं।
को एत्थ दड्ढनीसेसकसायमोहा
सिद्धा भवंति विमला मलपंकमुक्का ॥ २७१ ॥

—प० चरिय प० उ०

एवं भवान्तरकृतेन तपोबलेण संप्राप्नुवंति पुरुषा मनुजेषु भोगान्।
देवेषु चोत्तम गुणागुणभूषितांगाः निर्दग्धकर्मपटलाश्च भवंति सिद्धाः ॥ ४०५

—पद्मचरित प० प०

एयं हलहरचरियं निययं जो पढइ सुद्धभावेणं।
सो लहइ बोहिलाभं बुद्धिबलाउं च अइपरमं ॥ ९३ ॥
उज्जयसत्थो वि रिवू खिप्पं उवसमइ तस्स उवसग्गो।
अज्जिणइ चेव पुण्णं जसेण सरिसं न संदेहो ॥ ९४ ॥
रज्जरहिओ वि रज्जं लहइ धणत्थी महाधणं विउलं।
उवसमइ तक्खणं चिय वाही सोमा य होंति गहा ॥ ९५ ॥
महिलत्थी वरमहिलं पुत्तत्थी गोत्तनंदणं पुत्तं।
लहइ परदेसगमणे समागमं चेव बंधूणं ॥ ९६—प० च० ११८ उ०
वाचयति श्रृणोति जनस्तस्यायुर्वृद्धिमीयते पुण्यम्।
चाकृष्टखड्गहस्तो रिपुरपि न करोति वैरमुपशममेति ॥ १५७
किं चान्यद्धर्मार्थी लभते धर्मं यशः परं यशसोऽर्थी।
राज्यभ्रष्टो राज्यं प्राप्नोति न संशयोऽत्र कश्चित्कृत्यः ॥ १५८
इष्टसमायोगार्थी लभते तं क्षिप्रतो धनं धनार्थी।
जायार्थी वरपत्नी पुत्रार्थी गोत्रनन्दनं प्रवरपुत्रम् ॥ १५९—प० १२३वाँ प०

एवं वीरजिणेण रामचरियं सिद्धं महत्थं पुरा
पच्छाखंडलभूइणा उ कहियं सीसाण धम्मासयं ।
भूओ साहुपरंपराए सयलं लोए ठियं पायडं
एत्ताहे विमलेण सुत्तसहियं गाहानिबद्धं कयं ॥ १०२

—पउम० ११८ वाँ उ०

निर्दिष्टं सकलैर्नतेन भुवनैः श्रीवर्द्धमानेन यत्,
तत्त्वं वासवभूतिना निगदितं जम्बोः प्रशिष्यस्य च ।
शिष्येणोत्तरवाग्मिना प्रकटितं पद्मस्य वृत्तं मुनेः
श्रेयः साधुसमाधिवृद्धिकरणं सर्वोत्तमं मंगलम् ॥ १६६

—पद्मचरित १२३ वाँ पर्व

[ कुछ ऐसे उद्धरण जिनमें विषयको अनावश्यक रूपसे बढ़ाया गया है ]

जं एव पुच्छिओ सो भणइ तओ नारओ पसंसंतो ।
अत्थि महिलाए राया जणओ सो इंदुकेउसुओ ॥ १५ ॥
तस्स महिला विदेहा तीए दुहिया इमा पवरकन्ना ।
जोव्वणगुणाणुरूवा सीया णामेण विक्खाया ॥ १६ ॥
अहवा किं परितुट्ठो पडिरूवं पेच्छिऊण आलेक्खे ।
जे तीए विब्भमगुणा ते च्चिय को वण्णिउं तरइ ॥ १७ ॥

—पउमचरिय २९ वाँ उद्देस

अस्त्यत्र मिथिला नाम पुरी परमसुन्दरी ।
इन्द्रकेतोस्सुतस्तत्र जनको नाम पार्थिवः ॥ ३३ ॥
विदेहेतिप्रिया तस्य मनोबन्धनकारिणी ।
गोत्रसर्वस्वभूतेयं सीतेति दुहिता तयोः ॥ ३४
निवेद्यैवमसौ तेभ्यः कुमारं पुनरुक्तवान् ।
बाल मा याः विषाद त्वं तवेयं सुलभैव हि ॥ ३५ ॥
रूपमात्रेण यातोसि किमस्या भावमीदृशं ।
ये तस्या विभ्रमा भद्र कस्तां वर्णयितुं क्षमः ॥ ३६ ॥
तया चित्तं समाकृष्टं तवेति किमिहाद्भुतं ।
धर्मध्याने दृढं बद्धं मुनीनामपि सा हरेत् ॥ ३७ ॥

आकारमात्रमत्रैतत्तस्या न्यस्तं मया पटे ।
लावण्यं यत्तु तत्तस्या तस्यामेवैतदीदृशम् ॥ ३८ ॥
नवयौवनसंभूतकान्तिसागरवीचिषु ।
सा तिष्ठति तरंतीव संसक्तास्तनकुंभयोः ॥ ३९ ॥
तस्या श्रोणी वरारोहा कान्तिसंप्लावितांशुका ।
वीक्षितोन्मूलयत्स्वान्तं समूलमपि योगिनाम् ॥ ४० ॥

—पद्मचरित २८ वाँ पर्व

इह जंबुदीवदीवे दक्खिणभरहे महंतगुणकलिओ ।
मगहा णाम जणवओ नगरागरमंडिओ रम्मो ॥ १
गाम-पुर-खेडकब्बट-मडम्बदोणीमुहेसु परिकिण्णो ।
गोमहिसिवलवपुण्णो धणणिवहाणिरुद्धसीमपहो ॥ २
सत्थाहसेट्ठिगणवइ-कोडुम्बियपमुहसुद्धजणाणिवहो ।
मणिकणगरयणमोत्तियबहुधन्नमहंतकोट्ठारो ॥ ३
देसम्मि तम्मि लोगो विण्णाणवियक्खणो अइसुरूवो ।
बलविहवकंतिजुत्तो अहियं धम्मुज्जयमईओ ॥ ४
नडनट्टछत्तलंखयणिच्चं णच्चंतगीयसद्दालो ।
णाणाहारपसाहिय भुंजाविज्जंतपहियजणो ॥ ५
अहियं वीवाहूसव-वियावडो गंधकुसुमतत्तिल्लो ।
बहुपाणखाणभोयण अणवरयं वड्ढिउच्छाहो ॥ ६
पुक्खरणीसु सरेसु य उज्जाणेसु य समंतओ रम्मो ।
परचक्कमारितक्कर-दुब्भिक्खविवज्जिओ मुइओ ॥ ७—द्वि० उ०

अथ जंबूमति द्वीपे क्षेत्रे भरतनामनि ।
मगधाभिख्यया ख्यातो विषयोऽस्ति समुज्ज्वलः ॥ १
निवासः पूर्णपुण्यानां वासवावाससन्निभः ।
व्यवहारैरसंकीर्णैः कृतलोकव्यवस्थितिः ॥ २
क्षेत्राणि दधते यस्मिन्नुत्खातान् लांगलाननैः ।
स्थलाब्जमूलसंघातान्महीसारगुणानिव ॥ ३
क्षीरसेकादिवोद्भूतैर्मन्दानिलचलद्दलैः ।
पुण्ड्रेक्षुवाटसंतानैर्व्याप्तानंतरभूतलः ॥ ४ ॥

अपूर्वपर्वताकारैर्विभक्तैः खलधामभिः।
सस्यकूटैः सुविन्यस्तैः सीमांता यस्य संकटाः ॥ ५ ॥
उद्घाटकघटीसिक्तैर्यत्र जीरकजूटकैः।
नितांतहरितैरुर्वी जटालेव विराजते ॥ ६ ॥
उर्वरायां वरीयोभिः यः शालेयैरलंकृतः।
मुद्गकोशीपुटैर्यस्मिन्नुद्देशान्कपिलत्विषा ॥ ७ ॥
तापस्फुटितकोशीकैराजमाषैर्निरन्तराः।
उद्देशा यत्र किर्मीरानिक्षेत्रिय-तृणोद्गमाः (?) ॥ ८ ॥
अधिष्ठितेस्थलीपृष्ठे श्रेष्ठगोधूमधामभिः।
प्रशस्यैरन्यशस्यैश्च युक्तप्रत्यूहवर्जितैः ॥ ९ ॥
महामहिषपृष्ठस्थगायद्गोपालपालितैः।
कीटातिलंपटोद्ग्रीववलाकानुगतध्वनिः ॥ १० ॥
विवर्णसूत्रसंबंधघण्टारटतिहारिभिः।
क्षरद्भिरजरत्रासत्पीतक्षीरोदवत्पयः ॥ ११ ॥
सुस्वादुरससंपन्नैर्वोष्पच्छेद्यैरनंतरैः
तृणैस्तृप्तिं परिप्राप्तैर्गोधनैः सितकक्षपूः ॥ १२ ॥
सारीकृतसमुद्देशः कृष्णसारैर्विसारिभिः।
सहस्रसंख्यैर्गीर्वाणस्वामिनो लोचनैरिव ॥ १३ ॥
केतकीधूलिधवलाः यस्य देशाः समुन्नताः।
गंगापुलिनसंकाशो विभांति जिनसेविताः ॥ १४ ॥
शाककंदलवाटेन श्यामलः श्रीधरः क्वचित्।
वनपालकृतास्वादैर्नालिकेरैर्विराजितः ॥ १५ ॥
कोटिभिः शुकचंचूनां तथा शाखामृगाननैः।
संदिग्धकुसुमैर्युक्तः पृथुभिः दाडिमीवनैः ॥ १६ ॥
वत्सपालीकराघृष्टमातुलिंगीफलांभसा।
लिप्ताः कुंकुमपुष्पाणां प्रकरैरुपशोभिताः ॥ १७ ॥
फलस्वादपयःपानसुखसंसुप्तमार्गगाः।
वनदेवीप्रपाकाराः द्राक्षाणां यत्र मंडपाः ॥ १८ ॥ इत्यादि

—पद्मचरित, दू० पर्व

# चामुण्डराय और उनके समकालीन आचार्य

## वीर-मार्तण्ड चामुण्डराय

जिस प्रकार श्वेताम्बर सम्प्रदायमें वस्तुपाल और तेजपाल मंत्रीकी प्रसिद्धि है उसी तरह दिगम्बर सम्प्रदायमें चामुण्डराय या चावुंडरायकी। उनका घरू नाम गोम्मट था और 'राय' राजा राचमल्लद्वारा मिली हुई पदवी थी, इसलिए गोम्मटराय नामसे भी उनका उल्लेख मिलता है। डा० आदिनाथ उपाध्येने अपने एक लेखमें[1] सप्रमाण सिद्ध कर दिया है कि बाहुबलि स्वामीकी मूर्तिका नाम गोम्मट-जिन या गोम्मटेश्वर इसी कारण प्रसिद्ध हुआ है कि वह चामुण्डरायद्वारा निर्मापित हुई थी और आचार्य नेमिचन्द्रका पंच-संग्रह भी गोम्मट-सार, गोम्मट-संग्रह, या गोम्मट-संग्रह-सूत्र इसीलिए कहलाया कि वह चामुण्डरायके लिए उनके प्रश्नके अनुरूप धवलादि सिद्धान्तोंपरसे संग्रह किया गया था। अण्ण भी उनका एक बोलचालका नाम था। केवल 'राय' या 'देव' नामसे भी उनका उल्लेख किया गया है। चामुण्डराय ब्रह्म-क्षत्रिय कुलके थे[2]। इस कुलके विषयमें हमें कुछ पता नहीं। संभव है, उनके पूर्वज पहले ब्राह्मण रहे हों और पीछे क्षात्र-वृत्ति करने लगे हों।

वे गंगवंशी[3] राजा राचमल्लके अमात्य (मंत्री) और सेनापति थे। राचमल्ल

---

१ देखो अनेकान्त वर्ष, ४ अंक ३–४।

२ बाहुबलिचरितमें चामुंडरायको 'ब्रह्म-क्षत्रिय-वैश्यशुक्ति-सुमणिः' कहा है।

३ यह वंश मैसूर प्रान्तमें ईसाकी चौथीसे लेकर ग्यारहवीं सदीतक रहा है। आधुनिक मैसूरका अधिकांश भाग गंगराजाओंके ही अधिकारमें था। इनकी राजधानी पहले कोलार (पालार नदीके किनारे) थी, जो पीछे कावेरीके तटपर तलकाड चली गई थी। इस राज-वंशका जैनधर्मसे घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है। गोम्मटसारके टीकाकर्त्ता अभयचन्द्रने इसे 'सिंह-नन्दिमुनीन्द्राभिनन्दित' राजवंश कहा है। कई जगह सिंहनन्दिको इस राजवंशकी जड़ जमानेवाला भी बतलाया है।

(चतुर्थ) का राज्य-काल श० सं० ८९६ से ९०६ ( वि० सं० १०३१–४१ ) तक निश्चित है। ये गंग-वज्र मारसिंहके उत्तराधिकारी थे। मारसिंह आचार्य अजितसेनके शिष्य थे और उन्हींके समीप बंकापुर ( धारवाड़ ) में उन्होंने समाधिपूर्वक देहत्याग किया था।[1] वे बड़े भारी योद्धा थे और उन्होंने अनेक जैनमन्दिर निर्माण कराये थे। जगदेकवीर राचमल्ल भी उन्हींके समान जैनधर्म-पर श्रद्धा रखते थे।

चामुण्डराय केवल महामात्य ही नहीं, वीर सेनापति भी थे। उन्होंने अपने स्वामीके लिए अनेक युद्ध जीते थे, गोविन्दराज, वेकोंडुराज आदि अनेक राजाओंको परास्त किया था और इसके उपलक्ष्यमें उन्हें समर-धुरंधर, वीर-मार्तण्ड, रणरंगसिंह, वैरिकुल-कालदण्ड, असहायपराक्रम, प्रतिपक्षराक्षस, भुजविक्रम, समर-परशुराम आदि विरुद प्राप्त हुए थे और कौन-सी उपाधि किस युद्धके जीतनेपर मिली, इसका भी उल्लेख मिलता है। अपनी सत्यप्रियताके कारण वे सत्ययुधिष्ठिर भी कहे जाते थे।

जैनधर्मनिष्ठ होनेके कारण जैन-ग्रन्थकारोंने उन्हें सम्यक्त्वरत्नाकर, शौचाभरण, गुणरत्नभूषण, देवराज आदि विशेषण भी दिये हैं[2]।

गोम्मटराय या चामुण्डराय तीन कामोंके लिए विख्यात हैं—गोम्मट-संग्रहसूत्र ( गोम्मटसार ), गोम्मट-शिखर या चन्द्रगिरिके ऊपरके गोम्मट-जिन और दक्षिण-कुक्कुट-जिन। गोम्मटसारमें आचार्य नेमिचन्द्रने इन तीनोंकी जय मनाई है। इनमेंसे गोम्मट-जिन नेमिनाथकी इन्द्रनीलमणिकी उस प्रतिमाके लिए कहा गया है जो

---

१ देखो जैनशिलालेखसंग्रहका ३८ वाँ लेख।

२ आचार्य नेमिचन्द्रने श्लिष्टरूपमें तीर्थंकर भगवानको भी ऊपर लिखे विशेषण देकर चामुण्डरायका संकेत किया है—

क—असहायजिणवरिंदे असहायपरक्कमे महावीरे। क० का० ३९८

ख—णमिऊण णेमिचंदं असहायपरक्कमं महावीरं।—कर्मकाण्ड ८७

ग—णमिऊण णेमिणाहं सच्चजुहिट्ठिरणमंसियंघिजुगं। क० का० ४५१

घ—णमह गुणरयणभूसण-सिद्धंतामियमहद्धिभवभावं। क० का० ८९६

गुणरयणभूसणंबुहिमइवेला भरउ भुवणयलं॥ ,, ९६७

ङ—णमिऊण वड्ढमाणं कणयणिहं देवरायपरिपुज्जं। ,, ३५८

पहले चामुण्डराय बस्तिमें थी परन्तु अब उसका पता नहीं कि कहाँ गई और अब उसके बदलेमें एचणके बनवाये हुए मन्दिरमेंसे नेमिनाथकी दूसरी प्रतिमा लाकर स्थापित कर दी गई है जो पाँच फीट ऊँची है और दक्षिण-कुक्कुट-जिन बाहुबलिस्वामीकी उस विशाल मूर्तिके लिए कहा गया है जो जगत्प्रसिद्ध है। एक प्रवाद था कि भरतचक्रवर्तीने उत्तरमें बाहुबलिकी प्रतिमा निर्माण कराई थी, जो कुक्कुट सर्पोंसे व्याप्त हो गई थी। इसे वही न समझ लिया जाय, यह उससे पृथक् है, इसे बतलानेके लिए दक्षिण विशेषण दिया गया है[1]।

उक्त बाहुबलि स्वामीकी विशाल प्रतिमाके सुन्दर और आकर्षक मुखके विषयमें कहा गया है कि उसे सर्वार्थसिद्धिके देवोंने और सर्वावधि-परमावधिज्ञानके धारी योगियोंने दूरसे देखा[2]।

उनके बनवाये हुए जिनमन्दिरका नाम 'इंसिपभार' या 'ईषत्प्राग्भार' था जो कि शायद इस समय चामुण्डरायबस्तिके नामसे प्रसिद्ध है। कहा गया है कि उसका तलभाग वज्र जैसा है, और उसपर सोनेका कलश है[3]।

चामुण्डरायने एक स्तंभ भी बनवाया था जिसके ऊपर यक्षोंकी मूर्तियाँ थीं और जिनके मुकुटोंके किरण-जलसे सिद्धोंके चरण धुलते रहते थे[4]। डा० उपाध्येका खयाल है कि यह स्तंभ 'त्यागद ब्रह्मदेव' स्तंभ है, जो विन्ध्यगिरिपर है।

ये गंगवज्र मारसिंहके गुरु अजितसेनाचार्यके ही शिष्य थे। अजितसेन अपने समयके बहुत बड़े प्रभावशाली आचार्य थे और वे आर्यसेनके शिष्य थे। गोम्मटसारके कर्त्ताने उन्हें ऋद्धिप्राप्त गणधरदेवादि सदृश गुणी और भुवन-गुरु कहा

---

१ गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटसिहरुवरि गोम्मटजिणो य।
गोम्मटरायविणिम्मियदक्खिणकुक्कुडजिणो जयउ ॥ ९६८

२ जेण विणिम्मियपडिमावयणं सव्वट्ठसिद्धिदेवेहिं।
सव्वपरमोहिजोगिहिं दिट्ठं सो गोम्मटो जयउ ॥ ९६९

३ वज्जयलं जिणभवणं ईसिपभारं सुवण्णकलसं तु।
तिहुवणपडिमाणिक्कं जेण कयं जयउ सो राओ ॥ ९७०

सिद्धलोक या आठवीं पृथवीका नाम 'ईषत्प्राग्भार' है। उसीके अनुकरणमें यह नाम रक्खा गया है। देखो, त्रिलोकसारकी ५५६ वीं गाथा।

४ जेणुब्भियथंभुवरिमजक्खतिरीटग्गकिरणजलधोया।
सिद्धाण सुद्धपाया सो राओ गोम्मटो जयउ ॥ ९७१ —क० का०

है। चामुण्डरायके पुत्र जिनदेवन भी इन्हींके शिष्य थे।

चामुण्डराय जैनधर्मके उपासक तो थे ही, मर्मज्ञ विद्वान् भी थे। उनका कनड़ी भाषाका त्रिषष्टिलक्षणमहापुराण ( चामुण्डराय-पुराण ) प्रसिद्ध है। उपलब्ध गद्य-ग्रन्थोंमें यह सबसे प्राचीन गिना जाता है। इसके प्रारम्भमें लिखा है कि यह चरित्र पहले कूचि ( ? ) भट्टारक, तदनन्तर नन्दिमुनीश्वर, तत्पश्चात् कविपरमेश्वर और फिर जिनसेन-गुणभद्र इस प्रकार परम्परा-क्रमसे चला आया है और उन्हींके अनुसार मैं भी लिखता हूँ।

गोम्मटसारके अन्तमें एक गाथा है जिससे ऐसा भास होता है कि गोम्मटसारकी कोई देसी टीका ( कनड़ी टीका ) भी उन्होंने लिखी थी जिसका नाम वीरमत्तण्डी था।[1]

चारित्रसार नामका एक संस्कृत ग्रन्थ भी चामुंडरायका बनाया हुआ कहा जाता है परन्तु वह एक तरहसे संग्रह ग्रन्थ है और बहुत करके तत्त्वार्थकी सर्वार्थसिद्धि-टीकापरसे संग्रह किया गया है।

## समसामयिक आचार्य

चामुण्डरायके समयमें अनेक बड़े बड़े विद्वान् आचार्य हो गये हैं। उनमेंसे एक तो उनके गुरु अजितसेन थे जिनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है और जो बहुत करके सेनसंघके थे। उन्हें 'भुवनगुरु' कहा गया है।[2] दूसरे हैं अभयनन्दि — जिनके वीरनन्दि, इन्द्रनन्दि, कनकनन्दि और नेमिचंद्र नामके शिष्य

---

१—गोम्मट्टसुत्तल्लिहिणे गोम्मटरायेण जा कया देसी।
सो ( सा ) राओ ( अइ ) चिरकालं णामेण य वीरमत्तंडी ॥

इस गाथाका ठीक अन्वय नहीं बैठता। पाठ भी शायद कुछ अशुद्ध है। परन्तु यदि सचमुच ही चामुण्डरायकी कोई देसी या कनड़ी टीका हो, जिसका कि नाम 'वीर-मत्तंडी' था, तो वह केशववर्णिकी कर्नाटकी वृत्तिसे जुदा ही होगी, यह निश्चित है। एक कल्पना यह भी होती है कि उन्होंने गोम्मटसारकी कोई देसी (कनड़ी) प्रतिलिपि की हो। केशववर्णीकी कनडी-वृत्तिके लिए देखिए डा० उपाध्यायका 'जीवतत्त्वप्रदीपिका ऑन गोम्मट-सार: इट्स आथर एण्ड डेट' शीर्षक लेख।—इंडियन कल्चर जिल्द ७, नं० १।

२ अज्जज्जसेणगुणगणसमूहसंधारिअजियसेणगुरू।
भुवणगुरू जस्सगुरू सो राओ गोम्मटो जयउ ॥ ७३३ ॥—जी० का।

थे। इनमेंसे नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती प्रसिद्ध गोम्मटसार और त्रिलोकसारके कर्त्ता हैं। वे स्वयं अपनेको अभयनन्दिका ही शिष्य लिखते हैं[1]।

वीरनन्दि और इन्द्रनन्दि उनके ज्येष्ठ गुरुभाई थे और इस लिए उन्होंने एक दो जगह उनको भी गुरुतुल्य मानकर नमस्कार किया है और अपनेको उनका वच्छ ( वत्स ) या शिष्य भी कहा है[2]।

ये वीरनन्दि ही चन्द्रप्रभ महाकाव्यके कर्त्ता हैं। इन्होंने इस काव्यकी प्रशस्तिमें लिखा है कि मेरे गुरुका नाम अभयनन्दि था जो देशीयगणके आचार्य थे। अभयनन्दिके गुरु विबुध गुणनन्दि और प्रगुरु ( दादागुरु ) गुणनन्दि थे[3]।

---

१—इदि णेमिचंदमुणिणाणप्पसुदेणभयणंदिवच्छेण।
रइयो तिलोयसारो खमंतु तं बहुसुदाइरिया॥ - त्रि० सा०

२—णमिऊण अभयणंदिं सुदसागरपारगिंदणंदिगुरुं।
वरवीरणंदिणाहं पयडीणं पच्चयं वोच्छं॥ ७८५—क० का०
णमह गुणरयणभूसणसिद्धंतामियमहद्धिभवभावं।
वरवीरणंदिचंदं णिम्मलगुणमिंदणंदिगुरुं॥ ८९६—क० का०
वीरिंदणंदिवच्छेणप्पसुदेणभयणंदिसिस्सेण।
दंसणचरित्तलद्धी सुसूयिया णेमिचंदेण॥ ६४८—ल० सा०

३—बभूव भव्याम्बुजपद्मबन्धुः पतिर्मुनीनां गणभृत्समानः।
सदग्रणीर्देशिगणाग्रगण्यो गुणाकरः श्रीगुणनन्दिनामा॥ १॥
गुणग्रामाम्भोधेः सुकृतवसतेर्मित्रमहसा-
मसाध्यं यस्यासीन्न किमपि महीशासितुमिव।
स तच्छिष्यो ज्येष्ठः शिशिरकरसौम्यः समभवत्
प्रविख्यातो नाम्ना विबुधगुणनन्दीति भुवने॥ २॥
मुनिजननुतपादः प्रास्तमिथ्याप्रवादः सकलगुणसमृद्धस्तस्य शिष्यः प्रसिद्धः।
अभवदभयनन्दी जैनधर्माभिनन्दी स्वमहिमजितसिन्धुर्भव्यलोकैकबन्धुः॥ २॥
भव्याम्भोजविबोधनोद्यतमतेर्भास्वत्समानत्विषः
शिष्यस्तस्य गुणाकरस्य सुधियः श्रीवीरनन्दीत्यभूत्।
स्वाधीनाखिलवाङ्मयस्य भुवनप्रख्यातकीर्तेः सतां
संसत्सु व्यजयन्त यस्य जयिनो वाचाः कुतर्काङ्कुशाः॥ चन्द्रप्रभचरित

आचार्य नेमिचन्द्रने लिखा है कि जिनके चरणोंके प्रसादसे वीरनन्दि और इन्द्रनन्दि शिष्य संसार-समुद्रसे पार हो गये उन अभयनन्दि गुरुको नमस्कार हो[1]। इससे भी मालूम होता है कि ये वीरनन्दि चन्द्रप्रभ काव्यके कर्त्ता ही हैं जो अपनेको अभयनन्दिका शिष्य बतलाते हैं। आगे इन सबके अस्तित्व-कालपर जो विचार किया गया है, उससे भी यही निश्चय होता है।

इन्द्रनन्दि नामके अनेक आचार्य हो गये हैं। हमारा खयाल है कि श्रुतावतार या श्रुतपंचमी कथाके कर्त्ता इन्द्रनन्दि यही होंगे, क्योंकि श्रुतावतारसे मालूम होता है कि वे सिद्धान्त शास्त्रोंसे खूब अच्छी तरह परिचित थे और गोम्मटसार (कर्म-काण्ड) में उन्हें श्रुतसागरपारगामी लिखा भी है।

कनकनन्दिके विषयमें इतना ही मालूम होता है कि गोम्मटसारकी रचनामें उनका भी हाथ था और वे शायद इन्द्रनन्दिसे छोटे थे। कर्मकाण्डकी एक गाथाके अनुसार उन्होंने इन्द्रनन्दि गुरुके पास सब सिद्धान्त सुनकर सत्त्व-स्थानकी रचना की थी[2]। पं० जुगलकिशोरजी मुख्तारके अनुसार आराके जैनसिद्धान्त-भवनमें कनकनन्दि आचार्यका रचा हुआ 'त्रिभंगी' नामका एक ग्रन्थ है, जो १४०० श्लोक प्रमाण है और वे यही कनकनन्दि होंगे[3]।

त्रिलोकसारकी व्याख्याके कर्त्ता माधवचन्द्र त्रैविद्यदेव आचार्य नेमिचन्द्रके शिष्य मालूम होते हैं। मूलग्रन्थमें भी इनकी कई गाथायें सम्मिलित हैं और वे मूलमें शामिल की गई हैं। गोम्मटसारमें भी इनकी कई गाथायें संग्रह की गई हैं जो संस्कृत टीकाकी उत्थानिकासे मालूम होती हैं। संस्कृत गद्यमय क्षपणासार भी जो कि लब्धिसारमें शामिल है, इन्हीं माधवचन्द्रका है।

श्रीनेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीकी गोम्मटसार और त्रिलोकसार नामकी दो रचनायें प्रसिद्ध हैं और ये दोनों ही संग्रह ग्रन्थ हैं। इन दोनोंकी ही अधिकांश गाथायें धवल सिद्धान्त और तिलोयपण्णत्तिसे सार रूपमें संग्रह की गई हैं। इनमेंसे

---

१ जस्स य पायपसाएणणंतसंसारजलहिमुत्तिण्णो।
वीरिंदणंदिवच्छो णमामि तं इंदणंदिगुरुं ॥ ४३६ ॥ क० का०

२ वरइंदणंदिगुरुणो पासे सोऊण सयलसिद्धंतं।
सिरिकणयणंदिगुरुणा सत्तट्ठाणं समुद्दिट्ठं ॥ ३९६ ॥"

३ जैनहितैषी भाग १४, अंक ६, पृ० १६५–६६।

गोम्मटसार तो चामुण्डरायकी ही प्रेरणासे उन्होंने बनाया है और जैसा कि पहले कहा जा चुका है उन्हींके गोम्मटराय नामपर इसका नामकरण किया गया है। गोम्मटसारका परिशिष्टरूप लब्धिसार भी यतिवृषभके कषाय-प्राभृतपरसे इन्हींने संग्रह किया है। आचार्य नेमिचन्द्रकी अन्य किसी रचनाका हमें पता नहीं है।

जिस तरह चक्रवर्ती अपने शासन-चक्रसे भारतवर्षके छह खण्डोंको साधता है, या अपने अधीन करता है, उसी तरह आचार्य नेमिचन्द्रने अपने बुद्धिरूप चक्रसे षट्खंडागमको साधा। इसीलिए वे सिद्धान्तचक्रवर्ती कहलाये।[1]

## समय-विचार

प्रारम्भमें ही कहा जा चुका है कि चामुण्डराय गंगनरेश राचमल्लके मंत्री थे और उनका राज्यकाल वि० सं० १०३१ से १०४१ तक है।

चामुण्डरायने अपना चामुण्डरायपुराण श० सं० ९०० अर्थात् वि० सं० १०३५ में समाप्त किया था।

कनड़ी भाषाके सुप्रसिद्ध कवि रन्नने अपना 'पुराण-तिलक' (अजितपुराण) नामक ग्रन्थ श० सं० ९१५ अर्थात् वि० सं० १०५० में समाप्त किया था। उसने अपने ऊपर चामुण्डरायकी विशेष कृपा होनेका उल्लेख किया है।

इससे चामुण्डरायका समय विक्रमकी ग्यारहवीं सदीका पूर्वार्ध निश्चित होता है।

माधवचन्द्र त्रैविद्यदेवने तिलोयसार-टीकामें लिखा है कि चामुण्डरायको प्रतिबुद्ध करनेके लिए नेमिचन्द्र सि० च० ने इस ग्रन्थकी रचना की[2] और इसी तरह गोम्मटसारकी मन्दप्रबोधिका टीकाके कर्त्ता अभयचन्द्र कहते हैं[3] कि गंगनरेश

---

१ जह चक्केण य चक्की छक्खंडं साहियं अविग्घेण।
तह मइचक्केण मया छक्खंडं साहियं सम्मं ॥ ३९७—क० का०

२ श्रीमदप्रतिहताप्रतिमनिःप्रतिपक्षनिष्करुणभगवन्नेमिचन्द्रसैद्धान्तदेवश्चतुरनुयोगचतुरुदधिपारगश्चामुण्डरायप्रतिबोधनव्याजेन अशेषविनेयजनप्रतिबोधनार्थं त्रिलोकसारनामानं ग्रन्थमारचयन्—

३ सिंहनन्दिमुनीन्द्राभिनन्दितगंगवंशललाम ... श्रीमद्राचमल्लदेवमहीवल्लभमहामात्यपदविराजमान रणरंगमल्लासहायपराक्रमगुणरत्नभूषण—सम्यक्त्वरत्ननिलयादिविविधगुणग्रामनामसमासादितकीर्ति ... श्रीचामुण्डरायभव्यपुण्डरीक-द्रव्यानुयोगप्रश्नानुरूपम् ... ...

राचमल्लके महामात्य चामुण्डरायके प्रश्नके अनुरूप यह ग्रन्थ बनाया गया। इससे उक्त दोनों ग्रन्थोंके कर्त्ता नेमिचन्द्र सि० च० और उनके सहयोगियों—वीरनन्दि, इन्द्रनन्दि, कनकनन्दि, माधवचन्द्र—का समय भी विक्रमकी ग्यारहवीं सदीका पूर्वार्ध ठहरता है।

श्रीवादिराजसूरिने अपना पार्श्वनाथचरित काव्य श० सं० ९४७ (वि० सं० १०८२) में समाप्त किया है[1] और उन्होंने उसके प्रारम्भमें पूर्व कवियोंकी स्तुति करते हुए वीरनन्दिके चन्द्रप्रभकाव्यका स्पष्ट उल्लेख किया है[2]। अर्थात् वि० सं० १०८२ तक उक्त काव्यकी ख्याति हो चुकी थी और इससे भी पूर्वोक्त समयकी पुष्टि होती है।

---

१ शाकाब्दे नगवार्धिरन्ध्रगणने संवत्सरे क्रोधने
मासे कार्तिकनाम्नि बुद्धमहिते शुद्धे तृतीया दिने।
सिंहे पाति जयादिके वसुमतीं जैनी कथेयं मया
निष्पत्तिं गमिता सती भवतु वः कल्याणनिष्पत्तये ॥—पा० च०

२ चन्द्रप्रभाभिसम्बद्धा रसपुष्टा मनःप्रिया।
कुमद्वतीव नो धत्ते भारती वीरनन्दिनः ॥ ३०—पा० च०

# महाकवि पुष्पदन्त

## अपभ्रंश-साहित्य

महाकवि पुष्पदन्त अपभ्रंश भाषाके कवि थे। इस भाषाका साहित्य जैन-पुस्तक-भंडारोंमें भरा पड़ा है। अपभ्रंश बहुत समय तक यहाँकी लोक-भाषा रही है और इसका साहित्य भी बहुत ही लोकप्रिय रहा है। राजदरबारोंमें भी इसकी काफी प्रतिष्ठा थी। राजशेखरकी काव्य-मीमांसासे पता चलता है कि राजसभाओंमें राजासनके उत्तरकी ओर संस्कृत कवि, पूर्वकी ओर प्राकृत कवि और पश्चिमकी ओर अपभ्रंश कवियोंको स्थान मिलता था। पिछले २५-३० वर्षोंसे ही इस भाषाकी ओर विद्वानोंका ध्यान आकर्षित हुआ है और अब तो वर्तमान प्रान्तीय भाषाओंकी जननी होनेके कारण भाषाशास्त्रियों और भिन्न भिन्न भाषाओंका इतिहास लिखनेवालोंके लिए इस भाषाके साहित्यका अध्ययन बहुत ही आवश्यक हो गया है। इधर इस साहित्यके बहुत-से ग्रन्थ भी प्रकाशित हो गये हैं और हो रहे हैं। कई यूनीवर्सिटियोंने अपने पाठ्य-क्रममें भी अपभ्रंश ग्रन्थोंको स्थान देना प्रारंभ कर दिया है।

पुष्पदन्त इस भाषाके एक महान् कवि थे। उनकी रचनाओंमें जो ओज, जो प्रवाह, जो रस और जो सौन्दर्य है वह अन्यत्र दुर्लभ है। भाषापर उनका असाधारण अधिकार है। उनके शब्दोंका भंडार विशाल है और शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनोंसे ही उनकी कविता समृद्ध है। उनकी सरस और सालंकार रचनायें न केवल पढ़ी ही जाती थीं, वे गाई भी जाती थीं और लोग उन्हें पढ़-सुनकर मुग्ध हो जाते थे। स्थानाभावके कारण रचनाओंके उदाहरण देकर उनकी कला और सुन्दरताकी चर्चा करनेसे विरत होना पड़ा।

## कुल-परिचय और धर्म

पुष्पदन्त काश्यपगोत्रीय ब्राह्मण थे। उनके पिताका नाम केशवभट्ट और

माताका मुग्धा देवी था।

उनके माता पिता पहले शैव थे, परन्तु पीछे किसी दिगम्बर जैन गुरुके उपदेशामृतको पाकर जैन हो गये थे और अन्तमें उन्होंने जिन-संन्यास लेकर शरीर त्यागा था। नागकुमारचरितके अन्तमें कविने और और लोगोंके साथ अपने माता पिताकी भी कल्याण-कामना की है और वहाँ इस बातको स्पष्ट किया है[1]। इससे अनुमान होता है कि कवि स्वयं भी पहले शैव थे।

कविके आश्रयदाता महामात्य भरतने जब उनसे महापुराणके रचनेका आग्रह किया, तब कहा कि तुमने पहले भैरव नरेन्द्रको माना है और उसको पर्वतके समान धीर वीर और अपनी श्रीविशेषसे सुरेन्द्रको जीतनेवाला वर्णन किया है। इससे जो मिथ्यात्वभाव उत्पन्न हुआ है, उसका यदि तुम इस समय प्रायश्चित्त कर डालो, तो तुम्हारा परलोक सुधर जाय[2]। इससे भी मालूम होता है कि पहले पुष्पदन्त शैव होंगे और शायद उसी अवस्थामें उन्होंने भैरवनरेन्द्रकी कोई यशोगाथा[3] लिखी होगी।

स्तोत्र-साहित्यमें 'शिवमहिम्न स्तोत्र' बहुत प्रसिद्ध है और उसके कर्त्ताका नाम 'पुष्पदन्त' है। असम्भव नहीं जो वह इन्हीं पुष्पदन्तकी उस समयकी रचना

---

१ मूल पंक्तियाँ कठिन होनेके कारण यहाँ उन्हें संस्कृतच्छायासहित दिया जाता है।

सिवभत्ताइं मि जिणसण्णासें वे वि मयाइं दुरियणिण्णासें।
बंभणाइं कासवरिसिगोत्तइं गुरुवयणामियपूरियसोत्तइं ॥
मुद्धाएवीकेसवणामइं महु पियराइं होंतु सुहधामइं।
[ शिवभक्तौ आप जिनसंन्यासेन द्वौ अपि मृतौ दुरितानिर्णाशेन।
ब्राह्मणौ काश्यपऋषिगोत्रौ गुरुवचनामृतपूरितश्रोत्रौ।
मुग्धादेविकेशवनामानौ मम पितरौ भवतां सुखधामनी ॥ ]

'गुरु' शब्दपर मूल प्रतिमें 'दिगम्बर' टिप्पण दिया हुआ है।

२ णियसिरिविसेसणिज्जियसुरिंद, गिरिधीरवीरभइरवणरिंदु।
पइं मण्णिउ वण्णिउ वीरराउ, उप्पण्णउ जो मिच्छत्तभाउ।
पच्छित्तु तासु जइ करइ अज्जु, ता घडइ तुज्झु परलोयकज्जु।

३ आगे बतलाया है कि यह यशोगाथा शायद 'कथामकरन्द' नामकी होगी और उसका नायक भैरव-नरेन्द्र। भैरव कहाँके राजा थे, इसका अभी तक पता नहीं लगा।

हो जब ये शैव थे। जयन्तभट्टने इस स्तोत्रका एक पद्य अपनी न्याय-मंजरीमें 'उक्तं च' रूपसे उद्धृत किया है। यद्यपि अभी तक जयन्तभट्टका ठीक समय निश्चित नहीं हुआ है, इस लिए जोर देकर नहीं कहा जा सकता। फिर भी सम्भावना है कि जयन्त पुष्पदन्तके बादके होंगे और तब शिवमहिम्न इन्हीं पुष्पदन्तका होगा।

उनकी रचनाओंसे मालूम होता है कि जैनेतर साहित्यसे उनका प्रगाढ़ परिचय था। उनकी उपमायें और उत्प्रेक्षायें भी इसी बातका संकेत करती हैं[1]।

अपने ग्रन्थोंमें उन्होंने इस बातका कोई उल्लेख नहीं किया कि वे कब जैन हुए और कैसे हुए, अपने किसी जैनगुरु और सम्प्रदाय आदिकी भी कोई चर्चा उन्होंने नहीं की, परन्तु खयाल यही होता है कि पहले वे भी अपने माता पिताके ही समान शैव होंगे। यह तो नहीं कहा जा सकता कि वे माता-पिताके जैन होनेके बाद जैन हुए या पहले। परन्तु इस बातमें सन्देहकी गुंजाइश नहीं है कि वे दृढ़ श्रद्धानी जैन थे।

उन्होंने जगह जगह अपनेको 'जिणपयभत्तिं धम्मासत्तिं वयसंजुत्तिं उत्तमसत्तिं वियलियसंकिं' अर्थात् जिनपदभक्त, व्रतसंयुक्त, विगलितशंक आदि विशेषण दिये हैं और 'मग्गियपण्डितपंडितमरणें' अर्थात् 'पंडित-पण्डितमरण पानेकी तथा बोधि-समाधिकी आकांक्षा प्रकट की है।

'सिद्धान्तशेखर'[2] नामक ज्योतिष ग्रंथके कर्त्ता श्रीपति भट्ट नागदेवके पुत्र और केशवभट्टके पौत्र थे। ज्योतिषरत्नमाला, दैवज्ञवल्लभ, जातकपद्धति, गणिततिलक[3], बीजगणित, श्रीपति-निबंध, श्रीपतिसमुच्चय, श्रीकोटिदकरण, ध्रुवमानसकरण आदि ग्रंथोंके कर्त्ता भी श्रीपति हैं। वे बड़े भारी ज्योतिषी थे। हमारा अनुमान है कि पुष्पदन्तके पिता केशवभट्ट और श्रीपतिके पितामह केशवभट्ट एक

---

१ बलिजीमूतदधीचिषु सर्वेषु स्वर्गतामुपगतेषु।
सम्प्रत्यनन्यगतिकस्त्यागगुणो भरतमावसति ॥ आदि।

२ यह ग्रन्थ कलकत्तायूनीवर्सिटीने अभी हाल हीं प्रकाशित किया है।

३ गणिततिलक श्रीसिंहतिलकसूरिकृत टीकासहित गायकवाड ओरियण्टल सीरीजमें प्रकाशित हुआ है।

ही थे [1]। क्यों कि एक तो दोनों ही काश्यप [2] गोत्रीय हैं और दूसरे दोनोंके समयमें भी अधिक अन्तर नहीं है [3]।

केशवभट्टके एक पुत्र पुष्पदन्त होंगे और दूसरे नागदेव। पुष्पदंत निष्पुत्र-कलत्र थे, परन्तु नागदेवको श्रीपति जैसे महान् ज्योतिषी पुत्र हुए। यदि यह अनुमान ठीक हो, तो श्रीपतिको पुष्पदन्तका भतीजा समझना चाहिए।

पुष्पदन्त मूलमें कहाँके रहनेवाले थे, उनकी रचनाओंमें इस बातका कोई उल्लेख नहीं मिलता। परन्तु उनकी भाषा बतलाती है कि वे कर्नाटकके या उससे और दक्षिणके द्रविड़ प्रान्तोंके तो नहीं थे। क्योंकि एक तो उनकी सारी रचनाओंमें कनड़ी और द्रविड़ भाषाओंके शब्दोंका अभाव है, दूसरे अब तक अपभ्रंश भाषाका ऐसा एक भी ग्रंथ नहीं मिला है जो कर्नाटक या उसके नीचेके किसी प्रदेशका बना हुआ हो। अपभ्रंश साहित्यकी रचना प्रायः गुजरात, मालवा, बरार और उत्तरभारतमें ही होती रही है। अतएव अधिक संभव यही है कि वे इसी ओरके हों।

श्रीपति ज्योतिषी रोहिणीखेडके रहनेवाले थे और रोहिणीखेड बरारके बुलढाना जिलेका रोहनखेड़ नामका गाँव जान पड़ता है। [4] यदि श्रीपति सचमुच ही पुष्प-

---

१ भट्टकेशवपुत्रस्य नागदेवस्य नन्दनः, श्रीपती रोहिणीखं(खे)डे ज्योतिःशास्त्रमिदं व्यधात्।
—ध्रुवमानसकरण।

२ ज्योतिषरत्नमालाकी महादेवप्रणीत टीकामें श्रीपतिका काश्यप गोत्र बतलाया है— "काश्यपवंशपुण्डरीकखण्डमार्तण्डः केशवस्य पौत्रः नागदेवस्य सूनुः श्रीपतिः संहितार्थमभिधातुरिच्छुराह—।"

३ महामहोपाध्याय पं० सुधाकर द्विवेदीने अपनी 'गणिततरंगिणी'में श्रीपतिका समय श० सं० ९२१ बतलाया है और स्वयं श्रीपतिने अपने 'धीकोटिदकरण'में अहंगणसाधनके लिए श० सं० ९६१ का उपयोग किया है जिससे अनुमान होता है कि वे उक्त समय तक जीवित थे। ध्रुवमानसकरणके सम्पादकने श्रीपतिका समय श० सं० ९५० के आसपास बतलाया है। पुष्पदन्त श० सं० ८९४ की मान्यखेटकी लूट तक बल्कि उसके भी बाद तक जीवित थे। अतएव दोनोंके बीच जो मन्तर है, वह इतना अधिक नहीं है कि चचा और भतीजेके बीच संभव न हो। श्रीपतिने उम्र भी शायद अधिक पाई हो।

४ बुलढाना जिलेके गजेटियरसे पता चला है कि इस रोहनखेड़में ईसाकी १५-१६ वीं शताब्दिमें खानदेशके सूबेदारों और बहमनी खान्दानके नवाबोंके बीच अनेक लड़ाइयाँ हुई हैं।

दन्तके भतीजे हों तो पुष्पदन्तको भी बरारका ही रहनेवाला मानना चाहिए।

बरारकी भाषा मराठी है। अभी ग० वा० तगारे एम० ए०, बी० टी० नामक विद्वानने पुष्पदन्तको प्राचीन मराठीका महाकवि बतलाया है और उनकी रचनाओंमेंसे बहुतसे ऐसे शब्द चुनकर बतलाये हैं, जो प्राचीन मराठीसे मिलते जुलते हैं[1]। वैयाकरण मार्कण्डेयने अपने 'प्राकृत-सर्वस्व' में अपभ्रंश भाषाके नागर, उपनागर और व्राचट ये तीन भेद किये हैं। इनमेंसे व्राचटको लाट (गुजरात) और विदर्भ (बरार) की भाषा बतलाया है। सो पुष्पदन्तकी अपभ्रंश व्राचट होनी चाहिए।

श्रीपतिने अपनी 'ज्योतिषरत्नमाला' पर स्वयं एक मराठी टीका लिखी थी, जो सुप्रसिद्ध इतिहासकार राजवाड़ेको मिली थी और उन्होंने उसे सन् १९१४में प्रकाशित भी करा दिया था। मुझे उसकी प्रति अभी तक नहीं मिल सकी। उसके प्रारम्भका अंश इस प्रकार है—"ते या ईश्वररूपा कालातें मि। ग्रंथुकर्त्ता श्रीपति नमस्कारी। मी श्रीपति रत्नाचि माला रचितो।" इसकी भाषा गीताकी प्रसिद्ध टीका ज्ञानेश्वरीसे मिलती जुलती है। इससे भी अनुमान होता है कि श्रीपति बरारके ही होंगे और इस लिए पुष्पदन्तका भी वहींका होना सम्भव है।

सबसे पहले पुष्पदन्तको हम मेलाड़ि या मेलपाटीके एक उद्यानमें पाते हैं और फिर उसके बाद मान्यखेटमें। मेलाड़ि उत्तर अर्काट जिलेमें है जहाँ कुछ कालतक राष्ट्रकूट महाराजा कृष्ण तृतीयका सेनासन्निवेश रहा था और वहीं उनका भरत मंत्रीसे साक्षात् होता है। निजाम-राज्यका वर्तमान मलखेड़ ही मान्यखेट है।

यद्यपि इस समय मलखेड़ महाराष्ट्रकी सीमाके अन्तर्गत नहीं माना जाता, परन्तु बहुतसे विद्वानोंका मत है राष्ट्रकूटोंके समयमें वह महाराष्ट्रमें ही गिना जाता थी। और इसलिए तब वहाँ तक वैदर्भी अपभ्रंशकी पहुँच अवश्य रही होगी।

---

१ देखो सह्याद्रि (मासिकपत्र) का अप्रैल १९४१ का अंक, पृ० २५३-५६।

२ कुछ थोड़ेसे शब्द देखिएं—उक्कुरड=उकिरडा (घूरा), गंजोल्लिय=गाँजलेले (दुखी), चिक्खिल्ल=चिखल (कीचड़), तुप्प=तूप (घी), पंगुरण=पांघरूण (ओढ़ना), फेड=फेडणे (लौटाना), बोक्कड=बोकड़ (बकरा), आदि।

राष्ट्रकूटोंकी राजधानी पहले नासिकके पास मयूरखंडीमें थी, जो महाराष्ट्रमें ही है। अतएव राष्ट्रकूट इसी तरफके थे। मान्यखेटको उन्होंने अपनी राजधानी सुदूर दक्षिणके अन्तरीपपर शासन करनेकी सुविधाके लिए बनाया था। क्योंकि मान्यखेटमें केन्द्र रख कर ही चोल, चेर, पाण्ड्य देशोंपर ठीक तरहसे शासन किया जा सकता था।

भरतको कविने कई जगह भरत भट्ट लिखा है। नाइल्लइ और सीलइय भी भट्ट विशेषणके साथ उल्लिखित हुए हैं। इससे अनुमान होता है कि पुष्पदंतको इन भट्टोंके मान्यखेटमें रहनेका पता होगा और उसी सूत्रसे वे घूमते घामते उस तरफ पहुँचे होंगे। बहुत संभव है कि ये लेग भी पुष्पदन्तके ही प्रान्तके हों और महान् राष्ट्रकूटोंकी सम्पन्न राजधानीमें अपना भाग्य आजमानेके लिए आकर बस गये हों और कालान्तरमें राजमान्य हो गये हों। उस समय बरार भी राष्ट्रकूटोंके अधिकारमें था, अतएव वहाँके लोगोंका आवागमन मान्यखेट तक होना स्वाभाविक है। कमसे कम विद्योपजीवी लोगोंके लिए तो 'पुरन्दरपुरी' मान्यखेटका आकर्षण बहुत ज्यादा रहा होगा।

भरत मंत्रीको कविने 'प्राकृतकविकाव्यरसावलुब्ध' कहा है और प्राकृतसे यहाँ उनका मतलब अपभ्रंशसे ही जान पड़ता है। इस भाषाको वे अच्छी तरह जानते होंगे और उसका आनंद ले सकते होंगे, तभी न उन्होंने कविको इतना उत्साहित और सम्मानित किया होगा?

## व्यक्तित्व और स्वभाव

पुष्पदन्तका एक नाम 'खंडे' था। शायद यह उनका घरू और बोलचालका नाम होगा। महाराष्ट्रमें खंडूजी, खंडोबा नाम अब भी कसरतसे रक्खा

---

१ (क) जो विहिणा णिम्मउ कव्वपिंडु, तं णिसुणे वि सो संचलिउ खंडु।
—म० पु० सन्धि १ क० ६

(ख) मुग्धे श्रीमदनिन्द्यखण्डसुकवेर्बन्धुर्गुणैरुन्नतः। —म० पु० सन्धि ३

(ग) वाञ्छन्नित्यमहं कुतूहलवती खण्डस्य कीर्तिः कृतेः।
—म० पु० स० ३९

जाता है। अभिमानमेरु[1], अभिमान-चिह्न[2], काव्यरत्नाकर[3], कविकुलतिलक[4], सरस्वतीनिलय[5], कव्वपिसल्ल[6] ( काव्यपिशाच या काव्यराक्षस ) ये उनकी पदवियाँ थीं। यह पिछली पदवी बड़ी अद्भुत-सी है; परन्तु इसका उन्होंने स्वयं ही प्रयोग किया है। शायद अपनी महती कवित्वशक्तिके कारण ही यह पद उन्होंने पसन्द किया हो। 'अभिमानमेरु' पद उनके स्वभावको भी व्यक्त करता है। वे बड़े ही स्वाभिमानी थे। महापुराणकी उत्थानिकासे मालूम होता है कि जब वे खलजनों-

---

१ (क) तं सुणेवि भणइ अहिमाणमेरु। —म० पु० १-३-१२
(ख) कं यास्यस्यभिमानरत्ननिलयं श्रीपुष्पदन्तं विना।—म० पु० सं० ४५
(ग) णण्णहो मंदिरि णिवसंतु संतु, अहिमाणमेरु गुणगणमहंतु।
—ना० कु० १-२-२

२ वयसंजुत्तिं उत्तमसत्तिं वियलियसंकिं अहिमाणंकिं।—य० च० ४-३१-३

३ भो भो केसवतणुरुह णवसररुहमुह कव्वरयणरयणायर। म० पु० १-४-१०

४–५ (क) तं णिसुणे वि भरहें वुत्तु ताव, भो कइकुलतिलय विमुक्कगाव।
—म० पु० १-८-१

(ख) अग्गइ कइराउ पुप्फयंतु सरसइणिलउ।
देवियहि सरूउ वण्णइ कइयणकुलतिलउ।—य० च० १-८-१५

६ (क) जिणचरणकमलभत्तिल्लएण, ता जंपिउ कव्वपिसल्लएण।
—म० पु० १-८-८

(ख) बोल्लाविउ कइकव्वपिसल्लउ, किं तुहुं सच्चउ वप्प गहिल्लउ।
—म० पु० ३८-३-५

(ग) णण्णस्स पत्थणाए कव्वपिसल्लएण पहसियमुहेण।—ना० अन्तिम पद्य

७ ……………………महि परिभमंतु मेलाडिणयरु।
अवहेरियखलयणु गुणमहंतु, दियहेहिं पराइउ पुप्फयंतु।
णंदणवणि किर वीसमइ जाम, तहिं विण्णि पुरिस संपत्त ताम।
पणवेप्पिणु तेहिं पवुत्तु एव, भो खंड गलियपावावलेव।
परिभमिरभमररवगुमगुमंति, किं किर णिवसहि णिज्जणवणंति।
करिसरवहिरियदिच्चक्कवालि, पइसरहि ण किं पुरवरि विसालि।
तं सुणिवि भणइ अहिमाणमेरु, वर खज्जइ गिरिकंदरि कसेरु।

द्वारा अवहेलित और दुर्दिनोंसे पराजित होकर घूमते घामते मेलपाटीके बाहर एक बगीचेमें विश्राम कर रहे थे, तब 'अम्मइय' और 'इन्द्र' नामक दो पुरुषोंने आकर उनसे कहा, "आप इस निर्जन वनमें क्यों पड़े हुए हैं, पासके नगरमें क्यों नहीं चलते ?" इसके उत्तरमें उन्होंने कहा, "गिरिकन्दराओंमें घास खाकर रह-जाना अच्छा परन्तु दुर्जनोंकी टेढ़ी भौंहें देखना अच्छा नहीं। माताकी कूँखसे जन्मते ही मर जाना अच्छा परन्तु किसी राजाके भ्रूकुंचित नेत्र देखना और उसके कुवचन सुनना अच्छा नहीं। क्योंकि राजलक्ष्मी ढुरते हुए चँवरोंकी हवासे सारे गुणोंको उड़ा देती है, अभिषेकके जलसे सुजनताको धो डालती है, विवेकहीन बना देती है, दर्पसे फूली रहती है, मोहसे अंधी रहती है, मारणशीला होती है, सप्तांग राज्यके बोझेसे लदी रहती है, पिता-पुत्र दोनोंमें रमण करती है, विषकी सहोदरा और जड-रक्त है। लोग इस समय ऐसे नीरस, और निर्विशेष (गुणाव-गुणविचाररहित) हो गये हैं कि बृहस्पतिके समान गुणियोंका भी द्वेष करते हैं। इस लिए मैंने इस वनकी शरण ली है और यहींपर अभिमानके साथ मर जाना ठीक समझा है।" पाठक देखेंगे कि इन पंक्तियोंमें कितना स्वाभिमान और राजाओं तथा दूसरे हृदयहीन लोगोंके प्रति कितने ज्वालामय उद्गार भरे हैं !

ऐसा मालूम होता है कि किसी राजाके द्वारा अवहेलित या उपेक्षित होकर ही वे घरसे चल दिये थे और भ्रमण करते हुए और बड़ा लम्बा दुर्गम रास्ता तय करके

---

णउ दुज्जनभउँहावंकियाइं, दीसंतु कलुसभावंकियाइं।
वर णरवरु धवलच्छिहे होहु म कुच्छिहे मरउ सोणिमुहणिग्गमे।
खलकुच्छियपहुवयणइं भिउडियणयणइं म णिहालउ सूरुग्गमे ॥
चमराणिलउड्डावियगुणाइ, अहिसेयधोयसुयणत्तणाइ।
अविवेयइ दप्पुत्तालियाइ, मोहंधइ मारणसीलियाइ।
सत्तंगरज्जभरभारियाइ, पिउपुत्तरमणरसयारियाइ।
विससहजम्मइ जडरत्तियाइ, किं लच्छिइ विउसविरत्तियाइ।
संपइ जणु नीरसु णिव्विसेसु, गुणवंतउ जहिं सुरगुरुवि देसु।
तहिं अम्हइ लइ काणणु जि सरणु, अहिमाणें सहुं वरि होउ मरणु।

मेलपाटी पहुँचे थे[1]। उनका स्वभाव स्वाभिमानी और कुछ उग्र तो था ही, अतएव कोई आश्चर्य नहीं जो राजाकी जरा-सी भी टेढ़ी भौंहको वे न सह सके हों और इसीलिए नगरमें चलनेके आग्रह करनेपर उन दो पुरुषोंके सामने ही राजाओंपर बरस पड़े हों। अपने उग्र स्वभावके कारण ही वे इतने चिढ़ गये और उन्हें इतनी वितृष्णा हो गई कि सर्वत्र दुर्जन ही दुर्जन दिखाई देने लगे, और सारा संसार निष्फल, नीरस, शुष्क प्रतीत होने लगा[2]।

जान पड़ता है महामात्य भरत मनुष्य-स्वभावके बड़े पारखी थे। उन्होंने कविवरकी प्रकृतिको समझ लिया और अपने सद्व्यवहार, समादर और विनयशीलतासे सन्तुष्ट करके उनसे वह महान् कार्य करा लिया जो दूसरा शायद ही करा सकता।

राजाके द्वारा अवहेलित और उपेक्षित होनेके कारण दूसरे लोगोंने भी शायद उनके साथ अच्छा व्यवहार नहीं किया होगा, इसलिए राजाओंके साथ साथ औरोंसे भी वे प्रसन्न नहीं दिखलाई देते, उनको भी बुरा-भला कहते हैं; परन्तु भरत और नन्नकी लगातार प्रशंसा करते हुए भी वे नहीं थकते।

उत्तरपुराणके अन्तमें उन्होंने अपना परिचय इस रूपमें दिया है, "सिद्धिविलासिनीके मनोहर दूत, मुग्धा देवीके शरीरसे संभूत, निर्धनों और धनियोंको एक दृष्टिसे देखनेवाले, सारे जीवोंके अकारण मित्र, शब्दसलिलसे बढ़ा हुआ है काव्य-स्रोत जिनका, केशवके पुत्र, काश्यपगोत्री, सरस्वतीविलासी, सूने पड़े हुए घरों और देवकुलिकाओंमें रहनेवाले, कलिके प्रबल पाप-पटलोंसे रहित, बेघरबार, पुत्रकलत्रहीन, नदियों वापिकाओं और सरोवरोंमें स्नान करनेवाले, पुराने वस्त्र और बल्कल पहिननेवाले, धूलधूसरित अंग, दुर्जनोंके संगसे दूर रहनेवाले, जमीनपर सोनेवाले और अपने ही हाथोंको ओढ़नेवाले, पंडित-पंडितमरणकी प्रतीक्षा करनेवाले, मान्यखेट नगरमें रहनेवाले, मनमें अरहंतदेवका ध्यान करनेवाले, भरतमंत्रीद्वारा सम्मानित, अपने काव्यप्रबंधसे लोगोंको पुलकित करनेवाले और पापरूप कीचड़को जिन्होंने धो डाला है, ऐसे अभिमानमेरु पुष्पदन्तने, यह काव्य जिन-पदकमलोंमें हाथ जोड़े हुए भक्तिपूर्वक क्रोधनसंव-

---

१ देखो पिछले उद्धरण।

२ जो जो दीसइ सो सो दुज्जणु, णिप्फलु णीरसु जं सुक्कउवणु।

सतकी असाढ़ सुदी दसवींको बनाया[1]।

इस परिचयसे कविकी प्रकृति और उनकी निस्संगताका हमारे सामने एक चित्र-सा खिंच जाता है। एक बड़े भारी साम्राज्यके महामंत्रीद्वारा अतिशय सम्मानित होते हुए भी वे सर्वथा अकिंचन और निर्लिप्त ही रहे जान पड़ते हैं। नाममात्रके गृहस्थ होकर एक तरहसे वे मुनि ही थे।

एक जगह वे भरत महामात्यसे कहते हैं कि "मैं धनको तिनकेके समान गिनता हूँ। उसे मैं नहीं लेता। मैं तो केवल अकारण प्रेमका भूखा हूँ और इसीसे तुम्हारे महलमें हूँ[2]। मेरी कविता तो जिन-चरणोंकी भक्तिसे ही स्फुरायमान होती है, जीविका-निर्वाहके खयालसे नहीं[3]।"

इस तरहकी निष्पृहतामें ही स्वाभिमान टिक सकता है और ऐसे ही पुरुषको 'अभिमानमेरु' पद शोभा देता है। कविने एक दो जगह अपने रूपका भी वर्णन कर दिया है, जिससे मालूम होता है कि उनका शरीर बहुत ही दुबला

---

१ सिद्धिविलासिणिमणहरदूएं, मुद्धाएवीतणुसंभूएं।
णिद्धणसधणलोयसमचित्तें, सव्वजीवणिक्कारणमित्तें॥ २१
सद्दसलिलपरिवड्ढियसोत्तें, केसवपुत्तें कासवगोत्तें।
विमलसरासइजणियविलासें, सुण्णभवणदेवउलणिवासें॥ २२
कलिमलपवलपडलपरिचत्तें, णिग्घरेण णिप्पुत्तकलत्तें।
णइ-वावी-तलाय-सरह्राणें, जर-चीवर-वक्कल-परिहाणें॥ २३
धीरें धूली-धूसरियंगें, दूरुयरुज्झिय-दुज्जणसंगें।
महिसयणयलें करपंगुरणें, मग्गियपंडियपंडियमरणें॥ २४
मण्णखेडपुरवरे णिवसंतें, मणे अरहंतु देउ झायंतें।
भरहमण्णणिज्जें णयणिलएं, कव्वपबंधजणियजणपुलएं॥ २५
पुप्फयंतकइणा धुयपंकें, जइ अहिमाणमेरुणामकें।
कयउ कव्वु भत्तिए परमत्थें, जिणपयपंकयमउलियहत्थें॥ २६
कोहणसंवच्छरे आसाढए, दहमए दियहे चंदरुइरूढए।

२ धणु तणुसमु मज्झु ण तं गहणु, णेहु णिकारिमु इच्छमि।
देवीसुअ सुदणिहि तेण हउं, णिलए तुहारए अच्छमि॥—२० उत्तर पु०

३ मज्झु कइत्तणु जिणपयभत्तिहें, पसरइ णउ णियजीवियवित्तिहें।—उ० पु०

पतला और साँवला था। वे बिल्कुल कुरूप थे[1] परन्तु सदा हँसते रहते थे[2]। जब बोलते थे तो उनकी सफेद दन्तपंक्तिसे दिशाएँ धवल हो जाती थीं[3]। यह उनकी स्पष्टवादिता और निरहंकारताका ही निदर्शन है, जो उन्होंने अपनेको शुद्ध कुरूप कहनेमें भी संकोच न किया।

पुष्पदन्तमें स्वाभिमान और विनयशीलताका एक विचित्र सम्मेलन दीख पड़ता है। एक ओर तो वे अपनेको ऐसा महान् कवि बतलाते हैं जिसकी बड़े बड़े विशाल ग्रंथोंके ज्ञाता और मुद्दतसे कविता करनेवाले भी बराबरी नहीं कर सकते[4] और सरस्वतीसे कहते हैं कि हे देवी, अभिमानरत्ननिलय पुष्पदन्तके बिना तुम कहाँ जाओगी—तुम्हारी क्या दशा होगी[5]? और दूसरी ओर कहते हैं कि मैं दर्शन, व्याकरण, सिद्धान्त, काव्य, अलंकार कुछ भी नहीं जानता, गर्भमूर्ख हूँ। न मुझमें बुद्धि है, न श्रुतसंग है, न किसीका बल है[6]।

भावुक तो सभी कवि होते हैं परन्तु पुष्पदन्तमें यह भावुकता और भी बढ़ी चढ़ी थी। इस भावुकताके कारण वे स्वप्न भी देखा करते थे। आदिपुराणके समाप्त हो जाने पर किसी कारण उन्हें कुछ अच्छा नहीं लग रहा था, वे

---

१ कसणसरीरें सुद्धकुरूवें मुद्धाएविगब्भसंभूवें। ११—उ० पु०

२ णण्णस्स पत्थणाए कव्वपिसल्लेन पहसियमुहेण,
णायकुमारचरित्तं रइयं सिरिपुप्फयंतेण ॥—णायकुमार च०
पहसियतुडिं कइणा खंडें। —यशोधर चरित

३ सियदंतपंतिधवलीकयासु ता जंपइ वरवायाविलासु।

४ आजन्मं (?) कवितारसैकधिषणा सौभाग्यभाजो गिरां,
दृश्यन्ते कवयो विशालसकलग्रन्थानुगा बोधतः।
किन्तु प्रौढनिरूढगूढमतिना श्रीपुष्पदंतेन भोः,
साम्यं बिभ्रति (?) नैव जातु कविता शीघ्रं त्वतः प्राकृतेः ॥—६६ वीं संधि

५ लोके दुर्जनसंकुले हतकुले तृष्णावसे नीरसे,
सालंकारवचोविचारचतुरे लालित्यलीलाधरे।
भद्रे देवि सरस्वति प्रियतमे काले कलौ साम्प्रतं,
कं यास्यस्यभिमानरत्ननिलयं श्रीपुष्पदन्तं विना ॥ —८० वीं संधि

६ णहु महु बुद्धिपरिग्गहु णहु सुयसंगहु णउ कासुवि केरउ बलु।—उ० पु०

निर्विण्णसे हो रहे थे कि एक दिन उन्हें स्वप्नमें सरस्वती देवीने दर्शन दिया और कहा कि जन्ममरण-रोगके नाश करनेवाले अरहंत भगवानको, जो पुण्य-वृक्षको सींचनेके लिए मेघतुल्य हैं, नमस्कार करो।' यह सुनते ही कविराज जाग उठे और यहाँ वहाँ देखते हैं तो कहीं कोई नहीं है, वे अपने घरमें ही हैं। उन्हें बड़ा विस्मय हुआ।[1] इसके बाद भरतमंत्रीने आकर उन्हें समझाया और तब वे उत्तरपुराणकी रचनामें प्रवृत्त हुए।

कविके ग्रंथोंसे मालूम होता है कि वे महान् विद्वान् थे। उनका तमाम दर्शन-शास्त्रोंपर तो अधिकार था ही, जैनसिद्धान्तकी जानकारी भी उनकी असाधारण थी। उस समयके ग्रन्थकर्ता चाहे वे किसी भी भाषाके हों, संस्कृतज्ञ तो होते ही थे। यद्यपि अभी तक पुष्पदन्तका कोई स्वतंत्र संस्कृत ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ है, फिर भी वे संस्कृतमें अच्छी रचना कर सकते थे। इसके प्रमाणस्वरूप उनके वे संस्कृत पद्य पेश किये जा सकते हैं जो उन्होंने महापुराण और यशोधरचरितमें भरत और नन्नकी प्रशंसामें लिखे हैं। व्याकरणकी दृष्टिसे यद्यपि उनमें कहीं कहीं कुछ स्खलनायें पाई जाती हैं, परन्तु वे कवियोंकी निरंकुशताकी ही द्योतक हैं, अज्ञानताकी नहीं।

## कविकी ग्रन्थ-रचना

महाकवि पुष्पदन्तके अब तक तीन ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं और सौभाग्यकी बात है कि वे तीनों ही आधुनिक पद्धतिसे सुसम्पादित होकर प्रकाशित हो चुके हैं।

**१ तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारु** ( त्रिषष्टिमहापुरुषगुणालंकार ) या महापुराण। यह आदिपुराण और उत्तरपुराण इन दो खंडोंमें विभक्त है। ये दोनों अलग अलग भी मिलते हैं। इनमें त्रेसठ शलाका पुरुषोंके चरित हैं।

---

१ मणि जाएण किं पि अमणोज्जें, कइवयदियहें केण वि कज्जें।
णिव्विण्णउ थिउ जाम महाकइ, ता सिवणंतरि पत्त सरासइ।
भणइ भडारी सुहयरुओहं, पणमइ अरुहं सुहयरुमेहं।
इय णिसुणेवि विउद्धउ कइवरु, सयलकलायरु णं छणससहरु।
दिसउ णिहालइ किं पि ण पेच्छइ, जा विम्हियमइ णियघरि अच्छइ।

—महापुराण ३८-२

पहलेमें प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेवका और दूसरेमें शेष तेईस तीर्थंकरोंका और उनके समयके अन्य महापुरुषोंका। उत्तरपुराणमें पद्मपुराण ( रामायण ) और हरिवंश-पुराण[1] ( महाभारत ) भी शामिल हैं और ये भी कहीं कहीं पृथक् रूपमें मिलते हैं।

अपभ्रंश ग्रंथोंमें सर्गकी जगह सन्धियाँ होती हैं। आदिपुराणमें ८० और उत्तरपुराणमें ४२ सन्धियाँ हैं। दोनोंका श्लोकपरिमाण लगभग बीस हजार है। इसकी रचनामें कविको लगभग छह वर्ष लगे थे।

यह एक महान् ग्रन्थ है और जैसा कि कविने स्वयं कहा है, इसमें सब कुछ है और जो इसमें नहीं है वह कहीं नहीं है[2]।

महामात्य भरतकी प्रेरणा और प्रार्थनासे यह बनाया गया, इसलिए कविने इसकी प्रत्येक सन्धिके अंतमें इसे 'महाभव्वभरताणुमण्णिए' ( महाभव्यभरतानुमानिते ) विशेषण दिया है और इसकी अधिकांश सन्धियोंमें प्रारम्भमें भरतका विविध-गुणकीर्तन किया है[3]।

जैनपुस्तकभण्डारोंमें इस ग्रन्थकी अनेकानेक प्रतियाँ मिलती हैं। इसपर अनेक टिप्पण-ग्रन्थ भी लिखे गये हैं, जिनमेंसे आचार्य प्रभाचंद्र और श्रीचंद्र मुनिके दो टिप्पण उपलब्ध भी हैं[4]। श्रीचंद्रने अपने टिप्पणमें लिखा है—'मूलटिप्पणिकां चालोक्यकृतमिदं समुच्चयटिप्पणं।' इससे मालूम होता है कि इस ग्रन्थपर स्वयं ग्रन्थकर्ताकी लिखी हुई मूल टिप्पणिका भी थी, जिसका उपयोग श्रीचन्द्रने किया है। जान पड़ता है कि यह ग्रन्थ बहुत लोकप्रिय और प्रसिद्ध रहा है।

---

१ केवल हरिवंशपुराणको जर्मनीके एक विद्वान् 'आल्स डर्फ' ने जर्मनभाषामें सम्पादित करके प्रकाशित किया है।

२—अत्र प्राकृतलक्षणानि सकला नीतिः स्थितिच्छन्दसा-
मर्थालंकृतयो रसाश्च विविधास्तत्त्वार्थनिर्णीतयः।
किञ्चान्यद्यदिहास्ति जैनचरिते नान्यत्र तद्विद्यते।
द्वावेतौ भरतेशपुष्पदशनौ सिद्धं ययोरीदृशम्।

३ ये गुणकीर्तनके सम्पूर्ण पद्य महापुराणके प्रथम खंडकी प्रस्तावनामें और जैनसाहित्य-संशोधक खंड २ अंक १ के मेरे लेखमें प्रकाशित हो चुके हैं।

४ प्रभाचन्द्रकृत टिप्पण परमार राजा जयसिंहदेवके राज्यकालमें और श्रीचन्द्रका भोजदेवके राज्यकालमें लिखा गया है। देखो, आगेके पृष्ठोंमें 'श्रीचन्द्र और प्रभाचन्द्र' शीर्षक लेख।

महापुराणकी प्रथम सन्धिके छठे कड़वकमें जो 'वीरभइरवणरिंदु' शब्द आया है, उसपर प्रभाचंद्रकृत टिप्पण है—" वीरभैरवः अन्यः कश्चिद्दुष्टः महाराजो वर्तते, कथा-मकरन्दनायको वा कश्चिद्राजास्ति।" इससे अनुमान होता है कि 'कथा-मकरन्द' नामका भी कोई ग्रन्थ पुष्पदंतने बनाया होगा जिसमें इस राजाको अपनी श्रीविशेषसे सुरेन्द्रको जीतनेवाला और पर्वतके समान धीर बतलाया है। भरत-मंत्रीने इसीको लक्ष्य करके कहा था कि तुमने इस राजाकी प्रशंसा करके जो मिथ्यात्वभाव उत्पन्न किया है, उसका प्रायश्चित्त करनेके लिए महापुराणकी रचना करो। यह बहुत करके अपभ्रंश भाषाका ही काव्य-ग्रंथ होगा और महापुराणसे पहलेका होगा।

**२ णायकुमारचरिउ** ( नागकुमारचरित )। यह एक खंडकाव्य है। इसमें ९ सन्धियाँ है और यह णण्णणामंकिय ( नन्ननामांकित ) है। इसमें पंचमीके उपवासका फल बतलानेवाला नागकुमारका चरित है। इसकी रचना बहुत ही सुन्दर और प्रौढ़ है।

यह मान्यखेटमें नन्नके मन्दिर ( महल ) में रहते हुए बनाया गया है।[1] प्रारंभमें कहा गया है कि महोदाधिके गुणवर्म और शोभन नामक दो शिष्योंने प्रार्थना की कि आप पंचमी-फलकी रचना कीजिए, महामात्य नन्नने भी उसे सुननेकी इच्छा प्रकट की और फिर नाइल्ल और शीलभट्टने भी आग्रह किया।

**३ जसहरचरिउ** ( यशोधरचरित )। यह भी एक सुन्दर खंडकाव्य है और इसमें 'यशोधर' नामक पुराण-पुरुषका चरित वर्णित है। इसमें चार सन्धियाँ हैं। यह कथानक जैनसम्प्रदायमें इतना प्रिय रहा है कि सोमदेव, वादिराज, वासवसेन, सोमकीर्ति, हरिभद्र, क्षमाकल्याण आदि अनेक दिगम्बर-श्वेताम्बर लेखकोंने इसे अपने अपने ढंगसे प्राकृत और संस्कृतमें लिखा है।

यह ग्रन्थ भी भरतके पुत्र और वल्लभनरेन्द्रके गृहमंत्रीके लिए उन्हींके महलमें रहते हुए लिखा गया थाँ, इसलिए कविने इसके लिए प्रत्येक सन्धिके अन्तमें 'णण्णकण्णाभरण ( नन्नके कानोंका गहना ) विशेषण दिया है। इसकी

---

१ कोंडिण्णगोत्तणहदिणयरासु, वल्लहणरिंदघरमहयरासु।
णण्णहो मंदिरि णिवसंतु संतु, अहिमाणमेरु कइ पुप्फयंतु।
—नागकुमारचरित १-२-२

दूसरी, तीसरी और चौथी सन्धिके प्रारम्भमें नन्नके गुणकीर्तन करनेवाले तीन संस्कृत पद्य हैं[1]। इस ग्रंथकी कुछ प्रतियोंमें गन्धर्व कविके बनाये हुए कुछ क्षेपक भी शामिल हो गये हैं जिनकी चर्चा आगे की गई है। इसकी कई सटिप्पण प्रतियाँ भी मिलती हैं। बम्बईके ऐलक पन्नालाल सरस्वती-भवनमें ( ८०४ क ) एक प्रति ऐसी है जिसमें ग्रन्थकी प्रत्येक पंक्तिकी संस्कृतच्छाया दी हुई है जो बहुत ही उपयोगी है।

उपलब्ध ग्रंथोंमें महापुराण उनकी पहली रचना है और यशोधरचरित सबसे पिछली रचना। इसकी अन्तिम प्रशस्ति उस समय लिखी गई है जब युद्ध और लूटके कारण मान्यखेटकी दुर्दशा हो गई थी, वहाँ दुष्काल पड़ा हुआ था, लोग भूखों मर रहे थे, जगह जगह नर-कंकाल पड़े हुए थे। नागकुमारचरित इससे पहले बन चुका होगा। क्योंकि उसमें स्पष्ट रूपसे मान्यखेटको 'श्रीकृष्णराजकी तलवारसे दुर्गम' बतलाया है। अर्थात् उस समय कृष्ण तृतीय जीवित थे। परन्तु यशोधरचरितमें नन्नको केवल 'वल्लभनरेन्द्रगृहमहत्तर' विशेषण दिया है और वल्लभनरेन्द्र राष्ट्रकूटोंकी सामान्य पदवी थी। वह खोट्टिगदेवके लिए भी प्रयुक्त हो सकती है और उनके उत्तराधिकारी कर्कके लिए भी। महापुराण श०सं० ८८७ में पूर्ण हुआ था और मान्यखेटकी लूट ८९४ के लगभग हुई। इस लिए इन सात बरसोंके बीच कविके द्वारा इन दो छोटे छोटे उपलब्ध ग्रंथोंके सिवाय और भी ग्रंथोंके रचे जानेकी सम्भावना है।

**कोश-ग्रन्थ।** आचार्य हेमचन्द्रने अपनी 'देसीनाममाला'की स्वोपज्ञ वृत्तिमें किसी 'अभिमानचिह्न' नामक ग्रन्थकर्ताके सूत्र और स्वविवृत्तिके पद्य उद्धृत किये हैं[2]। क्या आश्चर्य है जो अभिमानमेरु और अभिमानचिह्न एक ही हों। यद्यपि पुष्पदन्तने प्रायः सर्वत्र ही अपने 'अभिमानमेरु' उपनामका ही उपयोग किया है, फिर भी यशोधरचरितके अन्तमें एक जगह अहिमाणंकि ( अभिमानांक ) या अभिमानचिह्न भी लिखा है[3]। इससे बहुत सम्भव है कि उनका कोई देसी शब्दोंका कोश ग्रन्थ भी स्वोपज्ञटीकासहित हो जो आचार्य हेमचन्द्रके समक्ष था।

---

२ देखो कारंजा-सीरीजका यशोधरचरित पृ०,२४,४७, और ७५।

१ देखो, देसीनाममाला १—१४४, ६—९३, ७—१, ८—१२,१७।

२ देखो यशोधरचरित, पृ० १००, पंक्ति ३।

५ **प्रमाणनिर्णय**—प्रमाणशास्त्रका यह एक छोटा-सा स्वतंत्र ग्रन्थ है जिसमें प्रमाण, प्रत्यक्ष, परोक्ष और आगम नामके चार अध्याय हैं। माणिकचन्द्र जैन-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है।

**अध्यात्माष्टक**—यह भी एक छोटा-सा आठ पद्योंका ग्रन्थ है और माणिकचन्द-ग्रन्थमालामें प्रकाशित हो चुका है। पर यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि इसके कर्त्ता ये ही वादिराज हैं।

**त्रैलोक्यदीपिका** नामका ग्रन्थ भी वादिराजसूरिका होना चाहिए जिसका संकेत ऊपर टिप्पणीमें उद्धृत किये हुए 'त्रैलोक्यदीपिका वाणी' आदि पद्यमें मिलता है। स्व० सेठ माणिकचन्दजीने अपने यहाँके ग्रन्थ-संग्रहकी प्रशस्तियोंका जो रजिस्टर बनवाया था उससे मालूम होता है कि उक्त संग्रहमें 'त्रैलोक्यदीपिका' नामका एक अपूर्ण ग्रन्थ है जिसमें आदिके दस और अन्तके ५८ वें पत्रसे आगेके पत्र नहीं हैं। संभव है, यह वादिराजसूरिकी ही रचना हो। इसे करणानुयोगका ग्रन्थ लिखा है।

## पार्श्वनाथचरितकी प्रशस्ति

श्रीजैनसारस्वतपुण्यतीर्थनित्यावगाहामलबुद्धिसत्त्वैः।
प्रसिद्धभागी मुनिपुंगवेन्द्रैः श्रीनन्दिसंघोऽस्ति निवर्द्दितांहाः॥ १॥
तस्मिन्नभूदुद्यतसंयमश्रीस्त्रैविद्यविद्याधरगीतकीर्तिः।
सूरिः स्वयं सिंहपुरैकमुख्यः श्रीपालदेवो नयवर्त्मशाली॥ २॥
तस्याभवद्भव्यसरोरुहाणां तमोपहो नित्यमहोदयश्रीः।
निषेधदुर्मार्गनयप्रभावः शिष्योत्तमः श्रीमतिसागराख्यः॥ ३॥
तत्पादपद्मभ्रमरेण भूम्ना निश्रेयसश्रीरतिलोलुपेन।
श्रीवादराजेन कथा निबद्धा जैनी स्वबुद्धेयमनिर्दयापि॥ ४॥

शाकाब्दे नगवार्धिरन्ध्रगणने संवत्सरे क्रोधने,
मासे कार्तिकनाम्नि बुद्धिमहिते शुद्धे तृतीयादिने।
सिंहे पाति जयादिके वसुमतीं जैनी कथेयं मया,
निष्पत्तिं गमिता सती भवतु वः कल्याणनिष्पत्तये॥ ५॥
लक्ष्मीवासे वसतिकटके कट्टगातीरभूमौ
कामावाप्तिप्रमदसुभगे सिंहचक्रेश्वरस्य।
निष्पन्नोऽयं नवरससुधास्यन्दसिन्धुप्रबंधो
जीयादुच्चैर्जिनपतिभवप्रक्रमैकान्तपुण्यः॥ ६॥

अन्यश्रीजिनदेवजन्मविभवव्यावर्णनाहारिणः
श्रोता यः प्रसरत्प्रमोदसुभगो व्याख्यानकारी च यः।
सोऽयं मुक्तिवधूनिसर्गसुभगो जायेत किं चैकशः
सर्गान्तेऽप्युपयाति वाङ्मयलसल्लक्ष्मीपदश्रीपदम् ॥ ७ ॥

समाप्तमिदं पार्श्वनाथचरितम्।

## न्यायविनिश्चयविवरणकी प्रशस्ति

श्रीमन्न्यायविनिश्चयस्तनुभृतां चेतोदगुर्वीनलः
सन्मार्गं प्रतिबोधयन्नपि...निःश्रेयसप्रापणम्।
येनायं जगदेकवत्सलधिया लोकोत्तरं निर्मितो
देवस्तार्किकलोकमस्तकमणिर्भूयात्स वः श्रेयसे ॥ १ ॥

विद्यानन्दमनन्तवीर्यसुखदं श्रीपूज्यपादं दया-
पालं सन्मतिसागरं कनकसेनाराध्यमभ्युद्यमी।
शुद्ध्यन्नीतिनरेन्द्रसेनमकलंकं वादिराजं सदा,
श्रीमत्स्वामिसमन्तभद्रमतुलं वंदे जिनेन्द्रं मुदा ॥ २ ॥

भूयो भेदनयावगाहगहनं देवस्य यद्वाङ्मयं
कस्तद्विस्तरतो विविच्य वदितुं मन्दप्रभुर्मादृशः।
स्थूलः कोऽपि न यस्तदुक्तिविषयो व्यक्तीकृतोऽयं मया
स्थेयाच्चेतसि धीमतां मतिमलप्रक्षालनैकक्षमः ॥ ३ ॥

व्याख्यानरत्नमालेयं प्रस्फुरन्नयदीधितिः।
क्रियतां हृदि विद्वद्भिस्तुदंती मानसं तमः ॥ ४

श्रीमत्सिंहमहीपतेः परिषदि प्रख्यातवादोन्नति-
स्तर्कन्यायतमोपहोदयगिरिः सारस्वतः श्रीनिधिः।
शिष्यश्रीमतिसागरस्य विदुषां पत्युस्तपः श्रीभृतां
भर्त्तुः सिंहपुरेश्वरो विजयते स्याद्वादविद्यापतिः ॥ ५ ॥

इति स्याद्वादविद्यापतिविरचितायां न्यायविनश्चयतात्पर्यावद्योतिन्यां
व्याख्यानरत्नमालायां तृतीयः प्रस्तावः समाप्तः।

समाप्तं च शास्त्रमिदं।

---

# श्रुतसागरसूरि

ये मूल संघ, सरस्वती गच्छ, बलात्कार गणमें हुए हैं और इनके गुरुका नाम विद्यानन्दि था। विद्यानन्दि देवेन्द्रकीर्तिके और देवेन्द्रकीर्ति पद्मनन्दिके शिष्य और उत्तराधिकारी थे। विद्यानन्दिके बाद मल्लिभूषण और उनके बाद लक्ष्मीचन्द्र भट्टारक-पदपर आसीन हुए थे। श्रुतसागर शायद गद्दीपर बैठे ही नहीं, फिर भी वे भारी विद्वान् थे। मल्लिभूषणको उन्होंने अपना गुरु भाई लिखा है।

विद्यानन्दिका भट्टारक-पट्ट गुजरातमें ही किसी स्थानपर था, परन्तु कहाँपर था, इसका उल्लेख नहीं मिला।

श्रुतसागरके भी अनेक शिष्य होंगे जिनमें एक शिष्य श्रीचन्द्र थे जिनकी बनाई हुई वैराग्यमणिमाला उपलब्ध है। आराधनाकथाकोश, नेमिपुराण आदि ग्रन्थोंके कर्त्ता ब्रह्म नेमिदत्तने भी जो मल्लिभूषणके शिष्य थे—श्रुतसागरको गुरुभावसे स्मरण किया है और मल्लिभूषणकी वही गुरुपरम्परा दी है जो श्रुतसागरके ग्रन्थोंमें मिलती है। उन्होंने सिंहनन्दिका भी उल्लेख किया है जो मालवाकी गद्दीके भट्टारक थे और जिनकी प्रार्थनासे श्रुतसागरने यशस्तिलककी टीका लिखी थी।

श्रुतसागरने अपनेको कलिकालसर्वज्ञ, कलिकालगौतम, उभयभाषाकविचक्रवर्ती, व्याकरणकमलमार्तण्ड, तार्किकशिरोमणि, परमागमप्रवीण, नवनवतिमहामहावादिविजेता, आदि विशेषणोंसे अलंकृत किया है। ये विशेषण उनकी अहम्मन्यताको खूब अच्छी तरह प्रकट करते हैं।

वे कट्टर तो थे ही, असहिष्णु भी बहुत ज्यादा थे। अन्य मतोंका खण्डन और विरोध तो औरोंने भी किया है, परन्तु इन्होंने तो खण्डनके साथ बुरी तरह गालियाँ

---

१ ये पद्मनन्दि वही मालूम होते हैं जिनके विषयमें कहा जाता है कि गिरिनारपर सरस्वती देवीसे उन्होंने कहला दिया था कि दिगम्बर पन्थ ही सच्चा है। इन्हींकी एक शिष्य-शाखामें सकलकीर्ति, भुवनकीर्ति, विजयकीर्ति और शुभचंद्र भट्टारक हुए हैं।

भी दी हैं। सबसे ज्यादा आक्रमण इन्होंने मूर्तिपूजा न करनेवाले लोंकागच्छ ( ढूँढ़ियों ) पर किया है। ज़रूरत ग़ैरज़रूरत जहाँ भी इनकी इच्छा हुई है, ये उनपर टूट पड़े हैं। इसके लिए उन्होंने प्रसंगकी भी परवा नहीं की। उदाहरणके तौरपर हम उनकी षट्पाहुड़टीकाको पेश कर सकते हैं। षट्पाहुड़ भगवत्कुन्दकुन्दका ग्रन्थ है जो एक परमसहिष्णु, शान्तिप्रिय और आध्यात्मिक विचारक थे। उनके ग्रन्थोंमें इस तरहके प्रसंग प्रायः है ही नहीं कि उनकी टीकामें दूसरोंपर आक्रमण किये जा सकें। परन्तु जो पहलेसे ही भरा बैठा हो, वह तो कोई न कोई बहाना ढूँढ़ ही लेता है। दर्शन-पाहुड़की मंगलाचरणके बाद-की पहली ही गाथा है—

दंसणमूलो धम्मो उवइट्ठो जिणवरेंहिं सिस्साणं।
तं सोऊण सकण्णे दंसणहीणो ण वंदिव्वो॥

इसका सीधा अर्थ यह है कि जिनदेवने शिष्योंको उपदेश दिया है कि धर्म दर्शनमूलक है, इसलिए जो सम्यग्दर्शनसे रहित है उसकी वंदना नहीं करनी चाहिए। अर्थात् चरित्र तभी वन्दनीय है जब वह सम्यग्दर्शनसे युक्त हो।

इस सर्वथा निरुपद्रव गाथाकी टीकामें कलिकालसर्वज्ञ स्थानकवासियोंपर बुरी तरह बरस पड़ते हैं और कहते हैं, दर्शनहीन कौन हैं? जो तीर्थंकर प्रतिभा नहीं मानते, उसे पुष्पादिसे नहीं पूजते। जो कहते है व्रतोंकी क्या जरूरत है, आत्माका ही पोषण करना चाहिए, उसे दुख न देना चाहिए। मयूरकी पिच्छि सुन्दर नहीं होती, सूतकी सुन्दर होती है, शासनदेवोंको न पूजना चाहिए, आत्मा ही देव है, दूसरा कोई नहीं। वीर भगवानके बाद तीन नहीं आठ केवली हुए हैं, महापुराणादि

---

१ कोऽसौ दर्शनहीन इति चेत् तीर्थंकरपरमदेवप्रतिमां न मानयन्ति, न पुष्पादिना पूजयन्ति।... मिथ्यादृष्टयः किल वदन्ति व्रतैः किं प्रयोजनं, आत्मैव पोषणीयः, तस्य दुःखं न दातव्यं। मयूरपिच्छं किल रुचिरं न भवन्ति, सूत्रपिच्छं रुचिरं।... शासनदेवता न पूजनीयाः आत्मैव देवो वर्तते, अपरः कोपि देवो नास्ति। वीरादनन्तरं किल केवलिनोऽष्ट जाता न तु त्रयः, महापुराणादिकं किल विकथा इत्यादि ये उत्सूत्रं मन्वते ते मिथ्यादृष्टयःचार्वाकाः नास्तिकास्ते। यदि जिनसूत्रमुल्लंघंते तदाऽऽस्तिकैर्युक्तिवचनेन निषेधनीयाः। तथापि यदि कदाग्रहं न मुञ्चन्ति तदा समर्थैरास्तिकैरुपानद्भिः गूथलिप्ताभिर्मुखे ताडनीयाः तत्र पापं नास्ति।

विकथा हैं। परन्तु ऐसा कहनेवाले मिथ्यादृष्टि चार्वाक नास्तिक हैं। जब ये जिन-सूत्रका उल्लंघन करें तब आस्तिकोंको चाहिए कि युक्तियुक्त वचनोंसे उनका निषेध करें। फिर भी यदि वे कदाग्रह न छोड़ें तो समर्थ आस्तिक उनके मुँहपर विष्ठासे लिपटे हुए जूते मारें, इसमें जरा भी पाप नहीं!

इसके आगे चौथी गाथाकी टीकामें भी कलिकालगौतम विना प्रसंगके ही कहते हैं कि जिन-वचनोंको माननेरूप आराधनासे रहित पापी लौंका पन्थके अनुयायी नरकादि दुर्गतियोंमें भ्रमण करते हैं और कदापि मोक्ष नहीं पाते।[1] इसी तरह छठी गाथाकी टीकामें भी उन्हें नरकगामी बतलाया है।[2]

अधिकतर टीका-ग्रन्थ ही श्रुतसागरजीने रचे हैं, परन्तु उन टीकाओंमें मूलग्रंथ-कर्ताके अभिप्रायोंकी अपेक्षा उन्होंने अपने अभिप्रायोंको ही प्रधानता दी है। दर्शन-पाहुडकी २४ वीं गाथाकी टीकामें उन्होंने जो अपवादवेषकी व्याख्या की है, वह यही बतलाती है। वे कहते हैं कि दिगम्बर मुनि चर्याके समय चटाई आदिसे अपने नग्नत्वको ढँक लेता है।[3] परन्तु यह उनका खुदका ही अभिप्राय है, मूलका नहीं। इसी तरह तत्त्वार्थ-टीका ( संयमश्रुतप्रतिसेवनादि सूत्रकी टीका ) में जो द्रव्य-लिंगी मुनिको कम्बलादि ग्रहणका विधान किया है,[4] वह भी उन्हींका अभिप्राय है, मूल-ग्रंथकर्ताका नहीं।

## ग्रन्थ-रचना

**१—यशस्तिलकचन्द्रिका**—आचार्य सोमदेवके प्रसिद्ध यशस्तिलक चम्पूकी यह टीका है और निर्णयसागर प्रेसकी काव्यमालामें प्रकाशित हो चुकी है। यह अपूर्ण है। पाँचवें आश्वासके थोड़ेसे अंशकी और छठे आश्वासकी टीका नहीं है। जान पड़ता है, यही उनकी अन्तिम रचना है। इसकी प्रतियाँ अन्य अनेक भंडारोंमें उपलब्ध हैं परन्तु सभी अपूर्ण हैं।

**२—तत्त्वार्थवृत्ति**—यह श्रुतसागरी टीकाके नामसे अधिक प्रसिद्ध है। इसकी एक प्रति बम्बईके ए० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें मौजूद है जो वि० सं०

१ 'आराहणा विराहिया' जिनवचनमाननलक्षणामाराधनामकुर्वाणा लौंकाः पातकिनः तत्रैव तत्रैव नरकादिष्वेव दुर्गतिषु भ्राम्यन्ति न कदाचिदपि मोक्षं लभन्ते इत्यर्थः।

२ मूलसंघे परमदिगम्बरा मोक्षं प्राप्नुवन्ति लौंकास्तु नरकादौ पतन्ति।

३-४ देखो पृष्ठ ३६३—६४ के टिप्पण।

१८४२ की लिखी हुई है। श्लोक संख्या नौहजार है। यह अभी तक प्रकाशित नहीं हुई। इसकी एक भाषावचनिका भी हो चुकी है।

३— **तत्त्वत्रयप्रकाशिका**—श्रीशुभचन्द्राचार्यके ज्ञानार्णव या योगप्रदीपके अन्तर्गत जो गद्यभाग है, यह उसीकी टीका है। इसकी एक प्रति स्व० सेठ माणिकचन्द्रजीके ग्रन्थ-संग्रहमें है।

४—**जिनसहस्रनाम-टीका**—यह पं० आशाधरकृत सहस्रनामकी विस्तृत टीका है। इसकी भी एक प्रति उक्त सेठजीके ग्रन्थसंग्रहमें है। पं० आशाधरने अपने सहस्रनामकी स्वयं भी एक टीका लिखी थी जो उपलब्ध है।

५—**औदार्यचिन्तामणि**—यह प्राकृत व्याकरण है और हेमचन्द्र तथा त्रिविक्रमके व्याकरणोंसे बड़ा है। इसकी प्रति बम्बईके ए० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें है ( ४६८ क ), जिसकी पत्रसंख्या ५६ है। यह स्वोपज्ञवृत्तियुक्त है।

६—**महाभिषेक-टीका**—पं० आशाधरके नित्यमहोद्योतकी यह टीका है। यह उस समय बनाई गई है जब कि श्रुतसागर देशव्रती या ब्रह्मचारी थे।

७—**व्रतकथाकोश**—इसमें आकाशपंचमी, मुकुटसप्तमी, चन्दनषष्ठी, अष्टाह्निका आदि व्रतोंकी कथायें हैं। इसकी भी एक प्रति बम्बईके सरस्वतीभवनमें है और यह भी उनकी देशव्रती या ब्रह्मचारी अवस्थाकी रचना है।

८—**श्रुतस्कन्धपूजा**—यह छोटीसी नौ पत्रोंकी पुस्तक है। इसकी भी एक प्रति यहाँके सरस्वती-भवनमें है।

इनके सिवाय श्रुतसागरके और भी कई ग्रन्थोंके नाम ग्रन्थसूचियोंमें मिलते हैं परन्तु उनके विषयमें जब तक वे देख न लिये जायँ, निश्चयपूर्वक कुछ नहीं कहा जा सकता।

## समय-विचार

इन्होंने अपने किसी भी ग्रन्थमें रचनाका समय नहीं दिया है परन्तु यह प्रायः निश्चित है कि ये विक्रमकी १६ वीं शताब्दिमें हुए हैं। क्योंकि

१—महाभिषेकटीकाकी जिस प्रतिकी प्रशस्ति आगे दी गई है वह वि० सं० १५८२ की लिखी हुई है और वह भट्टारक मल्लिभूषणके उत्तराधिकारी लक्ष्मीचन्द्रके शिष्य ब्रह्मचारी ज्ञानसागरके पढ़नेके लिए दान की गई है और इन लक्ष्मीचन्द्रका उल्लेख श्रुतसागरने स्वयं अपने टीका-ग्रन्थोंमें कई जगह किया है।

२—ब्र० नेमिदत्तने श्रीपालचरित्रकी रचना वि० सं० १५८५ में की थी और वे मल्लिभूषणके शिष्य थे। आराधना-कथाकोशकी प्रशस्तिमें उन्होंने मल्लिभूषणका गुरु रूपमें[1] उल्लेख किया है और साथ ही श्रुतसागरका भी जयकार[2] किया है, अर्थात् कथाकोशकी रचनाके समय श्रुतसागर मौजूद थे।

३—स्व० बाबा दुलीचन्दजीकी सं० १९५४ में लिखी गई ग्रन्थ-सूचीमें श्रुतसागरका समय वि० सं० १५५० लिखा हुआ है।

४—षट्प्राभृतटीकामें लौंकागच्छपर तीव्र आक्रमण किये गये हैं और कहा जाता है कि यह गच्छ वि० सं० १५३० के लगभग स्थापित हुआ था। अतएव उससे ये कुछ समय पीछे ही हुए होंगे। संभव है, ये लौंकाशाहके समकालीन ही हों।

## ग्रन्थ-प्रशस्तियाँ

### (१)

**श्रीविद्यानन्दिगुरोर्बुद्धिगुरोः पादपंकजभ्रमरः।**
**श्रीश्रुतसागर इति देशव्रती तिलकष्टीकतेस्मेदम् ॥**

इति ब्रह्मश्रीश्रुतसागरकृता महाभिषेकटीका समाप्ता।

संवत् १५८२ वर्षे चैत्रमासे शुक्लपक्षे पंचम्यां तिथौ रवौ श्रीआदिजिनचैत्यालये श्रीमूलसंघे सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे श्रीकुन्दकुन्दाचार्यान्वये भट्टारकश्रीपद्मनन्दि-देवास्तत्पट्टे भट्टारक श्रीदेवेन्द्रकीर्तिदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीविद्यानन्दिदेवास्तत्पट्टे भट्टारक-श्रीमल्लिभूषणदेवास्तत्पट्टे भट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रदेवास्तेषां शिष्यवरब्रह्मश्रीज्ञानसागर-पठनार्थे आर्या श्रीविमलश्री चेली भट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रदीक्षिता विनयश्रिया स्वयं लिखित्वा प्रदत्तं महाभिषेकभाष्यं। शुभं भवतु। कल्याणं भूयात्। श्रीरस्तु।

—आशाधरकृतमहाभिषेककी टीका[3]

### (२)

इति श्रीपद्मनन्दि-देवेन्द्रकीर्ति-विद्यानन्दि-मल्लिभूषणाम्नायेन भट्टारकश्रीमल्लिभूषण-गुरुपरमाभीष्टगुरुभ्रात्रा गुर्जरदेशसिंहासनभट्टारकश्रीलक्ष्मीचन्द्रकाभिमतेन मालवदेश-भट्टारकश्रीसिंहनन्दिप्रार्थनया यतिश्रीसिद्धान्तसागरव्याख्याकृतिनिमित्तं नवनवतिमहा-

---

१ श्रीभट्टारकमल्लिभूषणगुरुर्भूयात्सतां शर्मणे ॥ ६९

२ जीयान्मे सूरिवर्यो व्रतनिचयलसत्पुण्यपण्यः श्रुताब्धिः ॥ ७१

३ स्व० सेठ माणिकचन्दजी जौहरीके भंडारकी प्रति।

महावादिस्याद्वादलब्धविजयेन तर्क-व्याकरण-छन्दोलंकार-सिद्धान्तसाहित्यादिशास्त्रनि-पुणमतिना प्राकृतव्याकरणाद्यनेकशास्त्रचंचुना सूरि श्रीश्रुतसागरेण विरचितायां यश-स्तिलकचन्द्रिकाभिधानायां यशोधरमहाराजचरितचम्पुमहाकाव्यटीकायां यशोधरमहा-राजराजलक्ष्मीविनोद-वर्णनं नाम तृतीयाश्वासचन्द्रिका परिसमाप्ता ।

—यशस्तिलकटीका

( ३ )

श्रीपद्मनन्दिपरमात्मपरः पवित्रो देवेन्द्रकीर्तिरथ साधुजनाभिवन्द्यः ।
विद्यादिनन्दिवरसूरिरनल्पबोधः श्रीमल्लिभूषण इतो स्तु च मंगलं मे ।

अदः पट्टे भट्टादिकमतघटाघट्टनपटुः
घटद्धर्मध्यानः स्फुटपरमभट्टारकपदः ।
प्रभापुंजः संयद्विजितवरवीरस्मरनरः
सुधी लक्ष्मीचन्द्रश्चरणचतुरोऽसौ विजयते ॥ ३

आलंबनं सुविदुषां हृदयाम्बुजानां आनन्दनं मुनिजनस्य विमुक्तिहेतोः ।
सट्टीकनं विविधशास्त्रविचारचारुचेतश्चमत्कृतिकृतं श्रुतसागरेण ॥ ४
श्रुतसागरकृतिवरवचनामृतपानमत्र यैर्विहितं ।
जन्मजरामरणहरं निरन्तरं तै शिवं लब्धं ॥ ५
अस्ति स्वस्ति समस्तसंघतिलकं श्रीमूलसंघोऽनघं,
वृत्तं यत्र मुमुक्षुवर्गशिवदं संसेवितं साधुभिः ।
विद्यानन्दिगुरुस्त्विहास्ति गुणवद्गच्छे गिरः साम्प्रतं
तच्छिष्यः श्रुतसागरेण रचिता टीका चिरं नन्दतु ॥ ६

इति सूरिश्रीश्रुसागरविरचितायां जिननामसहस्रटीकायामन्तकृच्छतविवरणो नाम दशमोध्यायः ॥ १० ॥ श्रीविद्यानन्दिगुरुभ्यो नमः ।

—जिनसहस्रनामटीका

( ४ )

आचार्यैरिह शुद्धतत्त्वमतिभिः श्रीसिंहनन्द्याह्वयैः
सम्प्रार्थ्य श्रुतसागरं ( रं ) कृ ( कि ) तवरं भाष्यं शुभं कारितं ।
गद्यानां गुणवत्प्रियं विनयतो ज्ञानार्णवस्यान्तरे
विद्यानन्दिगुरुप्रसादजनितं देयादमेयं सुखम् ॥

इति श्रीज्ञानार्णवस्थितगद्यटीका तत्त्वत्रयप्रकाशिका समाप्ता ।

—तत्त्वत्रयप्रकाशिका

( ५ )

इत्युभयभाषाकविचक्रवर्तिव्याकरणकमलमार्तण्डतार्किकशिरोमणि-परमागम-प्रवीण-सूरिश्रीदेवेन्द्रकीर्तिप्राशिष्य-मुमुक्षुविद्यानन्दिभट्टारकान्तेवासि श्रीमूलसंघ-परमात्मविदुष (?) सूरि-श्रीश्रुतसागरविरचिते औदार्यचिन्तामणिनाम्नि स्वोपज्ञवृत्तिनि प्राकृत-व्याकरणे संयुक्ताव्ययो निरूपणो नाम द्वितीयोध्यायः ।

—औदार्यचिन्तामणि

( ६ )

श्रीवर्द्धमानमकलंकसमन्तभद्रश्रीपूज्यपादसदुमापतिपूज्यपादं ।
विद्यादिनन्दिगुणरत्नमुनीन्द्रसेव्यं भक्त्या नमामि परतः श्रुतसागराप्त्यै ॥

इत्यनवद्यगद्यपद्यविद्याविनोदनोदितप्रमोदपीयूषरसपानपावनमतिसमाजरत्नराजमतिसागरमतिराजराजितार्थनसमर्थेन तर्क-व्याकरण-छन्दोऽलंकार-साहित्यादिशास्त्रनिशितमतिना यतिना श्रीमद्देवेन्द्रकीर्तिभट्टारकप्रशिष्येण शिष्येण च सकलविद्वज्जनविहितचरणसेवस्य विद्यानन्दिदेवस्य संछर्दितमिथ्यामतदुर्गरेण श्रुतसागरेण सूरिणा विरचितायां श्लोकवार्तिक-सर्वार्थसिद्धि-न्यायकुमुदचन्द्रोदय-प्रमेयकमलमार्तण्ड-राजवार्तिकप्रचण्डाष्टसहस्रीप्रभृतिग्रन्थसन्दर्भनिर्भरावलोकन-बुद्धिविराजितायां तत्त्वार्थटीकायां दशमोऽध्यायः ।

—तत्त्वार्थवृत्ति

( ७ )

सुदेवेन्द्रकीर्तिश्च विद्यादिनन्दी गरीयान् गुरुर्मेऽर्हदादिप्रवन्दी ।
तयोर्विद्धि मां मूलसंघे कुमारं श्रुतस्कन्धमीडे त्रिलोकैकसारम् ॥
सम्यक्त्वसुरत्नं सद्व्रतयत्नं सकलजन्तुकरुणाकरणम्
श्रुतसागरमेतं भजत समेतं निखिलजने परितः शरणम् ॥

इतिश्रुतकन्धपूजाविधिः ।

---

# मल्लिषेणसूरि

आचार्य मल्लिषेण वादिराजसूरिके ही समसामयिक हैं। उभयभाषाकविचक्रवर्ती, कविशेखर और गारुडमंत्रवादवेदी आदि उनकी पदवियाँ हैं। सकलागमवेदी, लक्षण(व्याकरण)वेदी और तर्कवेदी भी वे अपनेको लिखते हैं। वे उच्च श्रेणीके कवि थे। कहा गया है कि उनके सामने संस्कृत-प्राकृतका कोई कवि अपनी कविताका अभिमान न कर सकता था[1]। यों तो वे विविध विषयोंके पंडित थे; परन्तु दिगम्बर सम्प्रदायमें उनकी ख्याति मंत्रवादीके रूपमें ही विशेष है।

वे उन अजितसेनाचार्यकी शिष्यपरम्परामें हुए हैं जो गंगनरेश राचमल्ल और उनके मंत्री तथा सेनापति चामुण्डरायके गुरु थे और जिन्हें नेमिचन्द्र सिद्धान्त-चक्रवर्तीने 'भुवनगुरु' कहा है। अजितसेनके शिष्य कनकसेन, कनकसेनके जिनसेन और जिनसेनके शिष्य मल्लिषेण। जिनसेनके अनुज या सतीर्थ नरेन्द्रसेनका भी मल्लिषेणने गुरुरूपसे स्मरण किया है।

वादिराजसूरिने भी अपने न्यायविनिश्चयविवरणकी प्रशस्तिमें कनकसेन और नरेन्द्रसेनका स्मरण किया है[2]। वादिराज चूँकि मल्लिषेणके ही समकालीन हैं, इस-लिए उनके द्वारा स्मृत कनकसेन और नरेन्द्रसेन यही जान पड़ते हैं।

वादिराजके समान मल्लिषेण भी मठपति ही होंगे। उनके मंत्र-तंत्रविषयक ग्रन्थोंसे जिनमें स्तंभन, मारण, मोहन, वशीकरण, अंगनाकर्षण, और दूसरे तरह तरहके प्रयोग हैं यही जान पड़ता है कि वे अपने गृहस्थ शिष्योंके कल्याणके लिए मंत्र तंत्र और रोगोपचारकी प्रवृत्ति भी करते होंगे। कमसे कम परमविरक्त वनवासी मुनि तो वे नहीं थे।

---

१ भाषाद्वयकवितायां कवयो दर्पं वहन्ति तावदिह।
नालोकयन्ति यावत्कविशेखरमल्लिषेणमुनिम् ॥ —भै० प० क०

२ देखो न्या० वि० प्रशस्तिका दूसरा पद्य जो पहले पृष्ठ, ४०६ में दिया जा चुका है।

वे विक्रमकी ग्यारहवीं सदीके अन्त और बारहवीं सदीके प्रारंभके विद्वान् हैं। अपना महापुराण उन्होंने ज्येष्ठ सुदी ५, श० सं० ९६९ (वि० सं० ११०४) को समाप्त किया था। अपने अन्य किसी ग्रन्थमें उन्होंने रचनाका समय नहीं दिया, इसलिए यह नहीं बतलाया जा सकता कि यह उनका प्रारंभिक ग्रन्थ है या पीछेका और न यही बतलाया जा सकता है कि कबसे कब तक वे इस धराधामपर रहे।

मुलगुन्द धारवाड़ जिलेकी गदग तहसीलमें गदगसे १२ मील दक्षिण पश्चिमकी ओर है। यहींके एक जैनधर्मालय (जैनमन्दिर) में रहते हुए उन्होंने महापुराण रचा था। इस स्थानका उन्होंने तीर्थरूपमें उल्लेख किया है। उस समय यह तीर्थरूपमें प्रसिद्ध था। इस समय भी वहाँ चार जैनमन्दिर हैं। इन मन्दिरोंमें शक संवत् ८२४, ८२५, ९०२, ९७५, १०५३, ११९७, १२७५, और १५९७ के शिलालेख हैं। एक लेखमें आसार्यद्वारा सेनवंशके कनकसेन मुनिको एक खेतके दान देनेका भी उल्लेख है। एक मन्दिरके पीछेकी पहाड़ी चट्टानपर २५ फीट ऊँची जैनमूर्ति उत्कीर्ण की हुई है[1]। संभव है, मल्लिषेणका मठ भी इसी स्थानमें रहा हो।

वे उभयभाषाके अर्थात् संस्कृत प्राकृतके कवि थे; परन्तु अभी तक उनके जितने ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं वे सब संस्कृतके हैं, प्राकृतका एक भी नहीं है। प्राकृतसे यदि उनका अभिप्राय उनके देशकी भाषा कनड़ीसे हो, तो कनड़ीमें भी अभी तक उनका कोई ग्रन्थ नहीं मिला है।

अब तक उनके नीचे लिखे ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं—

**१ महापुराण**—यह दो हजार श्लोकोंका संस्कृत ग्रन्थ है, जिसमें ६३ शलाका पुरुषोंकी संक्षिप्त कथा है। रचना सुन्दर और प्रसादगुणयुक्त है। कोल्हापुरके लक्ष्मीसेन भट्टारकके मठमें इसकी एक प्रति कनड़ी लिपिमें लिखी हुई है।

**२ नागकुमार काव्य**—छोटा-सा पाँच सर्गोंका खण्डकाव्य है जो ५०७ श्लोकोंमें पूर्ण हुआ है। इसके प्रारम्भमें कहा है कि जयदेवादि कवियोंने जो गद्य-

---

१ देखो, ब्र० श्री शीतलप्रसादजीद्वारा लिखित बम्बई प्रान्तके प्राचीन जैन स्मारक, पृ० १२०। ब्र० जीके ये स्मारक ग्रन्थ इतनी असावधानीसे मुद्रित हुए हैं और इतने अशुद्ध हैं कि उनकी सन् संवतोंके अंकोंपर और नामोंपर पूरा विश्वास नहीं किया जा सकता।

पद्यमय कथा लिखी है वह मन्दबुद्धियोंके लिए विषम हैं। मैं मल्लिषेण विद्वज्जनोंके मनको हरण करनेवाली उसी कथाको प्रसिद्ध संस्कृत वाक्योंमें पद्यवद्ध रचता हूँ।[1] वास्तवमें यह काव्य बहुत सरल और सुन्दर है[2]।

जयदेव कविका कोई नागकुमार काव्य अभीतक उपलब्ध नहीं हुआ।

३—**भैरव-पद्मावती कल्प**—इसमें ४०० अनुष्टुप श्लोक हैं और १ मन्त्रिलक्षण, २ सकलीकरण, ३ देव्यर्चन, ४ द्वादशरंजिकामंत्रोद्धार, ५ क्रोधादि-स्तंभन, ६ अङ्गनाकर्षण, ७ वशीकरणयन्त्र, ८ निमित्त, ९ वशीकरणतंत्र और १० गारुडतंत्र नामके दश अधिकार हैं। मंत्रशास्त्रका यह प्रसिद्ध ग्रन्थ है और बन्धुषेणके[3] संस्कृत-विवरणके सहित प्रकाशित हो चुका है।[4] बम्बईके सरस्वती-भवनमें इसकी दो हस्तलिखित सटीक प्रतियाँ हैं।

४ **सरस्वती-मंत्र-कल्प**—यह भी मंत्र-ग्रन्थ है इसमें ७५ पद्य और कुछ गद्य-विधि-दी हुई है। यह भी उक्त भैरवपद्मावती कल्पके साथ प्रकाशित हो चुका है।

५ **ज्वालिनी कल्प**—इस मंत्र-ग्रन्थकी एक प्रति स्व० से० माणिकचन्दजीके

---

१ कविभिर्जयदेवाद्यैर्गद्यैःपद्यैर्विनिर्मितम्।
यत्तदेवास्ति चेदत्र विषमं मन्दमेधसाम्॥
प्रसिद्धैर्संस्कृतैर्वाक्यैर्विद्वज्जनमनोहरम्।
तन्मया पद्यबन्धेन मल्लिषेणेन रच्यते॥

२ इसकी एक हस्तलिखित प्रति मेरे पुस्तक-संग्रहमें है, जिसमें प्रशस्ति नहीं है।

३ बन्धुषेणने अपना कोई परिचय नहीं दिया है परन्तु वे भी कर्नाटक प्रान्तके ही जान पड़ते हैं। ९ वें परिच्छेद के ३५ वें श्लोककी टीकामें वे 'खरकर्णी' शब्दका अर्थ करते हुए लिखते हैं—"गर्दभकर्णी कर्णाटभाषया कार्येगिरी।"

४ इसे अहमदाबादके श्री साराभाई मणिलाल नवाबने सरस्वतीकल्प और दूसरे अनेक परिशिष्टोंके साथ गुजराती अनुवादसहित प्रकाशित किया है।

५ 'ज्वालामालिनी कल्प' नामका एक और मंत्रशास्त्र बम्बईके ए० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें है जिसके कर्त्ता द्राविडसंघी इन्द्रनन्दि योगीन्द्र हैं जो वर्पनन्दिके शिष्य और वासवनन्दिके प्रशिष्य थे। वासवनन्दिके गुरुका भी नाम इन्द्रनन्दि था। यह ग्रन्थ श० सं०

ग्रन्थ संग्रहमें है, जिसमें १४ पत्र हैं और जो वि० सं० १५६२ की लिखी हुई है।

मल्लिषेण नामके अनेक आचार्य हो गये हैं और ग्रन्थ-सूचियोंमें उनके प्रवचन-सारटीका, पंचास्तिकायटीका, वज्रपंजरविधान, ब्रह्मविद्या, कामचण्डालिनी कल्प, आदि अनेक ग्रन्थोंके नाम मिलते हैं परन्तु उक्त पाँच ग्रन्थोंको छोड़कर अन्य ग्रन्थोंके विषयमें जब तक कि वे सामने उपस्थित न हों यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि वे इन्हींके हैं अथवा अन्यके। सज्जनचित्तवल्लभ नामका एक छोटा-सा २५ पद्योंका काव्य भी मल्लिषेणका है जो प्रकाशित हो चुका है। उसमें मुनियोंको उपदेश दिया गया है कि तुम अपने चरित्रको निर्मल रक्खो, ग्रामके समीप मत रहो, स्त्रियोंसे सम्पर्क मत रक्खो, परिग्रह धनादिकी आकांक्षा मत रक्खो, भिक्षामें जो कुछ लूखा सूखा मिले उसीसे सन्तोषपूर्वक पेट भर लो और इन्द्रियोंपर विजय प्राप्त करके अपने यति नामको सार्थक करो। हमारा खयाल है कि इसके कर्त्ता कोई दूसरे ही मल्लिषेण हैं और वे वनवासी सम्प्रदायके हैं, मठवासी नहीं।

विद्यानुशासन या विद्यानुवाद नामका ग्रन्थ भी मल्लिषेणका बतलाया जाता है परन्तु वास्तवमें वह उनका नहीं है, उनसे पीछेके किसी अन्य आचार्यका है[1]।

---

८६१ में मान्यखेटमें रचा गया था। अर्थात् यह मल्लिषेणसे लगभग सौ वर्ष पहलेकी रचना है। ग्रन्थकी उत्थानिकामें लिखा है कि दक्षिणके मलयदेशके हेमग्राममें द्राविड़संघके अधिपति हेलाचार्य थे। एक वार उनकी शिष्या कमलश्रीको ब्रह्मराक्षस लग गया। उसकी पीड़ाको देखकर हेलाचार्य नीलगिरिके शिखरपर गये और वहाँ उन्होंने ज्वालामालिनीकी विधिपूर्वक साधना की। सात दिनमें देवीने उपस्थित होकर पूछा कि क्या चाहते हो? मुनिने कहा, मुझे और कुछ नहीं चाहिए, कमलश्रीको ग्रहमुक्त कर दो। देवीने एक लोहेके पत्रपर मंत्र लिख कर दिया और उसकी विधि बतला दी। इससे शिष्या स्वस्थ हो गई। फिर देवीके आदेशसे हेलाचार्यने ज्वालिनी-मतकी रचना की। उसके बाद परम्परासे यह हेलाचार्यके शिष्य गांगमुनि, नीलग्रीव आदिको प्राप्त हुआ और फिर कंदर्प (?) तथा गुणनन्दि मुनिके पास अध्ययन करके इन्द्रनन्दिने इसकी रचना की।

१ बम्बईके ऐ० पन्नालाल सरस्वती-भवनमें इसकी दो प्रतियाँ हैं: एक सम्पूर्ण है जिसमें २४ अध्याय हैं और दूसरा काव्यसाहित्यतीर्थाचार्य प्राच्यविद्यावारिधि श्रीचन्द्रशेखरशास्त्रीकी भाषाटीकासहित है, जो अपूर्ण है। अर्थात् उसमें केवल ७ अध्याय हैं। जो प्रति सम्पूर्ण

## प्रशस्तियाँ

### ( १ )

तीर्थे श्रीमुल्गुन्दनाम्नि नगरे श्रीजैनधर्मालये
स्थित्वा श्रीकविचक्रवर्तियतिपः श्रीमल्लिषेणाह्वयः ।
संक्षेपात्प्रथमानुयोगकथनव्याख्यान्वितं शृण्वतां
भव्यानां दुरितापहं रचितवान्निःशेषविद्याम्बुधिः ॥ १
वर्षैकत्रिंशताहीने सहस्रे शकभूभुजः ।
सर्वजिद्वत्सरे ज्येष्ठे सशुक्ले पंचमीदिने ॥ २
अनादि तत्समाप्तं तु पुराणं दुरितापहम् ।
जीयादाचन्द्रताराके विदग्धजनचेतसि ॥ ३
श्रीजिनसेनसूरितनुजेन कुदृष्टिमतप्रभेदिना
गारुडमंत्रवादसकलागमलक्षणतर्कवेदिना ।
तेन महापुराणमुदितं भुवनत्रयवर्तिकीर्तिना ।
प्राकृतसंस्कृतोभयकवित्वधृता कविचक्रवर्तिना ॥

—महापुराण

### ( २ )

जितकषायरिपुर्गुणवारिधिर्नियतचारुचरित्रतपोनिधिः ।
जयतु भूपकिरीटविघट्टितक्रमयुगोऽजितसेनमुनीश्वरः ॥ १

---

है, उसके आदि अन्तमें कहीं ग्रन्थकर्ताका नाम नहीं है और न अन्तमें कोई प्रशस्ति है परन्तु शास्त्रीजीने अपनी भाषाटीकाके प्रत्येक अध्यायकी पुष्पिकामें उसे श्रीसुकुमारसेनमुनि-विरचित बतलाया है। मालूम नहीं जिस मूल प्रतिसे उन्होंने भाषाटीका लिखी है उसीमें यह नाम दिया है या उन्हें यह अन्य किसी स्रोतसे मालूम हुआ है। मल्लिषेणका तो यह निश्चयसे नहीं है। क्योंकि भाषाटीका (पत्र १६१) में लिखा है 'श्रीमदाशाधरपदामथगणधरावलयमनुशिष्यते' अर्थात् यह रचना पं० आशाधरके बादकी है। मूलग्रन्थ (पत्र ८५) में लिखा है, 'तथाचोक्तं भट्टहस्तिमल्लेन।' अर्थात् हस्तिमल्लके भी बादकी यह रचना है। इन्द्रनन्दि, पद्मनन्दि, इमडि भट्टोपाध्याय आदिके भी उद्धरण इसमें दिये हैं। स्वयं मल्लिषेणका ज्वालिनीदेवीका स्तोत्र भी (पत्र ७३) संग्रह किया गया है। रावणकृत बालग्रहचिकित्सा भी इसमें संग्रहीत है।

अजनि तस्य मुनेर्वरदीक्षितो विगतमानमदो दुरितान्तकः ।
कनकसेनमुनिर्मुनिपुंगवो वरचरित्रमहाव्रतपालकः ॥ २

गतमदोऽजनि तस्य महामुनेः प्रथितवान् जिनसेनमुनीश्वरः ।
सकलशिष्यवरो हतमन्मथो भवमहोदधितारतरंडकः ॥ ३

तस्यानुजश्चारुचरित्रवृत्तिः प्रख्यातकीर्तिर्भुवि पुण्यमूर्तिः ।
नरेन्द्रसेनो जितवादिसेनो विज्ञाततत्त्वो जितकामसूत्रः ॥ ४

तच्छिष्यो विबुधाग्रणीर्गुणनिधिः श्रीमल्लिषेणाह्वयः
संजातः सकलागमेषु निपुणो वाग्देवतालंकृतः ।
तेनैषा कविचक्रिणा विरचिता श्रीपंचमीसत्कथा
भव्यानां दुरितौघनाशनकरी संसारविच्छेदिनी ॥ ५

स्पष्टं श्रीकविचक्रवर्तिगणिना भव्याब्जधर्मांशुना
ग्रन्थो पंचशती मया विरचिता विद्वज्जनानां प्रिया ।
तां भक्त्या विलिखंति चारुवचनैर्व्यांवर्णयन्त्यादरात्
ये शृण्वंति मुदा सदा सहृदयास्ते यान्ति मुक्तिश्रियम् ॥ ६

—नागकुमार-काव्य

( ३ )

सकलनृपमुकुटघट्टितचरणयुगः श्रीमदजितसेनगणी ।
जयतु दुरितापहारी भव्यौघभवार्णवोत्तारी ॥ ५५

जिनसमयागमवेदी गुरुतरसंसारकाननोच्छेदी ।
कर्मेन्धनदहनपटुस्तच्छिष्यः कनकसेनगणिः ॥ ५६

चारित्रभूषितांगो निःसंगो मथितदुर्जयानंगः ।
तच्छिष्यो जिनसेनो बभूव भव्याब्जघर्मांशुः ॥ ५७

तदीयशिष्योऽजनि मल्लिषेणः सरस्वतीदत्तवरप्रसादः ।
तेनोदितो भैरवदेवतायाः कल्पः समासेन चतुःशतेन ॥ ५८

यावद्वार्धिमहीधरतारकगणगगनचन्द्रदिनपतयः ।
तिष्ठतु भुवि तावदयं भैरवपद्मावतीकल्पः ॥ ५९

—भैरवपद्मावतीकल्प

(४)

जगदीशं जिनं देवमभिवन्द्याभिशंकरम् ।
वक्ष्ये सरस्वतीकल्पं समासेनाल्पमेधसाम् ॥ १
अभयज्ञानमुद्राक्षमालापुस्तकधारिणी ।
त्रिनेत्रा पातु मां वाणी जटावालेन्दुमाण्डिता ॥ २
लब्धवाणीप्रसादेन मल्लिषेणेन सूरिणा ।
रच्यते भारतीकल्पः स्वल्पजाप्यफलप्रदः ॥ ३

*　　*　　*

कृतिना मल्लिषेणेन जिनसेनस्य सूनुना ।
रचितो भारतीकल्पः शिष्टलोकमनोहरः ॥ ७७
सूर्यचन्द्रमसौ यावन्मेदिनीभूधरार्णवाः ।
तावत्सरस्वतीकल्पः स्थेयाच्चेतसि धीमताम् ॥ ७८

—सरस्वतीकल्प

(५)

चन्द्रप्रभं जिनं नत्वा शरच्चन्द्रसमप्रभम् ।
वक्ष्येहं ज्वालिनीकल्पं संकल्पितसमप्रभम् ॥ १

*　　*　　*

श्रीमतोऽजितसेनस्य सूरेः कर्मार्तिधूरिणः ।
शिष्यः कनकसेनोभूद्रणिक् (?) मुनिजनस्तुतः ॥ २
तदीयशिष्यो जिनसेनसूरिः तस्याग्रशिष्योऽजनि मल्लिषेणः ।
वाग्देवतालक्षितचारुवक्त्रस्तेनाराचि (?) शिखिदेविकल्पः ॥ ३
कुमतिमतविभेदी जैनतत्त्वार्थवेदी
हृतदुरितसमूहः क्षीणसंसारमोहः ।
भवजलधितरण्डो वाग्ववाग्बरण्डो (?) ।
विबुधकुमुदचन्द्रो मल्लिषेणो गणीन्द्रः ॥ ४

—ज्वालिनीकल्प

# आचार्य जिनसेन और उनका हरिवंश

## ग्रन्थ-परिचय

दिगम्बर सम्प्रदायके संस्कृत कथा-साहित्यमें हरिवंशचरित या हरिवंशपुराण प्रसिद्ध और प्राचीन ग्रन्थ है। उपलब्ध कथा-ग्रन्थोंमें समयकी दृष्टिसे यह तीसरा ग्रन्थ है। इसके पहलेका एक पद्मचरित है जिसके कर्त्ता रविषेणाचार्य हैं और दूसरा वरांगचरित है जिसके कर्त्ता जटा-सिंहनन्दि हैं और इन दोनोंका स्पष्ट उल्लेख हरिवंशके प्रथम सर्गमें किया गया है।[1]

आचार्य वीरसेनके शिष्य जिनसेनका पार्श्वाभ्युदय काव्य भी हरिवंशके पहले बन चुका था, क्योंकि उसका भी उल्लेख हरिवंशमें किया गया है,[2] इस लिए यदि उसको भी कथा-ग्रन्थ माना जाय, तो फिर हरिवंशको चौथा ग्रन्थ मानना चाहिए।

महासेनकी सुलोचना-कथाका और कुछ अन्य ग्रन्थोंका भी हरिवंशमें जिक्र किया गया है[3] परन्तु वे अभीतक अनुपलब्ध हैं।

हरिवंशका ग्रन्थ-परिमाण बारह हज़ार श्लोक है और उसमें ६६ सर्ग हैं। अधिकांश सर्ग अनुष्टुप् छन्दोंमें हैं। कुछ सर्गोंमें द्रुतविलम्बित, वसन्ततिलका, शार्दूलविक्रीडित आदि छन्दोंका भी उपयोग किया गया है। बावीसवें तीर्थंकर भगवान् नेमिनाथ और वे जिस वंशमें उत्पन्न हुए थे उस हरिवंशके महापुरुषोंका चरित लिखना ही इसका उद्देश्य है; परन्तु गौण रूपसे जैसा कि छयासठवें सर्ग (श्लोक ३७-३८) में कहा गया है चौवीस तीर्थंकर, बारह चक्रवर्ती, नव नारायण, नव बलभद्र और नव प्रतिनारायण, इस तरह त्रेसठ शलाका पुरुषोंका और सैकड़ों अवान्तर राजाओं और विद्याधरोंके चरितोंका कीर्तन भी इसमें किया गया है। इसके सिवाय चौथेसे सातवें सर्गतक ऊर्ध्व, मध्य और अधोलोकोंका वर्णन तथा अजीवादिक

---

१ देखो श्लोक नं० ३४-३५। २ देखो श्लोक नं० ४०। ३ देखो श्लोक नं० ३३।

द्रव्योंका स्वरूप भी बतलाया गया है। जगह जगह जैनसिद्धान्तोंका निरूपण तो है ही।

हरिवंशकी रचनाके समय तक भगवज्जिनसेनका आदिपुराण नहीं बना था और गुणभद्रका उत्तरपुराण तो हरिवंशसे ११५ वर्ष बाद निर्मित हुआ है, इसलिए यह ग्रन्थ उनके अनुकरणपर या उनके आधारपर तो लिखा हुआ हो नहीं सकता, परन्तु ऐसा मालूम होता है कि भगवज्जिनसेन और गुणभद्रके समान इनके समक्ष भी कविपरमेश्वर या कविपरमेष्ठीका 'वागर्थसंग्रह' पुराण रहा होगा[1]। भले ही वह संक्षिप्त हो और उसमें इतना विस्तार न हो।

उत्तरपुराणमें हरिवंशकी जो कथा है, वह यद्यपि संक्षिप्त है परन्तु इस ग्रन्थकी कथासे ही मिलती जुलती है, इसलिए संभावना यही है कि इन दोनोंका मूल स्रोत 'वागर्थसंग्रह' होगा।

## ग्रन्थकर्त्ता और पुन्नाट संघ

इस ग्रन्थके कर्त्ता जिनसेन पुन्नाट संघके आचार्य थे और वे स्पष्ट ही आदि-पुराणादिके कर्त्ता भगवज्जिनसेनसे भिन्न हैं[2]। इनके गुरुका नाम कीर्तिषेण और दादा गुरुका नाम जिनसेन था, जब कि भगवज्जिनसेनके गुरु वीरसेन और दादा गुरु आर्यनन्दि थे।

पुन्नाट कर्नाटकका प्राचीन नाम है। संस्कृत साहित्यमें इसके अनेक उल्लेख मिलते हैं। हरिषेणने अपने कथाकोशमें लिखा है कि भद्रबाहु स्वामीकी आज्ञानुसार उनका सारा संघ चन्द्रगुप्त या विशाखाचार्यके साथ दक्षिणापथके पुन्नाट देशमें गया[3]। दक्षिणापथका यह पुन्नाट कर्नाटक ही है। कन्नड साहित्यमें भी पुन्नाट राज्यके उल्लेख मिलते हैं। प्रसिद्ध भूगोलवेत्ता टालेमीने इसका 'पोन्नट' नामसे उल्लेख किया है। इस देशके मुनि-संघका नाम पुन्नाट संघ था। संघोंके

---

१ इसकी चर्चा पहले 'पद्मचरित और पउमचरिय' शीर्षक लेख ( पृ० २८२ ) में की जा चुकी है।

२ स्व० डा० पाठक, टी० एस० कुप्पूवामी शास्त्री आदि विद्वानोंने पहले समय-साम्यके कारण दोनोंको एक ही समझ लिया था।

३ अनेन सह संघोऽपि समस्तो गुरुवाक्यतः।
दक्षिणापथदेशस्थपुन्नाटविषयं ययौ। ॥ ४२—भद्रबाहुकथा

नाम प्रायः देशों और स्थानोंके ही नामसे पड़े हैं। श्रवणबेल्गोलके १९४ नं० के शिलालेखमें जो श० सं० ६२२ के लगभगका है एक 'कित्तूर' नामके संघका उल्लेख है। कित्तूर या कीर्तिपुर पुन्नाटकी पुरानी राजधानी थी जो इस समय मैसूरके 'होग्गडेवन्कोटे' ताल्लुकेमें है। सो यह कित्तूर संघ या तो पुन्नाट संघका ही नामान्तर होगा और या उसकी एक शाखा।

## ग्रन्थकर्त्ताके समय तककी अविच्छिन्न गुरुपरम्परा

हरिवंशके छयासठवें सर्गमें महावीर भगवानसे लेकर लोहाचार्य तककी वही आचार्य-परम्परा दी है, जो श्रुतावतार आदि अन्य ग्रन्थोंमें मिलती है—अर्थात् ६२ वर्षमें तीन केवली ( गौतम, सुधर्मा, जम्बू ), १०० वर्षमें पाँच श्रुतकेवली ( विष्णु, नन्दिमित्र, अपराजित, गोवर्द्धन, भद्रबाहु ), १८३ वर्षमें ग्यारह दशपूर्वके पाठी ( विशाख, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जय, नाग, सिद्धार्थ, धृतिसेन, विजय, बुद्धिल्ल, गंगदेव, धर्मसेन ), २२० वर्षमें पाँच ग्यारह अंगधारी ( नक्षत्र, जयपाल, पाण्डु, ध्रुवसेन, कंस ), और फिर ११८ वर्षमें सुभद्र, जयभद्र, यशोबाहु और लोहार्य ये चार आचाराङ्गधारी हुए, अर्थात् वीरनिर्वाणसे ६८३ वर्ष बाद तक ये सब आचार्य हो चुके। उनके बाद नीचे लिखी परम्परा चली—

विनयंधर, श्रुतिगुप्त, ऋषिगुप्त, शिवगुप्त ( जिन्होंने कि अपने गुणोंसे अर्हद्बलिपद प्राप्त किया ) मन्दरार्य, मित्रवीर, बलदेव, बलमित्र, सिंहबल, वीरवित, पद्मसेन, व्याघ्रहस्ति, नागहस्ति, जितदण्ड, नन्दिषेण, दीपसेन, धरसेन, धर्मसेन सिंहसेन, नन्दिषेण, ईश्वरसेन, नन्दिषेण, अभयसेन, सिद्धसेन, अभयसेन, भीमसेन, जिनसेन, शान्तिषेण, जयसेन, अमितसेन, ( पुन्नाटगणके अगुआ और सौ वर्ष तक जीनेवाले ), इनके बड़े गुरु भाई कीर्तिषेण और फिर उनके शिष्य जिनसेन ( ग्रन्थकर्त्ता )।

इनमेंसे प्रारम्भके चार तो वही मालूम होते हैं जिन्हें इन्द्रनन्दिने अपने श्रुतावतारमें अंगपूर्वके एक देशको धारण करनेवाले आरातीय मुनि कहा है और जिनके नाम विनयधर, श्रीधर शिवदत्त और अर्हद्दत हैं। विनयंधर और विनयधरमें तो कोई फर्क ही नहीं है। शिवदत्त और शिवगुप्त भी एक हो सकते हैं। 'गुप्त'का प्राकृतरूप 'गुत्त' भ्रमवश दत्त हो सकता है। बीचके दो नाम शंकास्पद हैं। "महातपोभृद्विनयंधरः श्रुतामृषिश्रुतिं गुप्तपदादिकां दधत्" इस चरणका ठीक

अर्थ भी नहीं बैठता, शायद कुछ अशुद्ध है। श्रुतिगुप्त और ऋषिगुप्तकी जगह गुप्तऋषि और गुप्तश्रुति नाम भी शायद हों। यहाँ यह भी खयाल रखना चाहिए कि अक्सर एक ही मुनिके दो नाम भी होते हैं, जैसे कि लोहार्यका दूसरा नाम सुधर्मा भी है।

इसमें शिवगुप्तका ही दूसरा नाम अर्हद्बलि है और ग्रन्थान्तरोंमें शायद इन्हीं अर्हद्बलिको संघोंका प्रारंभकर्त्ता बतलाया है। अर्थात् इनके बाद ही मुनिसंघ जुदा जुदा नामोंसे अभिहित होने लगे थे।

वीर-निर्वाणकी वर्तमान काल-गणनाके अनुसार वि० सं० २१३ तक लोहार्यका अस्तित्व-समय है और उसके बाद आचार्य जिनसेनका समय वि० सं० ८४० है, अर्थात् दोनोंके बीचमें यह जो ६२७ वर्षका अन्तर है, जिनसेनने उसी बीचके उपर्युक्त २९–३० आचार्य बतलाये हैं। यदि प्रत्येक आचार्यका समय इकीस बाईस वर्ष गिना जाय तो यह अन्तर लगभग ठीक बैठ जाता है।

वीर-निर्वाणसे लोहार्य तक अट्ठाईस आचार्य बतलाये गये हैं और उन सबका संयुक्त काळ ६८३ वर्ष, अर्थात् प्रत्येक आचार्यके कालकी औसत २४ वर्षके लगभग पड़ती है, और इस तरह दोनों कालोंकी औसत लगभग समान ही बैठ जाती है।

इस विवरणसे अब हम इस नतीजेपर पहुँचते हैं कि वीर-निर्वाणके बादसे विक्रम संवत् ८४० तककी एक अविच्छिन्न—अखंड गुरु-परम्परा इस ग्रन्थमें सुरक्षित है, जो कि अब तक अन्य किसी ग्रन्थमें भी नहीं देखी गई और इस दृष्टिसे यह ग्रन्थ बहुत ही महत्त्वका है। अवश्य ही यह आरातीय मुनियोंके बादकी एक शाखाकी ही परम्परा होगी जो आगे चलकर पुन्नाट संघके रूपमें प्रसिद्ध हुई। अन्य संघोंकी वीर नि० सं० ६८३ के बादकी परम्परायें जान पड़ता है कि नष्ट हो चुकी हैं और अब शायद उनके प्राप्त करनेका कोई उपाय भी नहीं है।

## ग्रन्थकी रचना कहाँपर हुई ?

आ० जिनसेनने लिखा है कि उन्होंने हरिवंशपुराणकी रचना वर्द्धमानपुरमें की और इसी तरह आ० हरिषेणने उससे १४८ वर्ष बाद अपने कथाकोशको भी वर्द्धमानपुरमें ही बनाकर समाप्त किया है। जिनसेनने वर्द्धमानपुरको ' कल्याणैः

१ इस चरणका अर्थ पं० गजाधरलालजी शास्त्रीने " नयंधर ऋषि, गुप्त ऋषि" इतना ही किया है और पुराने वचनिकाकार पं० दौलतरामजीने " नयंधर ऋषि, श्रुति ऋषि, गुप्ति " किया है।

परिवर्द्धमान-विपुलश्री' और हरिषेणने 'कार्त्तस्वरापूर्णजनाधिवास' कहा है। 'कल्याण', और 'कार्त्तस्वर' ये दोनों शब्द सुवर्ण या सोनेके वाचक भी हैं। सुवर्णके अर्थमें कल्याण शब्द संस्कृत कोशोंमें तो मिलता है पर वाङ्मयमें विशेष व्यवहृत नहीं है। हाँ, भावदेवकृत पार्श्वनाथचरित आदि जैन संस्कृत ग्रन्थोंमें इसका व्यवहार किया गया है। जिनसेनने भी उसी अर्थमें उपयोग किया है। अर्थात् दोनोंके ही कथनानुसार वर्द्धमानपुरके निवासियोंके पास सोनेकी विपुलता थी, वह बहुत धनसम्पन्न नगर था और दोनों ही ग्रन्थकर्त्ता पुन्नाट संघके हैं, इसलिए दोनों ग्रन्थोंकी रचना एक ही स्थानमें हुई है, इसमें सन्देह नहीं रहता[१]।

चूँकि पुन्नाट और कर्नाटक पर्यायवाची हैं, इसलिए हमने पहले अनुमान किया था[२] कि वर्द्धमानपुर कर्नाटक प्रान्तमें ही कहींपर होगा; परन्तु अभी कुछ ही समय पहले जब मेरे मित्र डा० ए० एन० उपाध्येने हरिषेणके कथाकोशकी चर्चाके सिलसिलेमें सुझाया कि वर्द्धमानपुर काठियावाड़का प्रसिद्ध शहर बढ़वाण मालूम होता है, और उसके बाद जब हमने हरिवंशमें बतलाई हुई उस समयकी भौगोलिक स्थितिपर विचार किया, तब अच्छी तरह निश्चय हो गया कि बढ़वाण ही वर्द्धमानपुर है।

हरिवंशके अन्तिम सर्गके ५२ पद्यमें लिखा है कि शक संवत् ७०५ में, जब कि उत्तर दिशाकी इन्द्रायुध नामक राजा, दक्षिणकी कृष्णका पुत्र श्रीवल्लभ, पूर्व दिशाकी अवन्तिभूप वत्सराज और पश्चिमके सौरोंके अधिमण्डल या सौराष्ट्रकी वीर जयवराह रक्षा करता था, तब इस ग्रन्थकी रचना हुई।

यदि वर्द्धमानपुरको कर्नाटकमें माना जाय, तो उसके पूर्वमें अवन्ति या मालवेकी, दक्षिणमें श्रीवल्लभ (राष्ट्रकूट) की और इसी तरह दूसरे राज्योंकी अवस्थिति ठीक नहीं बैठ सकती। परन्तु जैसा कि आगे बतलाया गया है, काठियावाड़में माननेसे ठीक बैठ जाती है।

इतिहासज्ञोंकी दृष्टिमें यद्यपि हरिवंशका पूर्वोक्त पद्य बहुत ही महत्त्वका रहा है और उस समयके आसपासका इतिहास लिखनेवाले प्रायः सभी लेखकोंने इसका

---

१ आगे 'हरिषेणका आराधना-कथाकोश' लेखमें बतलाया है कि उस समय विनायकपाल नामका जो राजा था, वह भी काठियावाड़का ही था।

२ देखो माणिकचन्द्र-जैन-ग्रन्थ-मालाके ३२-३३ वें ग्रन्थ हरिवंशकी भूमिका और जैनहितैषी भाग १४ अंक ७-८ में 'हरिषेणका कथाकोश' शीर्षक लेख।

उपयोग किया है; परन्तु इस बातपर शायद किसीने भी विचार नहीं किया कि आखिर यह वर्द्धमानपुर कहाँ था जिसके चारों तरफके राजाओंकी स्थिति इस पद्यमें बतलाई गई है और इसी लिए इसके अर्थमें सभीने कुछ न कुछ गोलमाल किया है[1]। यह गोलमाल इस लिए भी होता रहा कि अभी तक इन्द्रायुध और वत्सराजके राजवंशोंका सिलसिलेवार इतिहास तैयार नहीं हुआ है और उनका राज्य कब कहाँसे कहाँ तक रहा, यह भी प्रायः अनिश्चित है।

अब हमें देखना चाहिए कि चारों दिशाओंमें उस समय जिन-जिन राजाओंका उल्लेख किया है, वे कौन थे और कहाँके थे।

१ **इन्द्रायुध**—स्व० चिन्तामणि विनायक वैद्यने बतलाया है कि इन्द्रायुध भण्डि कुलका था और उक्त वंशको वर्म वंश भी कहते थे[1]। इसके पुत्र चक्रायुधको परास्त करके प्रतिहारवंशी राजा वत्सराजके पुत्र नागभट दूसरेने जिसका कि राज्य-काल विन्सेंट स्मिथके अनुसार वि० सं० ८५७–८८२ है कन्नौजका साम्राज्य उससे छीना थो[2]। बढ़वाणके उत्तरमें मारवाड़का प्रदेश पड़ता है। इसका अर्थ यह हुआ कि कन्नौजसे लेकर मारवाड़ तक इन्द्रायुधका राज्य फैला हुआ था।

२ **श्रीवल्लभ**—यह दक्षिणके राष्ट्रकूट वंशके राजा कृष्ण ( प्रथम ) का पुत्र था। इसका प्रसिद्ध नाम गोविन्द ( द्वितीय ) था। कावीमें मिले हुए ताम्रपटमें[3] भी इसे गोविन्द न लिखकर वल्लभ ही लिखा है, अतएव इस विषयमें सन्देह नहीं रहा कि यह गोविन्द द्वितीय ही था और वर्द्धमानपुरकी दक्षिण दिशामें उसीका राज्य था। श० सं० ६९२ का अर्थात् हरिवंशकी रचनाके १३ वर्ष पहलेका उसका एक ताम्रपत्र[4] भी मिला है।

३ **वत्सराज**—यह प्रतिहारवंशका राजा था और उस नागावलोक या नागभट दूसरेका पिता था जिसने चक्रायुधको परास्त किया था। हरिवंशके पूर्वोक्त पद्यका ग़लत अर्थ लगाकर इतिहासज्ञोंने इसे पश्चिम दिशाका राजा बतलाया है और वर्द्धमानपुरकी ठीक अवस्थितिका पता न होनेसे ही उसके पश्चिममें मारवाड़को

१ देखो, सी० वी० वैद्यका ' हिन्दू भारतका उत्कर्ष ' पृ० १७५।

२ म० म० ओझाजीके अनुसार नागभटका समय वि० सं० ८७२ से ८९० हैं।

३ इण्डियन एण्टिक्वेरी जिल्द ५ पृ० १४६।



४ एपिग्राफिआ इण्डिका जिल्द ६, पृ० २०९

मान लिया है। परन्तु बढ़वाणसे पश्चिममें मारवाड़ नहीं हो सकता। वास्तवमें उक्त पद्यमें वत्सराजको पूर्व दिशाका और अवन्तिका राजा कहा है और जयवराहको पश्चिम दिशाका राजा बतलाया है जिसकी चर्चा आगे की गई है। इसलिए हरिवंशकी रचनाके समय श० सं० ७०५ में मालवेपर वत्सराजका ही अधिकार होना चाहिए।

वत्सराजने गौड़ और बंगालके राजाओंको जीता था और उनसे दो श्वेत छत्र छीन लिये थे। आगे इन्हीं छत्रोंको राष्ट्रकूट गोविन्द ( द्वि० ) के छोटे भाई ध्रुवराजने चढ़ाई करके उससे छीन लिया था और उसे मारवाड़की अगम्य रेतीली भूमिकी तरफ भागनेको मजबूर किया था। ओझाजीने लिखा है कि उक्त वत्सराजने मालवेके राजापर चढ़ाई की थी और मालव-राजको बचानेके लिए ध्रुवराज उसपर चढ़ दौड़ा था। यह सही हो सकता है, परन्तु हमारी समझमें यह घटना श० सं० ७०५ के बादकी होगी, ७०५ में तो मालवा वत्सराजके ही अधिकारमें था। क्योंकि ध्रुवराजका राज्यारोहण-काल श० सं० ७०७ के लगभग अनुमान किया गया है, उसके पहले ७०५ में तो गोविन्द द्वि० ही राजा था और इसलिए उसके बाद ही ध्रुवराजकी उक्त चढ़ाई हुई होगी।

श्वेताम्बराचार्य उद्योतनसूरिने अपनी 'कुवलयमाला' नामक प्राकृत कथा जावालिपुर या जालोर ( मारवाड़ ) में जब श० सं० ७०० के समाप्त होनेमें एक दिन बाकी था तब समाप्त की थी[1] और उस समय वत्सराजका राज्य था[2]। अर्थात् हरिवंशकी रचनाके समय ( श० ७०५ में ) तो ( उत्तरमें ) मारवाड़ इन्द्रायुधके अधिकारमें था और ( पूर्वमें ) मालवा वत्सराजके अधिकारमें। परन्तु इसके पाँच वर्ष पहले ( श० ७०० में ), कुवलय-मालाकी रचनाके समय, मारवाड़का अधिकारी भी वत्सराज था। इससे अनुमान होता है कि पहले मारवाड़ और मालवा दोनों ही इन्द्रायुधके अधिकारमें थे और वत्सराजने दोनों ही प्रान्त उससे जीते थे। पहले, शक सं० ७०० से पहले,

---

१ सगकाले वोलीणे वरिसाणसएहिं सत्तहिं गएहिं।
एक दिणेणूणेहिं रइआ अवरह्नवेलाए ॥

२ परभडभिउडिभंगो पणईयणरोहिणीकलाचंदो।
सिरिवच्छरायणामो णरहत्थी पत्थिवो जइआ ॥

—जैनसाहित्यसंशोधक खण्ड ३, अङ्क २

मारवाड़ और फिर श० ७०५ से पहले मालवा। इसके बाद ७०७ में ध्रुवराजने मालव-राजकी सहायताके लिए चढ़ाई करके वत्सराजको मारवाड़की अर्थात् जालोरकी ओर खदेड़ दिया होगा और मालवेका पुराना राजा यह इन्द्रायुध ही होगा जिसकी सहायता ध्रुवराजने की थी।

यह निश्चित है कि कन्नौजका साम्राज्य जो बहुत विस्तृत था और जिसमें मारवाड़ और मालवा भी शामिल था इसी वत्सराजके पुत्र नागभटने इसी इन्द्रायुधके पुत्र चक्रायुधसे छीना था और इस प्रवृत्तिका प्रारंभ वत्सराजके समयसे ही हो गया था। पहले ध्रुवराजने इसमें वाधा डाली परन्तु पीछे उक्त साम्राज्य प्रतीहारोंके ही हाथमें चला गया।

इन सब बातोंसे हरिवंशकी रचनाके समय उत्तरमें इन्द्रायुध और पूर्वमें वत्सराजका राज्य होना ठीक मालूम होता है।

**४ वीर जयवराह**—यह पश्चिममें सौरोंके अधिमण्डलका राजा था। सौरोंके अधिमंडलका अर्थ हम सौराष्ट्र ही समझते हैं जो काठियावाड़का प्राचीन नाम है। सौर लोगोंका राष्ट्र सो सौर-राष्ट्र या सौराष्ट्र। सौराष्ट्रसे बढ़वाण और उससे पश्चिमकी ओरके प्रदेशका ही ग्रन्थकर्त्ताका अभिप्राय जान पड़ता है। यह राजा किस वंशका था, इसका ठीक ठीक पता नहीं चलता। हमारा अनुमान है कि बहुत करके यह चालुक्य वंशका ही कोई राजा होगा और 'वराह' उसको उसी तरह कहा गया होगा जिस तरह कीर्तिवर्मा (द्वि०) को 'महा वराह' कहा है। बड़ोदामें गुजरातके राष्ट्रकूट राजा कर्कराजका श० सं० ७३४ का एक ताम्रपत्र[1] मिला है जिसमें राष्ट्रकूट कृष्णके विषयमें कहा है कि उसने कीर्तिवर्मा महा वराहको हरिण बना दिया[2]। चौलुक्योंके दानपत्रोंमें उनका राजचिह्न वराह मिलता है, इसीलिए कविने कीर्तिवर्माको महा-वराह कहा है। धराश्रय भी वराहका पर्यायवाची है। इसलिए और भी कई चौलुक्य राजाओंके नामके साथ यह धराश्रय पद विशेषणके रूपमें जुड़ा हुआ मिलता है। जैसे गुजरातके चौलुक्योंकी दूसरी शाखाके स्थापनकर्त्ता जयसिंह धराश्रय, तीसरी शाखाके मूल

१ इण्डियन एण्टिक्वेरी भाग १२, पृ० १५९।

२ यो युद्धकण्डूतिगृहीतमुच्चैः शौर्योष्मसंदीपितमापतन्तम्।
महावराहं हरिणीचकार प्राज्यप्रभावः खलु राजसिंहः॥

पुरुष जयसिंह धराश्रय ( द्वि० ), और उनके पुत्र शिलादित्य धराश्रय[१] ।

राष्ट्रकूटोंसे पहले चौलुक्य सार्व-भौम राजा थे और काठियावाड़पर भी उनका अधिकार था। उनसे यह सार्वभौमत्व श० सं० ६७५ के लगभग राष्ट्रकूटोंने छीना था, इसलिए बहुत संभव यही है कि हरिवंशके रचनाकालमें काठियावाड़पर चौलुक्य वंशकी ही किसी शाखाका अधिकार हो और उसीको जयवराह लिखा हो। पूरा नाम शायद जयसिंह हो और वराह विशेषण। राठोड़ोंका वह सामन्त भी हो सकता है और स्वतंत्र भी।

प्रतीहार राजा महीपालके समयका एक दान-पत्र[२] हड्डाला गाँव (काठियावाड़) से श० सं० ८३६ का मिला है। उससे मालूम होता है कि उस समय बढ़वाणमें धरणीवराहका अधिकार था जो चावड़ावंशका था और प्रतिहारोंका सामन्त था। इससे एक संभावना यह भी है कि उक्त धरणीवराहका ही कोई ४–६ पीढ़ी पहलेका पूर्वज ही उक्त जयवराह हो।

## बढ़वाणमें ही पुन्नाट संघका एक और ग्रन्थ

जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है पूर्वोक्त वर्द्धमानपुर या बढ़वाणमें ही हरिषेण नामके एक और आचार्य हुए हैं जिन्होंने श० सं० ८५३ ( वि० सं० ९८९ ) में अर्थात् हरिवंशकी रचनाके १४८ वर्ष बाद 'कथाकोश' नामक ग्रन्थकी रचना की और ये भी उसी पुन्नाट संघके थे जिसमें कि जिनसेन हुए हैं। हरिषेणने अपने गुरु भरतसेन, उनके गुरु श्रीहरिषेण और उनके गुरु मौनि भट्टारक तकका उल्लेख किया है। यदि एक एक गुरुका समय पचीस तीस तीस वर्ष गिन लिया जाय, तो अनुमानसे हरिवंशकर्त्ता जिनसेन मौनि भट्टारकके गुरुके गुरु हो सकते हैं या एकाध पीढ़ी और पहलेके। यदि जिनसेन और मौनि भट्टारकके बीचके एक दो आचार्योंका नाम और कहींसे मालूम हो जाय तो फिर इन ग्रन्थोंसे वीर-निर्वाणसे श० सं० ८५३ तककी अर्थात् १४५८ वर्षकी एक अविच्छिन्न गुरुपरम्परा तैयार हो सकती है।

आ० जिनसेन अपने गुरु कीर्तिषेणके भाई अमितसेनको जो सौ वर्षतक जीवित रहे थे खास तौरसे 'पवित्रपुन्नाटगणाग्रणी' कहा है, जो यह ध्वनित करता है कि शायद पहले पहल वे ही काठियावाड़में अपने संघको लाये थे।

---

१ देखो महाराष्ट्रीय ज्ञानकोश जिल्द १३, पृ० ७३-७४

२ देखो इण्डियन एण्टिक्वेरी जि० १२, पृ० १९३-९४

## पुन्नाट संघ काठियावाड़में

यों तो मुनिजन दूर दूर तक सर्वत्र ही विहार करते रहते हैं परन्तु पुन्नाट संघका सुदूर कर्नाटकसे चलकर काठियावाड़में पहुँचना और वहाँ लगभग दो सौ वर्षतक रहना एक असाधारण घटना है। इसका सम्बन्ध दाक्षिणके चौलुक्य और राष्ट्रकूट राजाओंसे ही जान पड़ता है जिनका शासन काठिया-बाड़ और गुजरातमें बहुत समय तक रहा है और जिन राजवंशोंकी जैनधर्मपर विशेष कृपा रही है। अनेक चालुक्य और राष्ट्रकूट राजाओं तथा उनके माण्डलिकोंने जैनमुनियोंको दान दिये हैं और उनका आदर किया है। उनके बहुतसे, अमात्य, मंत्री, सेनापति आदि तो जैनधर्मके उपासक तक रहे हैं। ऐसी दशामें यह स्वाभाविक है कि पुन्नाटसंघके कुछ मुनि उन लोगोंकी प्रार्थना या आग्रहसे सुदूर काठियावाड़में भी पहुँच गये हों और वहीं स्थायी रूपसे रहने लगे हों। हरिषेणके बाद और कब तक काठियावाड़में पुन्नाट संघ रहा, इसका अभी तक कोई पता नहीं चला है।

जिनसेनने अपने ग्रन्थकी रचनाका समय शक संवत्में दिया है और हरिषेणने शक संवत्के सिवाय विक्रम संवत् भी साथ ही दे दिया है। पाठक जानते हैं कि उत्तरभारत, गुजरात, मालवा आदिमें विक्रम संवत्का और दक्षिणमें शक संवत्का चलन रहा है। जिनसेनको दक्षिणसे आये हुए एक दो पीढ़ियाँ ही बीती थीं इसलिए उन्होंने अपने ग्रन्थमें पूर्व संस्कारवश श० सं० का ही उपयोग किया, परन्तु हरिषेणको काठियावाड़में कई पीढ़ियाँ बीत गई थीं, इसलिए उन्होंने वहाँकी पद्धतिके अनुसार साथमें वि० सं० देना भी उचित समझा।

## नन्नराज-वसति

वर्द्धमानपुरकी नन्नराज-वसतिमें अर्थात् नन्नराजके बनवाये हुए या उसके नामसे उसके किसी वंशधरके बनवाये हुए जैनमन्दिरमें हरिवंशपुराण लिखा गया था। यह नन्नराज नाम भी कर्नाटकवालोंके सम्बन्धका आभास देता है और ये राष्ट्रकूट वंशके ही कोई राजपुरुष जान पड़ते हैं। इस नामको धारण करनेवाले



१ देखो छ्यासठवें सर्गका ५२ वाँ पद्य।

कुछ राष्ट्रकूट राजा हुए भी हैं ।[1] राष्ट्रकूट राजाओंके घरू नाम कुछ और ही हुआ करते थे, जैसे कन्न, कन्नर, अण्ण, बद्दिग आदि । यह नन्न नाम भी ऐसा ही जान पड़ता है ।

पुन्नाटसंघका इन दो ग्रन्थोंके सिवाय अभीतक और कहीं भी कोई उल्लेख नहीं मिला है; यहाँतक कि जिस कर्नाटक प्रान्तका यह संघ था वहाँके किसी शिलालेख आदिमें भी नहीं और यह एक आश्चर्यकी बात है । ऐसा जान पड़ता है कि पुन्नाट ( कर्नाटक ) से बाहर जानेपर ही यह संघ पुन्नाटसंघ कहलाया होगा जिस तरह कि आजकल जब कोई एक स्थानको छोड़कर दूसरे स्थानमें जा रहता है, तब वह अपने पूर्वस्थानवाला कहलाने लगता है । आचार्य जिनसेनने हरिवंशके सिवाय और किसी ग्रन्थकी रचनाकी या नहीं, इसका कोई पता नहीं ।

आचार्य जिनसेनने अपने समीपवर्ती गिरिनारकी सिंहवाहिनी या अम्बादेवीका उल्लेख किया है और उसे विघ्नोंका नाश करनेवाली शासनदेवी बतलाया है[2]। अर्थात् उस समय भी गिरिनारपर अम्बादेवीका मन्दिर रहा होगा ।

दोस्तटिका नामक स्थानका कोई पता नहीं लग सका जहाँकी प्रजाने शान्तिनाथके मन्दिरमें हरिवंशपुराणकी पूजा की थी । बहुत करके यह स्थान बढ़वाणके पास ही कहीं होगा ।

उस समय मुनि प्रायः जैनमन्दिरोंमें ही रहते होंगे । आचार्य जिनसेनने अपना यह ग्रन्थ पार्श्वनाथके मन्दिरमें रहते हुए ही निर्माण किया था ।

## पूर्ववर्ती आचार्योंका उल्लेख

जिनसेनने अपने पूर्वके नीचे लिखे ग्रन्थकर्त्ताओं और विद्वानोंका उल्लेख किया है—

**समन्तभद्र**—जीवसिद्धि और युक्त्यनुशासनके कर्त्ता ।

**सिद्धसेन**—सूक्तियोंके कर्त्ता । इन सूक्तियोंसे सिद्धसेनकी द्वात्रिंशतिकाओंका अभिप्राय जान पड़ता है ।

---

१ मुलताई ( बेतूल सी०पी० ) में राष्ट्रकूटोंकी जो दो प्रशस्तियाँ मिली हैं उनमें दुर्गराज, गोविन्दराज, स्वामिकराज और नन्नराज नामके चार राष्ट्रकूट राजाओंके नाम दिये हैं । सौन्दत्तिके राष्ट्रकूटोंकी दूसरी शाखाके भी एक राजाका नाम नन्न था । बुद्ध गयासे राष्ट्रकूटोंका एक लेख मिला है उसमें भी पहले राजाका नाम नन्न है ।

२ ग्रहीतचक्राऽप्रतिचक्रदेवता तथोर्जयन्तालयसिंहवाहिनी ।
शिवाय यस्मिन्निह सन्निधीयते क्व तत्र विघ्नाः प्रभवन्ति शासने ॥ ४४

**देवनन्दि**—ऐन्द्र, चान्द्र, जैनेन्द्र, व्याडि आदि व्याकरणोंके पारगामी।

**वज्रसूरि**—देवनन्दि या पूज्यपादके शिष्य वज्रनन्दि ही शायद वज्रसूरि हैं जिन्होंने देवसेनसूरिके कथनानुसार द्राविड़ संघकी स्थापना की थी। इनके विचारोंको गणधर देवोंके समान प्रमाणभूत बतलाया है और उनके किसी ऐसे ग्रन्थकी ओर संकेत किया गया है जिसमें बन्ध और मोक्षका सहेतुक विवेचन है।

**महासेन**—सुलोचना कथाके कर्त्ता।

**रविषेण**—पद्मपुराणके कर्त्ता।

**जटा-सिंहनन्दि**—वरांगचरितके कर्त्ता।

**शान्त**—पूरा नाम शांतिषेण होगा। इनकी उत्प्रेक्षा अलंकारसे युक्त वक्रोक्तियोंकी प्रशंसा की गई है। इनका कोई काव्य-ग्रन्थ होगा।

**विशेषवादी**—इनके किसी ऐसे ग्रन्थकी ओर संकेत है जो गद्यपद्यमय है और जिनकी उक्तियोंमें बहुत विशेषता है। वादिराजसूरिने भी अपने पार्श्वनाथ-चरितमें इनका स्मरण किया है और कहा है कि उनकी रचनाको सुनकर अनायास ही पंडितजन विशेषाभ्युदयको प्राप्त कर लेते हैं[1]।

**कुमारसेन गुरु**—चन्द्रोदयके कर्त्ता प्रभाचन्द्रके कारण जिनका यश उज्ज्वल हुआ। प्रभाचन्द्रके गुरु[2]।

**वीरसेन गुरु**—कवियोंके चक्रवर्ती।

**जिनसेनस्वामी**—उस पार्श्वाभ्युदयके कर्त्ता जिसमें पार्श्वजिनेन्द्रके गुणोंकी स्तुति है।

आगे हम हरिवंशके प्रारम्भके और अन्तके वे अंश देते हैं जिनका इस लेखमें उपयोग किया गया है—

---

जीवसिद्धिविधायीह कृतयुक्त्यनुशासनं।
वचः समन्तभद्रस्य वीरस्येव विजृम्भते॥ २९॥
जगत्प्रसिद्धबोधस्य वृषभस्येव निस्तुषाः।
बोधयंति सतां बुद्धिं सिद्धसेनस्य सूक्तयः॥ ३०॥

१ विशेषवादिगीर्गुम्फश्रवणाबद्धबुद्धयः।
अक्लेशादधिगच्छन्ति विशेषाभ्युदयं बुधाः॥ २९

२ आदिपुराणके कर्त्ता जिनसेनने भी इन प्रभाचन्द्रका स्मरण किया है—
चन्द्रांशुशुभ्रयशसं प्रभाचन्द्रकविं स्तुवे। कृत्वा चन्द्रोदयं येन शश्वदाह्लादितं जगत्॥

इंद्रचंद्रार्कजैनेन्द्रव्याडिव्याकरणेक्षिणः ।
देवस्य देववन्द्यस्य न वन्द्यते गिरः कथं ॥ ३१ ॥
वज्रसूरेर्विचारिण्यः सहेत्वोर्बन्धमोक्षयोः ।
प्रमाणं धर्मशास्त्राणां प्रवक्तृणामिवोक्तयः ॥ ३२ ॥
महासेनस्य मधुरा शीलालंकारधारिणी ।
कथा न वर्णिता केन वनितेव सुलोचना ॥ ३३ ॥
कृतपद्मोदयोद्योता प्रत्यहं परिवर्तिता ।
मूर्तिः काव्यमयी लोके रवेरिव रवेः प्रिया ॥ ३४ ॥
वराङ्गनेव सर्वाङ्गैर्वराङ्गचरितार्थवाक् ।
कस्य नोत्पादयेद्गाढमनुरागं स्वगोचरं ॥ ३५ ॥
शान्तस्यापि च वक्रोक्ती रम्योत्प्रेक्षाबलान्मनः ।
कस्य नोद्घाटितेऽन्वर्थे रमणीयेऽनुरंजयेत् ॥ ३६ ॥
योऽशेषोक्तिविशेषेषु विशेषः पद्यगद्ययोः ।
विशेषवादिता तस्य विशेषत्रयवादिनः ॥ ३७ ॥
आकूपारं यशो लोके प्रभाचन्द्रोदयोज्ज्वलम् ।
गुरोः कुमारसेनस्य विचरत्यजितात्मकम् ॥ ३८ ॥
जितात्मपरलोकस्य कवीनां चक्रवर्तिनः ।
वीरसेनगुरोः कीर्तिरकलंकावभासते ॥ ३९ ॥
यामिताभ्युदये पार्श्वजिनेन्द्रगुणसंस्तुतिः ।
स्वामिनो जिनसेनस्य कीर्तिः संकीर्तयत्यसौ ॥ ४० ॥ —प्रथम सर्ग

* * * *

त्रयः क्रमात्केवलिनो जिनात्परे द्विषष्टिवर्षान्तरभाविनोऽभवन् ।
ततः परे पंच समस्तपूर्विणस्तपोधना वर्षशतान्तरे गताः ॥ २२ ॥
त्र्यशीतिके वर्षशतेऽनुरूपयुग्दशैव गीता दशपूर्विणः शते ।
द्वये च विंशेऽङ्गभृतोऽपि पंच शते च साष्टादशके चतुर्मुनिः ॥ २३ ॥
गुरुः सुभद्रो जयभद्रनामा परो यशोबाहुरनन्तरस्ततः
महार्हलोहार्यगुरुश्च ये दधुः प्रसिद्धमाचारमहाङ्गमत्र ते ॥ २४ ॥
महातपोभृद्विनयंधरः श्रुतामृषिश्रुतिं गुप्तिपदादिकां दधन् ।
मुनीश्वरोऽन्यः शिवगुप्तिसंज्ञको गुणैः स्वमर्हद्वलिरप्यधात्पदम् ॥ २५ ॥
समंदरार्योऽपि च मित्रवीरविं (?) गुरू तथान्यौ बलदेवमित्रकौ ।
विवर्धमानाय त्रिरत्नसंयुतः श्रियान्वितः सिंहबलश्च वीरवित् ॥ २६ ॥

स पद्मसेनो गुणपद्मखंडभृद्गुणाग्रणीर्व्याघ्रपदादिहस्तकः ।
स नागहस्ती जितदंडनामभृत्स नंदिषेणः प्रभुदीपसेनकः ॥ २७ ॥
तपोधनः श्रीधरसेननामकः सुधर्मसेनोऽपि च सिंहसेनकः ।
सुनन्दिषेणेश्वरसेनकौ प्रभू सुनन्दिषेणाभयसेननामकौ ॥ २८ ॥
स सिद्धसेनोऽभयभीमसेनकौ गुरू परौ तौ जिनशान्तिषेणकौ ।
अखंडषट्खंडमखंडितस्थितिः समस्तसिद्धान्तमधत्त योऽर्थतः ॥ २९ ॥
दधार कर्मप्रकृतिं च श्रुतिं च यो जिताक्षवृत्तिर्जयसेनसद्गुरुः ।
प्रसिद्धवैयाकरणप्रभाववानशेषराद्धान्तसमुद्रपारगः ॥ ३० ॥
तदीयशिष्योऽमितसेनसद्गुरुः पवित्रपुन्नाटगणाग्रणीर्गणी ।
जिनेन्द्रसच्छासनवत्सलात्मना तपोभृतावर्षशताधिजीविना ॥ ३१ ॥
सुशास्त्रदानेन वदान्यतामुना वदान्यमुख्येन भुवि प्रकाशिता ।
यदग्रजो धर्मसहोदरः शमी समग्रधीर्धर्म इवात्तविग्रहः ॥ ३२ ॥
तपोमयीं कीर्तिमशेषदिक्षु यः क्षिपन्बभौ कीर्तितकीर्तिषेणकः ।
तदग्रशिष्येण शिवाग्रसौख्यभागरिष्टनेमीश्वरभक्तिभूरिणा
स्वशक्तिभाजा जिनसेनसूरिणा धियाल्पयोक्ता हरिवंशपद्धतिः ॥ ३३ ॥

*　　*　　*　　*

शाकेष्वब्दशतेषु सप्तसु दिशं पंचोत्तरेषूत्तरां,
पातीन्द्रायुधनाम्नि कृष्णनृपजे श्रीवल्लभे दक्षिणां ।
पूर्वां श्रीमदवन्तिभूभृति नृपे वत्सादिराजेऽपरां,
सौराणामधिमंडलं जययुते वीरे वराहेऽवति ॥ ५३ ॥
कल्याणैः परिवर्धमानविपुलःश्रीवर्धमाने पुरे,
श्रीपार्श्वालयनन्नराजवसतौ पर्याप्तशेषः पुरा ।
पश्चाद्दोस्तटिकाप्रजाप्रजनितप्राज्यार्चनावर्चने (?)
शान्तेः शान्तिगृहे जिनस्य रचितो वंशो हरीणामयम् ॥ ५४ ॥
व्युत्सृष्टापरसंघसन्ततिबृहत्पुन्नाटसंघान्वये
प्राप्तः श्रीजिनसेनसूरिकविना लाभाय बोधे पुनः ।
दृष्टोऽयं हरिवंशपुण्यचरितश्रीपर्वतः सर्वतो
व्याप्ताशामुखमण्डलः स्थिरतरः स्थेयात्पृथिव्यां चिरम् ॥ ५५ ॥



—सर्ग ६६

